६. क्षीणास्रवके अनुसार चतुर्थ प्रकारसे षष्ठ भूमिपरिच्छेद

"भिक्षुओ ! वह भिक्षुभी, जोकि अर्हत् है, क्षीणास्रव है···; वह भी पृथ्वीको पृथ्वीके तौरपर पहचानता है..., पहचानकर न पृथ्वीको मानता है···। सो किसलिए ?—मोहके नष्ट हो जानेसे, वीतमोह होनेसे—कहता हूँ । जलको···। तेजको···। [ शेष ऊपर जैसा ] ।

७. शास्ताके अनुसार प्रथम प्रकारसे सप्तम भूमिपरिच्छेद

"भिक्षुओ ! तथागत[1] अर्हत् सम्यक्-सम्बुद्ध ( = यथार्थ परमज्ञानी ) भी पृथ्वीको पृथ्वीके तौरपर पहचानते हैं···, पहचानकर न पृथ्वीको मानते हैं···। सो किसलिए ? तथागतने ठीकसे जान लिया है—कहता हूँ···। जलको···। तेजको···। [शेष ऊपर जैसा ] ।

८. शास्ताके अनुसार द्वितीय प्रकारसे अष्टम भूमिपरिच्छेद

"भिक्षुओ ! तथागत···भी,···पहचानकर न पृथ्वीको मानते हैं···। सो किसलिए ? नन्दी ( = तृष्णा ) दुःखका मूल है—ऐसा जानकर, 'भवसे जन्म होता है, और जन्मने वालेको जरा-मरण ( अवश्यंभावी ) है' । इसलिये भिक्षुओ ! तथागत सारी ही तृष्णाओंके क्षय, विराग, निरोध, त्याग, विसर्जनसे, सर्वोत्तम सम्यक्-सम्बोधि ( = यथार्थ परमज्ञान )के जानकर ( = अभिसम्बुद्ध = सम्बुद्ध ) हैं—कहता हूँ ।"

भगवान्‌ने यह कहा । उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणका अभिनन्दन नहीं किया ।[2]

---

१. तथा = जैसे ( अन्य बुद्ध संसारमें आये, आते हैं, या आयँगे, वैसे ही जो ), आगत = आया ।

२. यह धर्मोपदेश उनके समझमें न आया । वे तथागतके गम्भीर उपदेशके प्रति मनन ही करते रह गए । पुनः दूसरे समय वैशालीमें उपदेश करनेपर पाँच सौ भिक्षुओंको बैठे हुए आसनपर ही प्रतिसम्भिदाओंके साथ अर्हत्वकी प्राप्ति हुई । वे ही पाँच सौ भिक्षु वैशालीमें भी थे, जो इस धर्मोपदेशसे कृतकृत्य हो गए, मुक्त हो गए—अट्ठकथा ।

# २—सब्बासव-सुत्त ( १.१.२ )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्ती[1]में अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे। वहाँ भगवान्‌ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ ! सारे आस्रवों ( = सब्बासव )के संवर ( = रोक ) नामक ( उपदेश )को तुम्हें उपदेशता हूँ। उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें ( धारण ) करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ ! मैं जानते हुये, देखते हुये, आस्रवों ( = मलों )के क्षय ( के बारेमें ) कहता हूँ, बिना जाने, बिना देखे नहीं। भिक्षुओ ! क्या जानते, क्या देखते आस्रवोंके क्षय ( के बारेमें ) कहता हूँ ?—**योनिसोमनसिकार** ( = ठीकसे मनमें धारण करना ), और **अयोनिसोमनसिकार** ( = बेठीकसे मनमें धारण करना )। बेठीकसे मनमें ( धारण ) करनेसे, न-उत्पन्न आस्रव उत्पन्न होते हैं, उत्पन्न आस्रव बढ़ते हैं और भिक्षुओ ! ठीकसे मनमें ( धारण ) करनेसे, न-उत्पन्न आस्रव उत्पन्न नहीं होते, और उत्पन्न आस्रव नष्ट होते हैं।

"भिक्षुओ ! ( १ ) ( कोई कोई ) आस्रव **दर्शन** ( = विचार )से प्रहातव्य ( = त्यागे जा सकते ) हैं; ( २ ) ( कोई कोई) आस्रव **संवरसे** त्यागे जा सकते हैं; ( ३ ) ( कोई कोई ) आस्रव **प्रतिसेवन** ( = सेवन )से त्यागे जा सकते हैं; ( ४ ) ( कोई कोई ) आस्रव **अधिवासन** ( = सहन ) करनेसे त्यागे जा सकते हैं; ( ५ ) ( कोई कोई ) आस्रव **परिवर्जन** ( = त्याग )से त्यागे जा सकते हैं; ( ६ ) ( कोई कोई ) आस्रव **विनोदन** ( = हटाने )से त्यागे जा सकते हैं; ( ७ ) ( कोई कोई ) आस्रव **भावनासे** त्यागे जा सकते हैं।

१. "भिक्षुओ ! कौनसे आस्रव दर्शनसे प्रहातव्य हैं ?—भिक्षुओ ! यहाँ, अश्रुतवान् ( = अज्ञ ); पृथग्जन ( = अनाड़ी ), आर्योंके दर्शनसे वंचित, आर्यधर्मसे अपरिचित, आर्यधर्ममें अविनीत ( = न पहुँचे ), सत्पुरुषोंके दर्शनसे वंचित, सत्पुरुषोंके धर्मसे अपरिचित, सत्पुरुषोंके धर्ममें अविनीत ( व्यक्ति ) मनमें ( धारण ) करने योग्य धर्मों ( = बातों )को नहीं जानता, ( और ) न मनमें न ( धारण ) करने योग्य धर्मोंको जानता है। वह मनसिकरणीय ( = मनमें धारण करने योग्य ) धर्मोंको न जानते, अ-मनसिकरणीय धर्मोंको न जानते, जो धर्म मनसिकरणीय नहीं हैं, उन्हें मनमें ( धारण ) करता है, और जो धर्म अमनसिकरणीय हैं, उन्हें मनमें नहीं करता।

**क.** भिक्षुओ ! कौनसे धर्म न मनसिकरणीय हैं, जिन्हें कि वह मनमें करता है ?—भिक्षुओ ! ( जिन ) धर्मोंके मनमें करनेसे उसके ( भीतर ) अनुत्पन्न **काम-आस्रव** ( = कामना रूपी मल )

---

१. श्रावस्त ऋषिके रहनेकी नगरी—अट्ठकथा। वर्तमान उत्तरप्रदेशके गोंडा जिलेमें स्थित सहेट-महेट नामक स्थान।

उत्पन्न होता है, और उत्पन्न काम-आस्रव बढ़ता है; अनुत्पन्न **भव-आस्रव** (=जन्मनेकी इच्छा रूपी मल ) उत्पन्न होता है, और उत्पन्न भव-आश्रव बढ़ता है; अनुत्पन्न **अविद्या-आस्रव** (=अज्ञान रूपी मल ) उत्पन्न होता है और उत्पन्न अविद्या-आस्रव बढ़ता है। ये धर्म मनसिकरणीय नहीं हैं, जिनको कि वह मनमें करता है।

**ख.** "भिक्षुओ ! कौनसे धर्म मनसिकरणीय हैं; जिनको कि वह मनमें नहीं करता ?— भिक्षुओ ! ( जिन ) धर्मोंको मनमें करनेसे, उस ( मनुष्यके भीतर ) अनुत्पन्न काम-आस्रव उत्पन्न नहीं होता, और उत्पन्न काम-आस्रव नष्ट हो जाता है; अनुत्पन्न भव-आस्रव उत्पन्न नहीं होता और उत्पन्न भव-आस्रव नष्ट हो जाता है; अनुत्पन्न अविद्या-आस्रव उत्पन्न नहीं होता और उत्पन्न अविद्या-आस्रव नष्ट हो जाता है।—ये धर्म मनसिकरणीय हैं, जिनको कि वह मनमें नहीं करता।

**ग.** "अ-मनसिकरणीय धर्मोंके मनमें करनेसे, ( तथा ) मनसिकरणीय धर्मोंके मनमें न करनेसे, उस ( पुरुषके भीतर ) अनुत्पन्न आस्रव उत्पन्न होते हैं, और उत्पन्न आस्रव बढ़ते हैं। वह ( पुरुष ) इस प्रकार बेठीक तरहसे मनमें ( चिन्तन ) करता है—( क ) क्या मैं अतीतकालमें था ? क्या मैं नहीं था अतीतकालमें ? मैं क्या था अतीतकालमें ? मैं कैसा था अतीतकालमें ? अतीतकालमें मैं क्या होकर क्या हुआ था ? ( ख ) क्या मैं भविष्यकालमें होऊँगा ? क्या मैं भविष्यकालमें न होऊँगा ? मैं भविष्यकालमें क्या होऊँगा ? मैं भविष्यकालमें कैसा होऊँगा ? मैं भविष्यकालमें क्या होकर क्या होऊँगा ? ( ग ) अब ( इस ) वर्तमानकालमें अपने भीतर तर्क-वितर्क करता है—मैं हूँ न ? नहीं हूँ न ? मैं क्या हूँ ? मैं कैसा हूँ ? यह सत्व (=प्राणी) कहाँसे आया है ? वह कहाँ जानेवाला होगा ?

—"इस प्रकार बेठीक तौरसे मनमें ( धारण ) करनेसे छः दृष्टियों (=वादों, मतों )में से कोई एक दृष्टि उसे उत्पन्न होती है—( १ ) 'मेरा आत्मा है', इस प्रकारकी दृष्टि सत्य और दृढ़ ( सिद्धान्त )के रूपमें उत्पन्न होती है। या ( २ ) 'मेरे ( भीतर ) आत्मा नहीं है',···। ( ३ ) आत्माको ही आत्मा समझता हूँ,'···। ( ४ ) 'आत्माको ही अनात्मा समझता हूँ',···( ५ ) 'अनात्माको ही आत्मा समझता हूँ',···। अथवा ( ६ ) उसकी दृष्टि (=मत ) ऐसी होती है— 'जो यह मेरा आत्मा अनुभवकर्ता ( वेदक ), ( तथा ) अनुभव होने योग्य है, और वहाँ वहाँ ( अपने ) भले बुरे कर्मोंके विपाकको अनुभव करता है; वह यह मेरा आत्मा नित्य = ध्रुव = शाश्वत, अपरिवर्तन-शील (=अविपरिणामधर्मा ) है, सदैव वैसा ही रहता है।

"भिक्षुओ ! इसे कहते हैं दृष्टि-गत (=मतवाद ), दृष्टि-गहन (=दृष्टिका घना जंगल ), दृष्टिकी मरुभूमि (=दृष्टिकान्तार ), दृष्टिका काँटा (= दृष्टि-विशूक ), दृष्टिकी कुदान, दृष्टिका फंदा (= दृष्टि-संयोजन )। भिक्षुओ ! दृष्टिके फंदेमें फँसा अज्ञ अनाड़ी ( पुरुष ) जन्म, जरा, मरण, शोक, रोदन-क्रन्दन, दुःख-दौर्मनस्य और हैरानियोंसे नहीं छूटता, दुःखसे परिमुक्त नहीं होता—कहता हूँ।

"और भिक्षुओ ! जो आर्योंके दर्शनको प्राप्त, आर्यधर्मसे परिचित, आर्यधर्ममें विनीत (=शिक्षित ) है; सत्पुरुषोंके दर्शनको प्राप्त, सत्पुरुष-धर्मसे परिचित, सत्पुरुष-धर्ममें विनीत, बहुश्रुत आर्य-श्रावक (=सन्मार्गपर आरूढ़ पुरुष ) है, वह मनसिकरणीय धर्मोंको जानता है, और अ-मनसिकरणीय धर्मोंको ( भी ) जानता है। वह मनसिकरणीय···और अ-मनसिकरणीय धर्मोंको जान, जो धर्म मनसिकरणीय नहीं हैं, उन्हें···मनमें नहीं करता; जो धर्म मनसिकरणीय हैं, उन्हें··· मनमें करता है।

क. भिक्षुओ ! कौनसे धर्म मनसिकरणीय नहीं हैं जिनको कि वह मनमें नहीं करता ?— भिक्षुओ ! ( जिन ) धर्मोंके मनमें करनेसे उस ( पुरुषके भीतर ) अनुत्पन्न **काम-आस्रव** उत्पन्न

# ३–धम्मदायाद-सुत्त (१. १. ३)

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे। वहाँ भगवान्‌ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—'भिक्षुओ ! ( तुम ) मेरे धर्म-दायाद[1] ( = धर्मकी वरासत पानेवाले ) होओ, आमिष-दायाद ( = धन-वित्तकी वरासत पानेवाले ) मत बनो। तुमपर मेरी अनुकम्पा है कि मेरे शिष्य धर्मदायाद होवें, आमिष-दायाद नहीं। यदि भिक्षुओ ! तुम मेरे आमिषदायाद होगे, धर्मदायाद नहीं; तो तुम लोग भी ताना मारे जाओगे—'शास्ता( = उपदेष्टा, बुद्ध )के श्रावक ( = शिष्य ) आमिष-दायाद होकर विहरते हैं, धर्मदायाद होकर नहीं।' मैं भी उसके कारण ताना मारा जाऊँगा—"शास्ताके श्रावक आमिषदायाद होकर विहरते हैं धर्म-दायाद होकर नहीं।" यदि भिक्षुओ ! तुम मेरे धर्मदायाद होगे, आमिषदायाद नहीं, तो तुम भी ताना नहीं मारे जाओगे, ( और लोग कहेंगे )—'शास्ताके श्रावक धर्मदायाद होकर विहरते हैं, आमिषदायाद होकर नहीं।' इससे मैं भी ताना नहीं मारा जाऊँगा, ( और लोग कहेंगे )—'शास्ताके श्रावक धर्मदायाद होकर विहरते हैं, आमिषदायाद होकर नहीं।' इसलिये भिक्षुओ ! ( तुम ) मेरे धर्मदायाद होओ, आमिष-दायाद नहीं। तुमपर मेरी अनुकम्पा है··· ।

"भिक्षुओ ! ( मान लो कि ) यहाँ मैं भली प्रकार, परिपूर्ण, यथेच्छ, तृप्त्यानुसार भोजन कर चुका हूँ और मेरे पास अधिक फेंकने योग्य भिक्षान्न बच गया हो। तब भूखकी दुर्बलतासे पीड़ित दो भिक्षु आयें। उनको मैं यह कहूँ—'भिक्षुओ ! मैं भली प्रकार, परिपूर्ण, यथेच्छ, तृप्त्यानुसार भोजन कर चुका हूँ और मेरे पास यह अधिक फेंकने योग्य भिक्षान्न बच गया है। यदि इच्छा हो, तो खाओ। अगर तुम न खाओगे, तो मैं अब इसे तृणरहित ( स्थान )में डाल दूँगा, या प्राणरहित जलमें छोड़ दूँगा। तब एक भिक्षुके ( मनमें ) हो—भगवान् भली प्रकार, परिपूर्ण, यथेच्छ तृप्त्यानुसार भोजन कर चुके हैं, और भगवान्‌का यह भिक्षान्न जो अधिक बच गया है, फेंकने योग्य है। यदि हम न खायेंगे, तो भगवान् इसे तृणरहित स्थानमें डाल देंगे या प्राणिरहित जलमें छोड़ देंगे। किन्तु भगवान्‌का यह कहा हुआ है—भिक्षुओ ! मेरे धर्मदायाद होओ, आमिषदायाद नहीं। और यह भिक्षान्न तो एक आमिष ही है। क्यों न मैं इस भिक्षान्नको बिना खाये ही, इस भूखकी दुर्बलताके साथ इस दिन-रातको बिता दूँ।' ( ऐसा सोच ) वह उस भिक्षान्नको बिना खाये, उस भूखकी दुर्बलताके साथ उस दिन-रातको बिता दे। और दूसरे भिक्षुके ( मन ) हो—'भगवान् भली प्रकार, परिपूर्ण, यथेच्छ, तृप्त्यानुसार भोजन कर चुके हैं और भगवान्‌का यह भिक्षान्न फेंकने योग्य बच गया है। क्यों न मैं इस भिक्षान्नको खाकर भूखकी दुर्बलताको दूरकर इस दिन-रातको बिताऊँ।' ( तब ) वह उस भिक्षान्नको खाकर भूखकी दुर्बलता को दूर कर उस दिन-रातको बिताये।

---

१. दायाद = उत्तराधिकारी।

भिक्षुओ ! यद्यपि वह भिक्षु उस भिक्षान्नको खाकर भूखकी दुर्बलताको दूरकर उस रात-दिनको बिता दे, तो भी ( उनमें ) वह पहला ही भिक्षु मुझे पूज्यतर और प्रशंसनीयतर है। सो किसलिये ?—भिक्षुओ ! वैसा ( करना ) उस भिक्षुके लिए चिरकाल तक अलोभ, सन्तोष, सल्लेख (=तप), सुभरता (=सुगमता) और उद्योगपरायणताके लिये होगा। इसलिये, भिक्षुओ ! मेरे धर्म दायाद होओ, आमिष दायाद नहीं। तुमपर मेरी अनुकम्पा है, कि मेरे शिष्य धर्मदायाद होवें, आमिषदायाद नहीं।'

भगवान्‌ने यह कहा। यह कहकर सुगत (=बुद्ध) आसनसे उठकर विहार (=कुटी)के अन्दर चले गये।

तब भगवान्‌के चले जानेके थोड़ी ही देर बाद, आयुष्मान् सारिपुत्रने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—

"आवुस,[१] भिक्षुओ !"

"आवुस !" ( कह ) उन भिक्षुओंने आयुष्मान् सारिपुत्रको उत्तर दिया।

आयुष्मान् सारिपुत्रने यह कहा—"आवुस ! किन ( कारणों )से श्रावक (=शिष्य) शास्ता (=गुरु)से अलग हो विहरते, विवेक (=एकान्तचिन्तन)की शिक्षा नहीं ग्रहण करते; और किनसे श्रावक शास्तासे अलग हो विहरते विवेककी शिक्षा ग्रहण करते हैं ?"

"आवुस ! दूरसे भी इस भाषणका अर्थ जाननेके लिये हम आयुष्मान् सारिपुत्रके पास आते हैं। अच्छा हो, आयुष्मान् सारिपुत्र ही इस वचनका अर्थ कहें। आयुष्मान् सारिपुत्र ( के मुख )से ( उसे ) सुनकर भिक्षु धारण करेंगे।"

तो, आवुस ! सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, आवुस !" ( कह ) उन भिक्षुओंने आयुष्मान् सारिपुत्रको उत्तर दिया।

आयुष्मान् सारिपुत्रने यह कहा—"आवुस ! यहाँ ( कोई ) शिष्य, गुरुसे अलग हो विहरते विवेककी शिक्षा नहीं ग्रहण करते, जिन बातों (=धर्मों )को शास्ता (=गुरु)ने छोड़नेको कहा, उन्हें नहीं छोड़ते। जोड़ने-बटोरनेवाले होते हैं। भागनेमें पहले, और एकान्त-चिन्तनमें जुआ-गिरादेनेवाले होते हैं। इसमें स्थविर (=वृद्ध) भिक्षु तीन कारणोंसे निन्दाके पात्र होते हैं—( १ ) गुरुसे अलग हो विहरते, शिष्य विवेककी शिक्षा नहीं ग्रहण करते; यह पहला कारण है, स्थविर भिक्षुओंके निन्दनीय होनेका। ( २ ) जिन बातोंको शास्ताने छोड़नेको कहा, उन्हें नहीं छोड़ते; यह दूसरा कारण है···। (३) जोड़ने-बटोनेवाले होते हैं···, यह तीसरा कारण है···।

"आवुस ! इन तीन कारणोंसे स्थविर भिक्षु निन्दनीय होते हैं। आवुस ! वहाँ मध्यम (-वयस्क) भिक्षु तीन कारणोंसे निन्दनीय होते हैं···। नव (-वयस्क) भिक्षु तीन कारणोंसे निन्दनीय होते हैं···। इन कारणोंसे आवुस ! शास्तासे अलग हो विहरते शिष्य विवेककी शिक्षा ग्रहण नहीं करते।

"आवुस ! किन कारणोंसे शास्तासे अलग हो विहरते शिष्य विवेककी शिक्षाको ग्रहण करते हैं ?—आवुस ! यहाँ शास्तासे अलग हो विहरते श्रावक विवेककी शिक्षा ग्रहण करते हैं। जिन बातोंको शास्ताने छोड़नेको कहा, उन्हें छोड़ते हैं। जोड़ने-बटोरनेवाले नहीं होते। भागनेमें जुआ गिरा देनेवाले होते हैं; और एकान्त-चिन्तन (=प्रविवेक)में पहले होते हैं। यहाँ, आवुस ! स्थविर भिक्षु तीन बातोंसे प्रशंसनीय होते हैं—( १ ) शास्तासे अलग हो विहरते श्रावक विवेककी शिक्षा

१. स्नेह-सूचक सम्बोधन है जो पहले बड़ेके लिये भी प्रयुक्त किया जाता था, किन्तु भगवान्‌के महापरिनिर्वाणके बाद छोटोंके लिये ही रह गया।

ग्रहण करते हैं, यह पहली बात है, जिससे स्थविर भिक्षु प्रशंसनीय होते हैं। ( २ ) जिन बातोंको शास्ताने छोड़नेको कहा, उन्हें छोड़ते हैं। यह दूसरी बात है जिससे कि स्थविर भिक्षु प्रशंसनीय होते हैं। ( ३ ) जोड़ने-बटोरनेवाले नहीं होते। यह तीसरी बात है जिससे स्थविर भिक्षु प्रशंसनीय होते हैं। आवुस ! स्थविर भिक्षु इन तीन बातोंसे प्रशंसनीय होते हैं। वहाँ मध्यम ( -वयस्क ) भिक्षु तीन बातोंसे प्रशंसनीय होते हैं···। नव ( -वयस्क ) भिक्षु तीन बातोंसे प्रशंसनीय होते हैं···। आवुस ! इन तीन बातोंसे भिक्षु प्रशंसनीय होते हैं। इन ( बातों )से शास्तासे अलग हो विरहते श्रावक विवेककी शिक्षा ग्रहण करते हैं।

"आवुस ! लोभ बुरा है, और द्वेष बुरा है। लोभ और द्वेषके विनाशके लिए आँख देनेवाली, ज्ञान देनेवाली मज्झिमा पटिपदा ( = मध्यम मार्ग = बीचका मार्ग ) है, जो कि शांति, दिव्यज्ञान, संबोधि ( = परमज्ञान ) और निर्वाण ( को प्राप्त करने )के लिये है। आवुस ! कौन है वह आँख देनेवाली···मज्झिमा पटिपदा ( जो कि )···निर्वाणके लिये है ?—यही **आर्य अष्टांगिक-मार्ग**; जैसे कि—सम्यक् ( = ठीक )-दृष्टि, सम्यक्-संकल्प, सम्यक्-वचन, सम्यक्-कर्मान्त ( = कार-बार ), सम्यक् आजीव ( = रोजी ), सम्यक्-व्यायाम ( = उद्योग ), सम्यक्-स्मृति और सम्यक्-समाधि। यह है आवुस ! वह आँख देनेवाली **मज्झिमापटिपदा**, ( जो कि )···निर्वाणके लिये है।

"आवुस ! वहाँ क्रोध बुरा है, और उपनाह ( = पाखंड ) बुरा है···, म्रक्ष ( = अमरख ) ···; प्रदाश ( = पलास = निष्ठुरता )···; ईर्ष्या···, मात्सर्य ( = कंजूसी ); माया ( = धोखा देना ) ···; शाठ्य ( = शठता )···; थम्भ ( = जड़ता )···; सारम्भ ( = हिंसा )···; मान···; अतिमान ···; मद···, प्रमाद ( = भूल ) बुरा है। मद और प्रमादके विनाशके लिये आँख देनेवाली **मज्झिमा पटिपदा** है···।

आयुष्मान् **सारिपुत्र**ने यह कहा; ( और ) सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने आयुष्मान् **सारिपुत्र**के भाषणका अभिनन्दन किया।

---

# ४–भयभेरव-सुत्त (१. १. ४)

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब जानुस्सोणि ब्राह्मण, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया। जाकर भगवान्से कुशल-मंगल पूछकर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठकर जानुस्सोणि[1] ब्राह्मणने भगवान्से यह कहा—

"हे गौतम! जो ये कुल-पुत्र आप गौतमको (नेता) मान, श्रद्धापूर्वक घरसे बेघर हो प्रव्रजित (= संन्यासी) हुए हैं; आप गौतम उनके अग्रगामी हैं, बहुत उपकारी हैं, आप...उनके उपदेष्टा हैं; वह जनसमुदाय आप गौतमके देखे (मार्ग) का अनुगमन करता है।"

"ऐसा ही है, ब्राह्मण! ऐसा ही है, ब्राह्मण! जो कुल-पुत्र मुझे (नेता) मानकर श्रद्धा-पूर्वक घर से बेघर हो प्रव्रजित हुए हैं, मैं उनका अग्रगामी हूँ, मैं उनका बहुत उपकारक हूँ, मैं उनका उपदेष्टा हूँ और वह जनसमुदाय मेरा अनुगमन करता है।"

"हे गौतम! कठिन हैं अरण्य में वन-खंड और सूनी कुटियाँ (= शयनासन); दुष्कर है एकान्त रमण (= प्रविवेक); अकेले विहरना कठिन है; समाधि न प्राप्त होने वाले भिक्षुके मनको वन मानो हर लेते हैं।"

"ऐसा ही है ब्राह्मण! ऐसा ही है ब्राह्मण! कठिन हैं अरण्यमें वन-खंड और सूनी कुटियाँ, ......भिक्षुके मनको वन मानो हर लेते हैं। ब्राह्मण! सम्बोधि (= परमज्ञान) प्राप्त होनेसे पहले, बुद्ध न होनेके वक्त, जब मैं बोधिसत्त्व[2] (ही था), तो मुझे भी ऐसा ही होता था—'कठिन' हैं अरण्यमें वन-खंड और सूनी कुटियाँ...।'

"तब, ब्राह्मण! मेरे (मनमें) ऐसा हुआ—जो कोई अशुद्ध कायिक कर्मसे युक्त श्रमण (= संन्यासी) या ब्राह्मण अरण्यमें वनखंड, और सूनी कुटियोंका सेवन करते हैं; अशुद्ध कायिक कर्मके दोषके कारण, वे श्रमण या ब्राह्मण बुरे भय-भैरव (= भय और भीषणता)का आह्वान करते हैं; किन्तु मैं अशुद्ध कायिक कर्मसे युक्त हो अरण्यमें वन-खंड और सूनी कुटियोंका सेवन नहीं कर रहा हूँ। मेरे कायिक कर्म (= कर्मान्त) परिशुद्ध हैं, जो परिशुद्ध कायिक कर्मवाले आर्य अरण्यमें वन-खंड और सूनी कुटियोंका सेवन करते हैं, मैं उनमेंसे एक हूँ। ब्राह्मण! अपने भीतर इस परिशुद्ध कायिक कर्मके भावोंको देखकर, मुझमें अरण्यमें विहार करनेका और भी अधिक (उत्साह हुआ)।

"तब, ब्राह्मण! मेरे (मनमें) ऐसा हुआ—जो कोई अशुद्ध वाचिक कर्मवाले श्रमण या ब्राह्मण अरण्यमें वन-खंड और सूनी कुटियोंका सेवन करते हैं। अशुद्ध मानसिक कर्मवाले श्रमण या ब्राह्मण...। अशुद्ध आजीविकावाले श्रमण या ब्राह्मण अरण्य में वन-खंड और सूनी कुटियोंका

---

१. यह उसके माता-पिता द्वारा रखा हुआ नाम नहीं है, प्रत्युत यह पद द्वारा प्राप्त नाम है। 'जानुस्सोणि' पुरोहितका पद है, जिसे राजाने उसे प्रदान किया था—अट्ठकथा।

२. अपने अनेक जन्मोंके परिश्रमसे पुण्य और ज्ञानका जो इतना संचय कर चुका है कि आगे चलकर उसका बुद्ध होना निश्चित है।

सेवन करते हैं, वे श्रमण या ब्राह्मण अशुद्ध जीविकाके कारण भय-भैरवका आह्वान करते हैं, ( किन्तु ) मैं अशुद्ध आजीविकासे युक्त हो अरण्य···सेवन नहीं कर रहा हूँ···। ब्राह्मण ! अपने भीतर इस परिशुद्ध आजीविका ( = रोजी ) की विद्यमानताको देखकर मुझे अरण्यमें विहार करनेका और भी अधिक उत्साह हुआ।

"तब, ब्राह्मण ! मेरे ( मनमें ) ऐसा हुआ—जो श्रमण या ब्राह्मण लोभी, काम ( = वासनाओं)में तीव्र राग रखनेवाले ( हो ) अरण्यमें वन-खंड और सूनी कुटियोंका सेवन करते हैं वे···लोभी और कामवासनाओंमें तीव्र रागी होनेके कारण ही बुरे भय-भैरवका आह्वान करते हैं, किन्तु मैं लोभी और कामोंमें तीव्र राग रखनेवाला न हो अरण्यमें वनखंड और सूनी कुटियोंका सेवन करता हूँ······। ब्राह्मण ! अपने भीतर इस निर्लोभिता ( = अन्-अभिध्यालुता ) को देख··· उत्साह हुआ।

"तब, ब्राह्मण !···हिंसायुक्त चित्तवाले और मनमें दुष्ट संकल्प रखनेवाले···।

"तब, ब्राह्मण !···स्त्यान ( = शारीरिक आलस्य )—मृद्ध ( = मानसिक आलस्य )से प्रेरित हो···।

"तब, ब्राह्मण !···उद्धत और अशान्त चित्तवाले हो···।

"···लोभी कांक्षावाले और संशयालु ( = विचिकित्सी ) हो······।

"···अपना उत्कर्ष ( चाहने ) वाले तथा दूसरेको निन्दनेवाले हो···।

"···जड़ और भीरु प्रकृतिवाले हो···।

"···लाभ, सत्कार और प्रशंसाकी चाहना करते···।

"···आलसी उद्योगहीन हो···।

"···नष्टस्मृति और सूझ ( = सम्पजान )से वंचित हो···।

"···व्यग्र ( = चित्त ) और विभ्रान्त-चित्त हो···।

"ब्राह्मण ! तब मेरे ( मनमें ) ऐसा हुआ—जो वह सम्मानित ( = अभिज्ञात ) = अभिलक्षित रातें हैं, ( जैसे कि ) पक्षकी चतुर्दशी ( = अमावस्या ), पूर्णमासी ( = पंचदशी ) और अष्टमीकी रातें; वैसी रातोंमें, जो वह भयप्रद रोमांचकारक, आराम-चैत्य[1], वन-चैत्य, वृक्ष-चैत्य हैं, वैसे शयनासनों ( = वासस्थानों ) में विहार करूँ, शायद तब ( कुछ ) भय-भैरव देखूँ। तब ब्राह्मण ! दूसरे समय···सम्मानित···रातोंमें···वैसे शयनासनोंमें विहार करने लगा। तब ब्राह्मण ! वैसे विहरते ( समय ) मेरे पास ( जब कोई ) मृग आता था, या मोर काठ गिरा देता था, या हवा पल्लवोंको फरफराती; तो मेरे ( मनमें ) होता—जरूर, यह वही भय-भैरव आ रहा है। तब, ब्राह्मण ! मेरे ( मनमें ) यह होता—क्यों मैं दूसरेमें भयकी आकांक्षासे विहर रहा हूँ ? क्यों न मैं जिस-जिस अवस्थामें रहते, जैसे मेरे पास वह भय-भैरव आता है, वैसी-वैसी अवस्था में रहते उस भय-भैरवको हटाऊँ। जब ब्राह्मण ! टहलते हुए मेरे पास वह भय-भैरव आता, तब मैं ब्राह्मण ! न खड़ा हो जाता, न बैठता, न लेटता; टहलते हुए ही उस भय-भैरवको हटाता। जब···खड़े हुए रहते मेरे पास वह भय-भैरव आता···, बैठे रहते···, लेटे रहते···।

"ब्राह्मण ! कोई-कोई ऐसे श्रमण या ब्राह्मण हैं, ( जो ) रात होनेपर भी ( उसे ) दिन अनुभव करते हैं, दिन होनेपर भी ( उसे ) रात अनुभव करते हैं। इसे मैं उन श्रमण या ब्राह्मणोंके **संमोह** (Hypnotization) का विहार कहता हूँ। मैं तो ब्राह्मण ! रात होनेपर ( उसे ) रात ही

१. चैत्य = देवताओं, भूतोंके चौरे। जिनकी पूजा उस समय बहुत प्रचलित थी। मूर्तिके अभावमें लोग इन्हीं चैत्योंकी पूजा करते थे।

अनुभव करता हूँ, और दिन होनेपर दिन···। जिसके बारेमें ब्राह्मण ! यथार्थमें कहते वक्त कहना चाहिये—लोकमें बहुत जनोंके हितार्थ, बहुत जनोंके सुखार्थ, लोकानुकम्पार्थ, देव-मनुष्योंके अर्थ हित-सुखके लिए सम्मोह-रहित पुरुष उत्पन्न हुआ है। सो वह यथार्थमें कहते वक्त मेरे लिए ही कहना होगा···।

"ब्राह्मण ! मैंने न दबनेवाला वीर्य ( = उद्योग ) आरम्भ किया था, ( उस समय ) मेरी अमुषित स्मृति जागृत थी, ( मेरा ) शान्त काय अव्यग्र (=असारद्ध ) था, समाधिनिष्ठचित्त एकाग्र था। ( १ ) सो मैं ब्राह्मण ! कामोंसे रहित बुरी बातों ( = अकुशलधर्मों )से रहित, विवेकसे उत्पन्न स-वितर्क और स-विचार प्रीति और सुखवाले **प्रथम ध्यान** को प्राप्त हो विहरने लगा। ( २ ) ( फिर ) वितर्क और विचारके शान्त होनेपर भीतरी शान्त तथा चित्तकी एकाग्रतावाले वितर्करहित विचाररहित प्रीति-सुखवाले **द्वितीय ध्यान**को प्राप्त हो विहरने लगा। ( ३ ) ( फिर ) प्रीतिसे विरक्त हो, उपेक्षक बन **स्मृति-संप्रजन्य** ( = होश और अनुभव ) से युक्त हो शरीरसे सुख अनुभव करते, जिसे कि आर्य उपेक्षक, स्मृतिमान् सुख-विहारी कहते हैं; उस **तृतीय ध्यान**को प्राप्त हो विहरने लगा। ( ४ ) ( फिर ) सुख और दुःखके परित्यागसे सौमनस्य ( = चित्तोल्लास ) और दौर्मनस्य ( = चित्तसंताप )के पहले ही अन्त हो जानेसे, सुख-दुःख-रहित—जिसमें उपेक्षासे स्मृतिकी शुद्धि हो जाती है, उस **चतुर्थ ध्यान**को प्राप्त हो विहरने लगा।

( १ )[१] "सो इस प्रकार चित्तके एकाग्र, परिशुद्ध = पर्यवदात, अंगण-रहित = उपक्लेश ( = मल )-रहित, मृदुभूत = कार्योपयोगी, स्थिर = अचलता प्राप्त ( और ) समाधियुक्त हो जानेपर पूर्व जन्मोंकी स्मृतिके ज्ञान ( = पूर्वनिवासानुस्मृति )के लिए मैंने चित्त को झुकाया। फिर मैं अनेक **पूर्व-निवासों**को स्मरण करने लगा, जैसे कि एक जन्मको भी, दो जन्मको भी, तीन···, चार···, पाँच···, दस···, बीस···, तीस···, चालीस···, पचास···, सौ···, हजार···, सौ हजार······, अनेक **संवर्त** ( = प्रलय ) कल्पोंको भी, अनेक **विवर्त** ( = सृष्टि )-कल्पोंको भी, अनेक संवर्त-विवर्त-कल्पोंको ( भी ) स्मरण करने लगा—( तब मैं ) अमुक स्थानपर इस नाम···गोत्र··· वर्ण···आहारवाला अमुक प्रकारके सुख-दुःखको अनुभव करता इतनी आयु तक रहा। वहाँसे च्युत हो अमुक स्थानमें उत्पन्न हुआ। वहाँ भी इस नाम···गोत्र···। फिर वहाँसे च्युत हो ( अब ) यहाँ उत्पन्न हुआ। इस प्रकार आकार और उद्देश्यके सहित अनेक प्रकारके पूर्व-निवासोंको स्मरण करने लगा। ब्राह्मण ! इस प्रकार प्रमाद रहित, तत्पर ( तथा ) आत्मसंयमयुक्त विहरते हुए, रातके पहले याममें मुझे यह पहली **विद्या** प्राप्त हुई, अविद्या नष्ट हुई, विद्या उत्पन्न हुई, तम नष्ट हुआ, आलोक उत्पन्न हुआ।

( २ ) "सो इस प्रकार चित्तके समाहित ( = एकाग्र ), परिशुद्ध = पर्यवदात···होनेपर प्राणियों की च्युति ( = मृत्यु ) और उत्पत्ति के ज्ञान के लिए चित्तको झुकाया। सो मैं अ-मानुष, विशुद्ध, दिव्य चक्षुसे अच्छे-बुरे, सुवर्ण-दुर्वर्ण, सुगतिवाले, दुर्गतिवाले प्राणियोंको मरते उत्पन्न होते देखने लगा, कर्मानुसार गतिको प्राप्त होते प्राणियों को पहचानने लगा—यह आप प्राणधारी (लोग ) कायिक दुराचारसे युक्त, वाचिक दुराचारसे युक्त, मानसिक दुराचारसे युक्त, आर्योंके निन्दक, मिथ्या-मत रखनेवाले ( = मिथ्या-दृष्टि ), मिथ्या-दृष्टि ( से प्रेरित ) कर्मको करनेवाले थे। वह काया छोड़नेपर मरनेके बाद अपाय = दुर्गति, पतन, नरक ( = निरय )में प्राप्त हुए हैं। यह आप प्राण-धारी ( लोग ) कायिक, वाचिक, मानसिक सदाचार ( = सुचरित ) से युक्त, आर्योंके अ-निन्दक, सम्यक् दृष्टिवाले ( = सच्चे सिद्धान्तवाले ), सम्यक्-दृष्टि-सम्बन्धी कर्मको करनेवाले ( थे ); वह

१. यही तीन विद्यायें है।

काया छोड़नेपर मरनेके बाद सुगति, स्वर्गलोकको प्राप्त हुए हैं।......ब्राह्मण !...रातके मध्यम याममें यह मुझे दूसरी **विद्या** प्राप्त हुई...।

( ३ ) "...आस्रवोंके[1] क्षयके ज्ञानके लिए चित्तको झुकाया। फिर मैंने—'यह दुःख है' इसे यथार्थसे जान लिया, 'यह **दुःख-समुदय** ( = दुःखकी उत्पत्ति ) है'..., 'यह **दुःख-निरोध** है'..., 'यह **दुःख-निरोध-गामिनी प्रतिपद्** है' इसे यथार्थसे जान लिया। 'यह आस्रव' है'..., 'यह आस्रव-समुदय है'..., 'यह आस्रव-निरोध है'..., 'यह आस्रवनिरोधगामिनी प्रतिपद् है'...। सो इस प्रकार देखते, इस प्रकार जानते मेरा चित्त काम ( = काम-वासना रूपी )-आस्रवोंसे मुक्त हो गया,...भव ( = जन्म लेनेके लोभ रूपी )-आस्रवोंसे..., अ-विद्या-आस्रवोंसे मुक्त हो गया। छूट ( = विमुक्त हो ) जानेपर 'छूट गया' ऐसा ज्ञान हुआ। 'जन्म खतम हो गया, ब्रह्मचर्य पूरा हो गया, करना था सो कर लिया, अब यहाँ करनेके लिए कुछ ( शेष ) नहीं है'—इसे जान लिया। ब्राह्मण !...रातके अन्तिम याममें यह मुझे तीसरी **विद्या** प्राप्त हुई...।

"ब्राह्मण ! शायद तेरे ( मनमें ) ऐसा हो—'आज भी श्रमण गौतम अ-वीतराग, अ-वीत द्वेष, अ-वीतमोह है, इसीलिए अरण्यमें वन-खंड तथा सूनी कुटियोंका सेवन करता है'। ब्राह्मण ! इसे इस प्रकार नहीं देखना चाहिए। ब्राह्मण दो बातोंके लिए मैं अरण्यमें वन-खंड और सूनी कुटियोंका सेवन करता हूँ—( १ ) इसी शरीर में अपने सुखविहारके ख्यालसे; और ( २ ) आने-वाली जनतापर अनुकम्पाके लिए ( जिसमें ) मेरा अनुगमन कर वह भी सुफल-भागी हो।"

"आप गौतम द्वारा आनेवाली जनता अनुकम्पित-सी है, जो कि आप गौतम सम्यक् सम्बुद्धने अनुकम्पा की। आश्चर्य ! हे गौतम ! आश्चर्य ! हे गौतम ! जैसे औंधेको सीधा कर दे, ढँकेको उघाड़ दे, भूलेको रास्ता बतला दे, अन्धकारमें तेलका प्रदीप रख दे—जिसमें कि आँखवाले रूपको देखें; ऐसे ही आप गौतमने अनेक प्रकार ( = पर्याय ) से धर्मको प्रकाशित किया। यह मैं आप गौतमकी शरण जाता हूँ, धर्म और भिक्षु-संघकी भी। आप गौतम आजसे जीवन-पर्यन्त मुझे अंजलिबद्ध शरणागत उपासक स्वीकार करें।"

---

१. चित्त-मल।

# ५—अनङ्गण-सुत्त ( १. १. ५ )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे। वहाँ आयुष्मान् सारिपुत्रने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"आवुस, भिक्षुओ !"

"आवुस"—( कह ) उन भिक्षुओंने आयुष्मान् सारिपुत्रको उत्तर दिया।

आयुष्मान् सारिपुत्रने यह कहा—

"आवुस ! लोकमें चार ( प्रकारके ) पुद्गल ( = व्यक्ति ) विद्यमान हैं। कौनसे चार ?— ( १ ) आवुस ! एक व्यक्ति अंगण-( = चित्तमल )-सहित होता हुआ भीतर अंगण है, इसे ठीकसे नहीं जानता। ( २ ) यहाँ कोई व्यक्ति अंगण-सहित होता हुआ, मेरे भीतर अंगण है, इसे ठीकसे जानता है। ( ३ ) यहाँ कोई व्यक्ति अंगण-रहित रहता हुआ, मेरे भीतर अंगण नहीं है, इसे ठीकसे नहीं जानता है। ( ४ ) यहाँ कोई व्यक्ति अंगण-रहित होता हुआ, मेरे भीतर अंगण नहीं है, इसे ठीकसे जानता है।

"आवुस ! इनमेंसे जो वह व्यक्ति अंगणसहित होता हुआ भी, मेरे भीतर अंगण है—इसे ठीकसे नहीं जानता, वह इन अंगणसहित दोनों व्यक्तियोंमें हीन ( = नीच ) पुरुष कहा जाता है और आवुस ! उनमेंसे जो वह व्यक्ति अंगण-सहित होता हुआ, मेरे भीतर अंगण है—इसे ठीकसे जानता है, वह इन अंगण-सहित दोनों व्यक्तियोंमें श्रेष्ठपुरुष कहा जाता है। आवुस ! वहाँ जो वह व्यक्ति अंगणरहित होता हुआ, मेरे भीतर अंगण नहीं है—इसे ठीकसे नहीं जानता, वह इन अंगणरहित दोनों व्यक्तियोंमें हीन ( = नीच )-पुरुष कहा जाता है। और आवुस ! वहाँ जो वह व्यक्ति अंगण-रहित होता हुआ, मेरे भीतर अंगण नहीं है—इसे ठीकसे जानता है, वह··· श्रेष्ठ पुरुष कहा जाता है।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् महामौद्गल्यायनने आयुष्मान् सारिपुत्र से यह कहा— "आवुस सारिपुत्र ! क्या हेतु है, क्या कारण है, जो अंगण-सहित होते हुए इन दोनों व्यक्तियोंमें एक कहा जाता है हीन पुरुष, और एक कहा जाता है श्रेष्ठ पुरुष ? और आवुस सारिपुत्र !··· क्या कारण है, जो अंगण-रहित होते हुए इन दोनों व्यक्तियोंमेंसे एक कहा जाता है हीन पुरुष और एक कहा जाता है श्रेष्ठ पुरुष ?

"आवुस ! वहाँ जो वह व्यक्ति अंगणसहित होता हुआ भी···ठीकसे नहीं जानता; उससे आशा होगी कि वह उस अंगण ( = चित्त-मल )के विनाशके लिए न प्रयत्न करेगा, न उद्योग करेगा, न वीर्यारम्भ ( = प्रयत्न ) करेगा; वह राग-युक्त, द्वेष-युक्त, मोह-युक्त, अंगण-युक्त, मलिन-चित्त ही मृत्युको प्राप्त करेगा। जैसे आवुस ! काँसेकी थाली ( = कंसपाती ) रज और मलसे लिप्त ( ही ) दूकानसे या कसेरेके घरसे लाई जाये, ( और ) मालिक न उसका उपयोग करें, न पर्यवदापन ( = साफ ) करें, ( तथा ) कचरेमें उसे डाल दें। इस प्रकार आवुस ! वह काँसेकी

थाली, कालान्तरमें और भी अधिक कलुटी, मलगृहीत हो जायगी ( न ) ?"

"हाँ आवुस !"

"ऐसे ही आवुस ! जो वह व्यक्ति अंगण-सहित होता हुआ भी···ठीकसे नहीं जानता, उससे आशा होगी···मलिन चित्त ही मृत्युको प्राप्त करेगा। आवुस ! उनमें जो वह व्यक्ति अंगण-सहित होता हुआ···ठीकसे जानता है, उससे आशा होगी, कि वह उस अंगणके विनाशके लिए प्रयत्न··· उद्योग···वीर्यारम्भ करेगा; वह राग-रहित, द्वेष-रहित, मोह-रहित, अंगण-रहित निर्मल-चित्त हो मृत्युको प्राप्त होगा। जैसे आवुस ! रज और मलसे लिप्त कांसेकी थाली दूकानसे या कसेरेके घरसे लाई जाये, और मालिक उसका उपयोग करें, साफ करें और कचरे में न डालें। इस प्रकार आवुस ! वह काँसेकी थाली कालान्तरमें अधिक परिशुद्ध ( तथा अधिक ) निर्मल हो जायेगी ( न ) ?"

"हाँ आवुस !"

"ऐसे ही आवुस ! जो वह व्यक्ति अंगण-सहित होते हुए···ठीकसे जानता है, उससे आशा होगी···निर्मल-चित्त हो मृत्युको प्राप्त होगा। आवुस ! वहाँ जो वह व्यक्ति अंगण-रहित होता हुआ, मेरे भीतर अंगण नहीं है—इसे ठीकसे नहीं जानता, उससे उम्मीद होगी, ( कि ) वह **शुभ-निमित्त** ( = वस्तुके एकतरफा सौन्दर्यकी ओर अधिक झुकाव )को मनमें करेगा, शुभ-निमित्तके मनमें करनेसे उसके चित्तमें राग चिपट जायेगा, ( इस प्रकार ) वह राग-द्वेष-मोह-सहित, **अंगण** ( = राग, द्वेष, मोह यह तीन चित्त मल )-सहित, ( और ) मलिन-चित्त ( हो ) मृत्युको प्राप्त होगा। जैसे, आवुस ! ( कोई ) परिशुद्ध और निर्मल काँसेकी थाली दूकानसे लाई जाये, उसे मालिक न उपयोग करें, न साफ रखें ( बल्कि ) कचरेमें डाल दें। इस प्रकार आवुस ! वह काँसे-की थाली कालान्तरमें और भी अधिक कलुटी, मल-गृहीत हो जायेगी ( न ) ?"

"हाँ, आवुस !"

"ऐसे ही आवुस !······उनमें जो वह व्यक्ति अंगण-रहित होता हुआ उसे ठीकसे जानता है, उससे आशा होगी, ( कि ) वह **शुभ-निमित्त**को मनमें न करेगा, शुभ-निमित्तको मनमें न करनेसे, राग उसके चित्तमें न चिपटेगा, ( इस प्रकार ) वह राग-द्वेष-मोह-रहित, अंगणरहित ( एवं ) निर्मल-चित्त ( रह ) मृत्युको प्राप्त होगा। जैसे आवुस ! ( कोई ) परिशुद्ध और निर्मल काँसेकी थाली दूकानसे···लाई जाये; ( और ) मालिक उसका उपयोग करें, साफ रखें, ( और उसे ) कचरेमें न डालें। इस प्रकार आवुस ! वह काँसेकी थाली कालान्तरमें और भी अधिक परिशुद्ध और निर्मल हो जायेगी। ( न ) ?"

"हाँ, आवुस !"

"ऐसेही आवुस मौद्गल्यायन ! यह हेतु है, यह कारण है, जो अंगण-सहित होते हुये उन दोनों व्यक्तियोंमें एक हीन पुरुष कहा जाता है और एक श्रेष्ठ पुरुष कहा जाता है। यह हेतु है, यह कारण है जो अंगणरहित होते हुये भी उन दोनों व्यक्तियोंमें एक हीन पुरुष कहा जाता है और एक श्रेष्ठ पुरुष कहा जाता है।

"आवुस ! **'अंगण, अंगण'** कहा जाता है। आवुस ! यह **अंगण** किस ( चीज ) का नाम है ?"

"आवुस ! पापकों ( = खराबियों ), बुराइयों ( = अकुशलों ) और इच्छाकी परतंत्रताओंका नाम ( ही ) यह अंगण है।

(क). हो सकता है, आवुस ! कि यहाँ एक भिक्षुके (मनमें) इच्छा उत्पन्न हो—'मैं, अपराध (= आपत्ति) करूँ, (लेकिन) मेरे बारेमें भिक्षु न जानें कि इसने आपत्ति की है।' हो सकता है, आवुस ! कि उस भिक्षुके बारेमें (दूसरे) भिक्षु जान जायें—'इसने आपत्ति की है।' फिर वह (भिक्षु)—'(सारे) भिक्षु मेरे बारेमें जानते हैं, कि मैंने अपराध किया है'—यह (सोच), कुपित हो, अप्रतीत (= नाराज) हो। आवुस ! यह जो कोप है, यह जो अ-प्रत्यय (= नाराजगी) है, दोनों ही अंगण हैं।

(ख). हो सकता है, आवुस ! कि यहाँ एक भिक्षुके (मनमें) इच्छा उत्पन्न हो—'मैं अपराध करूँ, (लेकिन) भिक्षु मुझे अकेलेमें दोषी ठहरावें, संघमें नहीं।' हो सकता है, आवुस ! कि भिक्षु, उस भिक्षुको संघके बीचमें अपराधी ठहरावें, अकेलेमें नहीं। फिर वह (भिक्षु)—'भिक्षु मुझे संघके बीचमें अपराधी ठहराते हैं, अकेलेमें नहीं'—यह (सोच) कुपित हो···। यह जो कोप है, यह जो नाराजगी है, दोनों ही अंगण हैं।

(ग). हो सकता है, आवुस !···'मैं अपराध करूँ, (किन्तु) सप्रतिपुद्गल (= बराबर-का व्यक्ति) मुझे दोषी ठहराये, अ-प्रतिपुद्गल नहीं।'···

(घ).···"शास्ता (= बुद्ध) मुझे ही पूछ-पूछ कर भिक्षुओंको धर्मोपदेश करें, दूसरे भिक्षुको पूछ-पूछकर भिक्षुओंको धर्मोपदेश न करें।' हो सकता है, आवुस ! कि शस्ता दूसरे भिक्षु को पूछ-पूछ कर भिक्षुओंको धर्मोपदेश करें, उस भिक्षुको पूछ-पूछ कर नहीं···। फिर वह (भिक्षु)—'शस्ता, मुझे पूछ-पूछ कर भिक्षुओंको धर्मोपदेश नहीं करते, दूसरे भिक्षुको पूछ-पूछ कर···करते हैं,—यह (सोच) कुपित हो···।

(ङ).···'अहो ! मुझे ही आगे करके भिक्षु गाँवमें भोजनके लिये प्रविष्ट हों, दूसरे भिक्षुको आगे करके नहीं···।

(च).···'अहो ! भोजनके समय मुझे ही अग्र (= प्रथम)-आसन, अग्र-उदक, अग्र-पिंड (= प्रथम परोसा) मिले, दूसरे भिक्षुको नहीं···।'

(छ).···'अहो ! भोजन समाप्त हो जानेपर, मैं ही (अन्नदाताके दानके पुण्यका) अनु-मोदन करूँ, दूसरा भिक्षु नहीं···।'

(ज).···'अहो ! मैं ही आराम (= आश्रम) में आये भिक्षुओंको धर्मोपदेश करूँ, दूसरा भिक्षु नहीं···।'

···'अहो ! मैं ही आराममें आई भिक्षुणियोंको···' आराममें आये उपासकोंको···'आराममें आई उपासिकाओंको धर्मोपदेश करूँ, दूसरा भिक्षु नहीं···।'

(झ).···'अहो ! भिक्षु मेरा ही सत्कार = गुरुकार, मान और पूजा करें, दूसरेका नहीं···। भिक्षुणियाँ···' उपासक···' उपासिकायें मेरा ही सत्कार···करें, दूसरेका नहीं···

(ञ).···'अहो ! मैं ही उत्तम चीवरों (= वस्त्रों) का पानेवाला होऊँ···;···उत्तम भिक्षान्नोंका···,···उत्तम वासस्थानोंका···;···रोगियोंके उत्तम पथ्य-औषधकी चीजोंका पानेवाला होऊँ, दूसरा भिक्षु नहीं···। आवुस ! इन्हीं पापको = बुराइयों (और) इच्छाकी परतंत्रताओंका नाम अंगण है। आवुस ! जिस किसी भिक्षुके यह पापक = बुराइयाँ, इच्छाकी परतंत्रतायें अविनष्ट दिखाई पड़ती हैं, सुनाई देती हैं; चाहे वह वनवासी, एकान्त कुटी निवासी, भिक्षान्नभोजी (= पिंडपाती), बिना-ठहरे-भिक्षाचारी, पांसुकूलिक (= फेंके चीथड़ोंको सीकर पहननेवाला) (और) रुक्षचीवरधारी ही क्यों न हो, (किन्तु) स-ब्रह्मचारी (= एक व्रतके व्रती) उसका सत्कार = गुरुकार, मान, पूजा नहीं करते। सो किसलिये ? वह देखते और सुनते हैं, कि उस आयुष्मान्

की वह बुराइयाँ···नष्ट नहीं हुई। जैसे आवुस ! एक परिशुद्ध, निर्मल काँसे की थाली दूकान या कसेरेके घरसे लाई गई हो। ( फिर ) मालिक उसमें मुर्दे साँप, मुर्दे कुत्ते, या मनुष्य ( के माँसको ) भरकर, दूसरी काँसेकी थालीसे ढाँककर दूकानमें रख दें, उसे देखकर लोग कहें— 'अहो ! यह क्या चमचमाता हुआ रखा है ?' फिर उसे उठाकर देखें। उसे देखते ही उनके ( मनमें ) घृणा, प्रतिकूलता, जुगुप्सा उत्पन्न हो जाये। भूखोंको भी खानेकी इच्छा न हो, पेटभरोंकी तो बात ही क्या ? इसी प्रकार आवुस ! जिस किसी भिक्षुकी वह बुराइयाँ नष्ट नहीं हुई···तो चाहे वह बनवासी ही क्यों न हो,···। आवुस ! जिस किसी भिक्षुकी वह बुराइयाँ···नष्ट हो गई हैं; तो चाहे वह ग्राममें रहनेवाला, निमंत्रण खानेवाला, गृहस्थों (के दिये नये) चीवरोंको पहननेवाला ही क्यों न हो, तो भी स-ब्रह्मचारी उसका सत्कार = पूजा करते हैं। सो किसलिये ?— वह देखते और सुनते हैं, कि इस आयुष्मान्की वह बुराइयाँ···नष्ट हो गई हैं। जैसे, आवुस ! एक स्वच्छ निर्मल काँसेकी थाली दूकान या कसेरेके घरसे लाई गई हो। ( फिर ) मालिक उसमें साफ किये शालीके चावलको अनेक प्रकारके सूप ( = दाल आदि तेंवन ) और व्यंजनके साथ सजाकर एक दूसरी काँसेकी थालीसे ढाँककर दूकानमें रख दें। उसे लोग कहें—'अहो ! यह क्या चमचमाता रखा है !' फिर उसे उठाकर खोल कर देखें। उसे देखते ही उनके ( मनमें ) प्रसन्नता, अनुकूलता और अ-जुगुप्सा उत्पन्न हो जाये। पेटभरेको भी खानेकी इच्छा हो आये, भूखोंकी तो बात ही क्या ! इसी प्रकार आवुस ! जिस किसी भिक्षुकी वह बुराइयाँ···नष्ट हो गई हैं सब्रह्मचारी उसका सत्कार= पूजा करते हैं···।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् **मौद्गल्यायन** ( = मोग्गलान ) ने आयुष्मान् **सारिपुत्र** ( = सारिपुत्त)से यह कहा—"आवुस सारिपुत्र ! ( इसी सम्बन्धमें ) मुझे एक उपमा ( = दृष्टान्त ) सूझ रही है।'

"उसे कहो, आवुस मौद्गल्यायन !"

"आवुस ! एक समय मैं **राजगृह, गिरिव्रजमें**[1] विहार कर रहा था। तब मैं पूर्वाह्णके समय ( वस्त्र ) पहन, ( भिक्षा- )पात्र और चीवर लेकर **राजगृहमें** भिक्षाटनके लिये प्रविष्ट हुआ। उस समय **सामिति यानकारपुत्त**, रथके ( चक्केकी ) पुट्ठीको गढ़ रहा था, और उसके पास भूत-पूर्व यानकार-वंशिक **पंगुपुत्त आजीवक**[2] उपस्थित था। तब···**पंगुपुत्त** आजीवकके चित्तमें ऐसा वितर्क उत्पन्न हुआ—अहो ! ( अच्छा हो जो ) यह **सामिति यानकार-पुत्त** इस पुट्ठीके इस वंक ( = टेढ़ापन ) = इस जिह्म, ( = तिरछापन ) इस दोषको गढ़ डाले, और इस प्रकार यह पुट्ठी ( = नेमि ) बंक-जिह्म-दोषसे रहित हो, ठीक सारमें प्रतिष्ठित हो जाये। आवुस ! जैसा जैसा··· **पंगुपुत्त** आजीवकके चित्तमें वितर्क होता था, वैसाही वैसा **सामिति यानकारपुत्त** उस पुट्ठीके वंक···को गढ़ता था। तब आवुस !···**पंगुपुत्त** आजीवक प्रसन्नचित्त हो बोल उठा— 'हृदयसे ( मेरे ) हृदय की ( बात ) को जानकर मानो गढ़ रहा है'। ऐसे ही आवुस ! जो पुद्गल ( = व्यक्ति )अश्रद्धालु हैं, जो ( धर्ममें ) श्रद्धासे नहीं, बल्कि जीविकाके लिये घरसे बेघर बन प्रव्रजित हुए हैं, जोकि शठ, मायावी, पाखंडी ( = केटुभी ), उद्धत, अभिमानी ( = उन्नल ), चपल, मुखर, असंयतभाषी, असंयत-इन्द्रिय, भोजनकी मात्राको न जाननेवाले, जागरणमें न तत्पर, श्रामण्य ( = संन्यासके आदर्श ) की पर्वाह न करनेवाले, भिक्षुओं की शिक्षाके प्रति तीव्र आदर न

१. राजगृह उस नगरका नाम है। उसके चारों ओर बाड़े ( = व्रज ) की भाँति पर्वत घिरे हुए हैं, अतः गिरिव्रज कहा जाता है—अट्ठकथा।

२. नग्न श्रमण।

रखनेवाले, जोड़ने बटोरने वाले, भागनेमें अग्रगामी, एकान्त-चिन्तनमें धुरा ( = जुआ ) फेंक देनेवाले, आलसी ( = कुसीती ), अनुद्योगी, मुषित-स्मृति, बेसमझ, विभ्रान्त-चित्त, दुष्प्रज्ञ, गूँगे-भेड़ जैसे ( पुरुष ) हैं; इस उपदेश द्वारा उनके हृदयको हृदयसे जानकर मानो आयुष्मान् सारिपुत्र गढ़ रहे हैं। और जो कुलपुत्र श्रद्धापूर्वक घरसे बेघर हो प्रव्रजित हुये हैं, जोकि अ-शठ, अ-मायावी, पाखंड-रहित, अनुद्धत, अन्-अभिमानी अ-चपल, अ-मुखर संयत-भाषी, संयत-इन्द्रिय, भोजन की मात्रा जाननेवाले, जागरणमें तत्पर, श्रामण्यका ख्याल रखनेवाले, शिक्षा के प्रति तीव्र आदर भाव रखने वाले, न जोड़ने बटोरनेवाले, भागनेमें जुआ फेंक देनेवाले, एकान्त-चिन्तन ( = प्रविवेक ) में अग्रगामी, निरालस, उद्योगी, संयमी ( = पहितत्ता ), स्मृति-संयुक्त, समझदार, समाहित = एकाग्र-चित, प्रज्ञावान्, गूँगे-और-भेड़ेसे नहीं हैं, वह आयुष्मान् सारिपुत्रके इस धर्मोपदेशको सुनकर मानो वचन और मनसे पान कर रहे हैं, आहार कर रहे हैं। क्या खूब ? ( आपने ) सब्रह्मचारियों-को बुराइयोंसे उठाकर भलाइयोंमें स्थापित कर दिया। जैसे, आवुस ! शौकीन अल्पवयस्क तरुण स्त्री या पुरुष शिरसे स्नान कर, कमलकी माला, या जूहीकी माला, या मोगरे ( = अतिमुक्तका ) की मालाको पा दोनों हाथोंसे उसे ग्रहण कर, ( अपने ) उत्तम-अंग = शिरपर रखे; इसी प्रकार आवुस ! जो कुल-पुत्र श्रद्धापूर्वक घरसे बेघर हो प्रव्रजित हुये हैं···गूँगे और-भेड़ से नहीं हैं; वे, आयुष्मान् सारिपुत्रके इस धर्मोपदेशको सुनकर मानो वचन और मनसे पानकर रहे हैं...आपने सब्रह्मचारियोंको बुराइयोंसे उठाकर भलाइयोंमें स्थापितकर दिया।"

इस प्रकार दोनों महानागों[1] ( = महावीरों)ने एक दूसरेके सुभाषितका अनुमोदन किया।

---

१. वे दोनों अग्रश्रावक महानाग कहे जाते हैं—अट्ठकथा।

# ६—आकङ्खेय्य-सुत्त ( १.१.६ )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे। वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !" ( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने कहा—"भिक्षुओ ! शील-सम्पन्न होकर विहरो; प्रातिमोक्ष-संवर[1] से संरक्षित हो विहरो; आचार-गोचर ( = धर्माचरण ) से संयुक्त हो, छोटी-सी भी बुराईसे भयखाते शिक्षापदों ( = आचार-नियमों )को ग्रहणकर, उनका अभ्यास करो। भिक्षुओ ! यदि भिक्षु चाहता है कि वह सब्रह्मचारी ( = गुरुभाई ) भिक्षुओंका प्रिय = मनाप और सम्मान-भाजन हो; तो वह शीलोंका पूरा करनेवाला बने, भीतरसे चित्तको शमन करनेमें तत्पर, अखंडित ध्यान ( तथा ) विपश्यना[2] से युक्त हो, प्रायः सूने घरोंमें विहार करे।

"भिक्षुओ ! यदि भिक्षु चाहता है, कि वह चीवर ( = वस्त्र ), पिंडपात ( = भिक्षान्न ), शयनासन ( = वासस्थान ) ( और ) ग्लान-प्रत्यय-भैषज्य-परिष्कार ( = रोगीके पथ्य और औषधिकी चीजें ) का पाने वाला हो, तो वह शीलोंका ही पूरा करनेवाला बने···।"

"भिक्षुओ ! यदि भिक्षु चाहता है, कि जिसके चीवर, पिंडपात, शयनासन, ग्लान-प्रत्यय-भैषज्य-परिष्कारका मैं उपयोग करता हूँ, उनके वह ( दान- ) कार्य महाफलवाले = महानृशंसवाले हों, तो वह शीलोंका ही पूरा करनेवाला बने···।"

"···जो मेरे भाई-बन्धु सगे सम्बन्धी मर गए हैं, कालकर गए हैं, ( और जोकि ) प्रसन्न-चित्तसे मेरी याद करते हैं, उनके लिए वह महाफल = महानृशंस हो, तो वह शीलोंका ही पूरा करनै वाला बने···।"

"···मैं अ-रति ( = उचाट )को हरानेवाला होऊँ, अरति मुझे न हरा सके, उत्पन्न अ-रति को मैं पराजित करके विहरूँ; तो वह शीलोंका ही पूरा करनेवाला बने···।"

"···मैं भय-भैरवको हरानेवाला होऊँ···; तो वह शीलोंका ही पूरा करनेवाला बने······।"

"···इसी जन्ममें सुख-पूर्वक विहार करानेवाला, चित्त-सम्बन्धी चारों ध्यानोंका पूर्णतया बिना दिक्कत और कठिनाईके लाभी ( = पानेवाला ) होऊँ; तो वह शीलोंका ही पूरा करनेवाला बने···।"

"···जो वह रूप ( -लोक )[3] से परे आरूप्य ( -लोक-सम्बन्धी ) शान्त विमोक्ष

---

१. प्रातिमोक्षमें भिक्षुके संयमके लिए बतलाये गए नियम।

२. अनित्य, दुःख, अनात्म आदि नाना प्रकारसे देखनेको विपश्यना कहते हैं।

३. इस संसारसे परे लोक जहाँ तेजोमय प्राणी निवास करते हैं, उससे भी परे अ-रूप-लोक है।

( =मुक्ति ) हैं, उन्हें मैं कायासे प्राप्त कर विहरूँ; तो वह शीलों का ही पूरा करनेवाला बने···।"

"···तीनों **संयोजनों**[1] के क्षयसे **स्रोतापन्न** बन पतन-रहित, नियत, सम्बोधि (=परमज्ञान )-परायण होऊँ; तो वह शीलोंका ही पूरा करनेवाला बने···।"

"···तीनों संयोजनोंके क्षयसे, राग-द्वेष-मोहके क्षीण होनेसे **सकृदागामी** होऊँ; इस लोकमें एक ही बार और आकर दुःखका अन्त करूँ; तो वह शीलोंका ही पूरा करनेवाला बने···।"

"···पाँच **अवरभागीय संयोजनोंके**[2] क्षयसे औपपातिक ( =दिव्ययोनि-उत्पन्न ) उस ( अगले जन्म लेनेवाले ) लोकमें निर्वाण प्राप्त करनेवाला होऊँ, उस लोकसे फिर लौटकर ( यहाँ ) आनेवाला न होऊँ, तो वह शीलोंका ही पूरा करनेवाला बने···।"

"···मैं अनेक प्रकारकी ऋद्धियोंका अनुभव करूँ—एक होकर अनेक हो जाऊँ, आविर्भाव, तिरोभाव, दीवार-प्राकार-पर्वतमें निर्लिप्त हो वैसे ही चलूँ, जैसे आकाशमें पक्षी उड़ते हैं; पृथ्वीमें वैसे ही डूबूँ उतराऊँ, जैसे पानी पर ( भी ) वैसे ही पृथ्वी पर; आकाशमें आसन मारकर वैसे ही चलूँ, जैसे पक्षी = शकुन; ऐसे महाऋद्धिवाले = महानुभाव इन चाँद और सूर्यको भी हाथसे छूऊँ, परिमार्जन करूँ; ( इसी ) कायासे ब्रह्मलोकपर्यन्त ( सब ) को अपने वशमें कर लूँ; तो वह शीलोंका ही पूरा करनेवाला बने···।"

"···मैं अ-मानुष विशुद्ध दिव्य श्रोत्र-इन्द्रियसे उभय प्रकारके शब्दोंको सुनूँ—दिव्य ( शब्दों )को भी, और मानुष ( शब्दों) को भी, दूरवालेको भी और समीप वाले ( शब्द)को भी; तो वह शीलोंका ही पूरा करनेवाला बने···।"

"···मैं दूसरे सत्वों दूसरे व्यक्तियोंके चित्तोंको ( अपने ) चित्तसे देखकर जान लूँ—सराग चित्त होने पर 'सराग चित्त है'—जान जाऊँ, वीतराग चित्त, स-द्वेष चित्त, वीतद्वेष चित्त, स-मोह चित्त, वीत-मोह चित्त, संक्षिप्त (=एकाग्र )-चित्त, विक्षिप्त चित्त, महद्गत ( = विशाल ) चित्त, अ-महद्गत चित्त, स-उत्तर ( = जिससे बढ़कर भी कोई हो ) चित्त, अनुत्तर ( = अनुपम ) चित्त, समाहित चित्त, अ-समाहित चित्त, विमुक्त चित्त, अ-विमुक्त चित्त···, तो वह शीलोंका ही पूरा करने वाला बने······।"

"···अनेक प्रकार से पूर्व-निवासों ( =पूर्वजन्मों )को स्मरण करूँ, जैसे कि एक जन्म को, दो भी जन्म को, तीन भी जन्म को, चार···, पाँच···, दस···, बीस···, तीस···, चालीस···, पचास···, सौ···, हजार···, लाख···, अनेक संवर्त कल्पोंको भी, अनेक विवर्त कल्पोंको भी, अनेक संवर्त-विवर्त कल्पोंको भी—अमुक स्थानमें था, ऐसा सुख-दुःख भोगने वाला था, इतनी आयु तक जीवित रहा। वहाँ से च्युत होकर मैं अमुक स्थानमें उत्पन्न हुआ। वहाँ भी मैं ऐसे नामका था, ऐसे गोत्र, रूप-आहार का था···ऐसा सुख-दुःख भोगनेवाला था, इतनी आयु तक जीवित रहा। वहाँ से च्युत होकर मैं यहाँ उत्पन्न हुआ। इस प्रकार आकार ( और ) उद्देश्य सहित अनेक प्रकारसे पूर्व-निवासोंका स्मरण करूँ, तो वह शीलोंका ही पूरा करने वाला बने···।"

"···मैं शुद्ध और अलौकिक दिव्य चक्षुसे मरते, उत्पन्न होते, हीन अवस्थामें आए, अच्छी अवस्थामें आए, अच्छे वर्ण ( = रंग ) वाले, बुरे वर्ण वाले, अच्छी गतिको प्राप्त, बुरी गतिको प्राप्त, अपने-अपने कर्मके अनुसार अवस्थाको प्राप्त, प्राणियोंको जान लूँ—ये प्राणी शरीरसे दुराचरण, वचनसे दुराचरण और मनसे दुराचरण करते हुए, साधु पुरुषोंकी निन्दा करते थे, मिथ्या दृष्टि रखते

---

१. सत्काय दृष्टि, विचिकित्सा और शीलव्रत परामर्श—ये तीन सांसारिक बन्धन स्रोतापत्ति मार्गसे प्रहीण होते हैं।

२. सत्काय दृष्टि, विचिकित्सा, शीलव्रत परामर्श, कामच्छन्द और व्यापाद ये पाँच अवरभागी संयोजन हैं।

थे, मिथ्या दृष्टि वाले काम करते थे। अब यह मरने के बाद नरक, और दुर्गति को प्राप्त हुए हैं। और यह दूसरे प्राणी शरीर, वचन और मनसे सदाचार करते, साधुजनोंकी प्रशंसा करते, सम्यक् दृष्टि वाले, सम्यक् दृष्टिके अनुकूल आचरण करते थे; सो अब अच्छी गति और स्वर्गको प्राप्त हुए हैं; इस तरह शुद्ध अलौकिक दिव्य चक्षुसे···प्राणियोंको जान लूँ, तो वह शीलोंका ही पूरा करने वाला बने···।"

"···मैं आस्रवोंके क्षयसे जो आस्रव-रहित चित्तकी विमुक्ति है, प्रज्ञाकी विमुक्ति है, उसे इसी जन्ममें स्वयं जानकर, साक्षात्कारकर प्राप्तकर विहार करूँ, तो वह शीलोंका ही पूरा करने वाला बने···।"

"भिक्षुओ ! शील-सम्पन्न होकर विहरो···। यह जो मैंने कहा है, इसीके लिए कहा है।"

# ७—वत्थ-सुत्त (१.१.७)

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे। वहाँ भगवान्‌ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !" ( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ ! जैसे कोई मैला कुचैला वस्त्र ( = वत्थ ) हो, उसे रंगरेज ( = रजक ) ले जाकर जिस किसी रंगमें डाले—चाहे नीलमें, चाहे पीलमें, चाहे लोहित ( = लाल ) में, चाहे मांजिष्ट ( = मजीठके रंग )में, वह बदरंग ही रहेगा, अशुद्धवर्ण ही रहेगा। सो किसलिये ?—भिक्षुओ ! वस्त्रके अशुद्ध होनेसे। ऐसे ही भिक्षुओ ! चित्तके मलीन होनेसे दुर्गति समझनी चाहिए।

जैसे, भिक्षुओ ! उजला साफ वस्त्र हो, उसे रंगरेज ले जाकर जिस किसी ही रंगमें डाले···, वह सुरंग निकलेगा, शुद्धवर्ण निकलेगा। सो किसलिये ?—भिक्षुओ ! वस्त्रके शुद्ध होनेके कारण। ऐसे ही भिक्षुओ ! चित्तके अन्-उपक्लिष्ट ( = निर्मल ) होने पर सुगति समझनी चाहिए।"

"भिक्षुओ ! कौनसे चित्तके उपक्लेश ( = मल ) हैं ?—( १ ) अभिध्या = विषम लोभ चित्तका उपक्लेश है; ( २ ) व्यापाद ( = द्रोह )···, ( ३ ) क्रोध···' ( ४ ) उपनाह ( = बँधा हुआ वैर )···; ( ५ ) म्रक्ष ( = अमरख )···' ( ६ ) प्रदाश ( = निष्ठुरता )···' ( ७ ) ईर्ष्या···' ( ८ ) मात्सर्य···, ( = कंजूसी )···; ( ९ ) माया ( = वंचना )···,( १० ) शाठ्य···' ( ११ ) स्तम्भ ( = जड़ता) )···, ( १२ ) सारम्भ ( = हिंसा )···, ( १३ ) मान···, (१४ ) अतिमान··· ( १५ ) मद··· ( १६ ) प्रमाद चित्त का उपक्लेश है।

"भिक्षुओ ! जो भिक्षु—'अभिध्या = विषम लोभ चित्तका उपक्लेश है'—यह जानकर अभिध्या···चित्तके उपक्लेशको त्यागता है। व्यापाद···, क्रोध···, उपनाह···, म्रक्ष···, प्रदाश···, ईर्ष्या···, मात्सर्य···, माया···, शाठ्य···, स्तम्भ···, सारम्भ···, मान···, अतिमान···, मद···, प्रमाद चित्तका उपक्लेश है—यह जानकर प्रमाद चित्तके उपक्लेशको त्यागता है।"

"भिक्षुओ ! जब भिक्षुने—'अभिध्या = विषमलोभ चित्तका उपक्लेश है'—यह जानकर चित्तके उपक्लेश अभिध्या···को त्याग दिया है। व्यापाद···, क्रोध···, उपनाह···, म्रक्ष···, प्रदाश···, ईर्ष्या···, मात्सर्य···, माया···, शाठ्य···, स्तम्भ···, मान···, अतिमान···, मद···, प्रमाद···, तो वह बुद्धमें अत्यन्त श्रद्धा (=प्रसाद )से युक्त होता है—'वह भगवान् अर्हत् सम्यक्-सम्बुद्ध ( = परज्ञानी ), विद्या-और-आचरणसे सम्पन्न ( = परिपूर्ण ), सुगत ( = सुन्दर गतिको प्राप्त ) लोकविद्, पुरुषोंको दमन करने ( = सन्मार्गपर लाने)के लिये अनुपम चाबुक सवार, देव-मनुष्योंके शास्ता ( = उपदेशक ) बुद्ध ( = ज्ञानी ) भगवान् हैं'। वह धर्ममें अत्यन्त श्रद्धासे युक्त होता है—'भगवान्‌का धर्म स्वाख्यात ( =सुन्दररीतिसे कहा गया ) है, ( वह ) सांदृष्टिक ( = इसी शरीरमें फल देनेवाला ), अकालिक ( = कालान्तरमें नहीं, सद्यः फलप्रद ), एहिपस्सिक ( = यहीं दिखाई देनेवाला ),औपनेय्यिक ( = निर्वाणके पास लेजानेवाला ),

विज्ञ ( पुरुषों )को अपने आप ही जानने योग्य है'। वह[1] संघमें अत्यन्त श्रद्धासे युक्त होता है—'भगवान्‌का श्रावक ( =शिष्य ) संघ सुमार्गारूढ़ ( =सुप्रतिपन्न ) है, भगवान्‌का श्रावक संघ ऋजु-प्रतिपन्न ( =सरल मार्गपर आरूढ़ ) है, भगवान्‌का श्रावक संघ न्याय ( मार्ग )-प्रतिपन्न है, भगवान्‌का श्रावकसंघ सामीचि-प्रतिपन्न ( =ठीक मार्गपर आरूढ़ ) है, यह जो चार पुरुष-युगल ( =स्रोतापन्न, सकृदागामी, अनागामी, अर्हत् ), आठ पुरुष-पुद्गल ( =मार्ग-फल भेदसे स्रोतापन्न आदि आठ ) हैं, यही भगवान्‌का श्रावकसंघ है, ( जो कि ) आह्वान करने योग्य है, पाहुना बनाने योग्य है, दाक्षिणेय ( =दान देने योग्य है), हाथ जोड़ने योग्य, और लोकके लिये पुण्य ( बोने )का क्षेत्र है'।

"जब उसके वह ( मल ) त्यक्त, वमित, मोचित, नष्ट, विसर्जित होते हैं; ( और )—'मैं बुद्धमें अत्यन्त श्रद्धासे युक्त हूँ'—यह ( सोचकर ) वह अर्थ-वेद ( =अर्थज्ञान ), धर्मवेद ( =धर्म-ज्ञान )को पाता है, ( और ) धर्मवेद सम्बन्धी प्रमोद ( =प्रामोद्य )को पाता है। प्रमुदित ( पुरुष )को प्रीति ( =संतोष ) होती है। प्रीतिमान्‌की काया शान्त होती है, प्रश्रब्धकाय सुख अनुभव करता है। सुखीका चित्त एकाग्र होता है—धर्ममें···संघमें अत्यन्त श्रद्धासे युक्त हूँ—सोचकर···चित्त एकाग्र होता है। जब उसके वह ( मल ) त्यक्त···होते हैं, तो वह अर्थवेदको, धर्म-वेदको पाता है···। सुखीका चित्त एकाग्र होता है।

"भिक्षुओ! वह ऐसे शीलवाला, ऐसे धर्मवाला, ऐसी प्रज्ञावाला, भिक्षु चाहे काली ( = भूसी आदि ) चुनकर बने शालीके भातको, अनेक सूप और व्यंजनके साथ खाये, तो भी उसको अन्तराय ( =विघ्न ) नहीं होगा। भिक्षुओ! जैसे मैला कुचैला वस्त्र स्वच्छ जलको प्राप्त हो शुद्ध साफ हो जाता है; उल्कामुख ( =भट्ठीकी घड़िया )में पड़कर सोना शुद्ध साफ हो जाता है; ऐसेही भिक्षुओ! ऐसे शीलवाला, ऐसे धर्मवाला, ऐसी प्रज्ञावाला भिक्षु चाहे···शालीके भातको··· खाये तो भी उसको विघ्न नहीं होगा।

"वह मैत्री-युक्त चित्तसे एक दिशाको परिपूर्णकर विहरता है, वैसे ही दूसरी दिशाको, वैसे ही तीसरी···चौथी···। इस प्रकार ऊपर नीचे आड़े-बेड़े, सबका विचार रखनेवाला, सबके अर्थ, विपुल, महान्, प्रमाणरहित, वैररहित, व्यापाद-रहित, मैत्री-युक्त चित्तसे सारे लोकको पूर्ण-कर विहार करता है।

"वह करुणा-युक्त चित्तसे एक दिशाको···। मुदिता-युक्त चित्तसे एक दिशाको···। उपेक्षा-युक्त चित्तसे एक दिशाको···।

"वह जानता है कि 'यह निकृष्ट है', 'यह उत्तम ( =प्रणीत ) है'—इन ( लौकिक ) संज्ञाओंसे ऊपर निस्सरण ( = निकास ) है। ऐसा जानते, ऐसा देखते हुये, उसका चित्त काम ( वासना रूपी ) आस्रवसे मुक्त हो जाता है, भव-आस्रवसे···, अविद्या-आस्रवसे···। मुक्त (= छूट ) जानेपर, 'मुक्त होगया'—यह ज्ञान होता है; और जानता है—जन्म क्षीण होगया, ब्रह्मचर्य-वास समाप्त होगया, करना था सो कर लिया, अब दूसरा यहाँ ( कुछ करनेको ) नहीं है। भिक्षुओ! यह भिक्षु स्नान किये बिना ही स्नात ( = नहाया ) कहा जाता है।"

उस समय **सुन्दरिक भारद्वाज** ब्राह्मण भगवान्‌के पास बैठा था। तब **सुन्दरिक भारद्वाज** ब्राह्मणने भगवान्‌से यह कहा—

"क्या आप गौतम! स्नानके लिये **बाहुकानदी** चलेंगे?"

---

१. यही तीनों वाक्य समूह त्रि-रत्न ( =बुद्ध-धर्म-संघ )की अनुस्मृति ( =स्मरण ) कही जाती है।

"ब्राह्मण ! बाहुकानदीसे क्या ( लेना ) है ? बाहुकानदी क्या करेगी ?"

"हे गौतम ! बाहुकानदी लोकमान्य ( = लोक-सम्मत ) है, बाहुकानदी बहुत जनोंद्वारा पवित्र (= पुण्य ) मानी जाती है। बहुतसे लोग बहुकानदीमें ( अपने ) किये पापोंको बहाते हैं।"

तब भगवान्‌ने सुन्दरिक भारद्वाज ब्राह्मणसे गाथाओंमें कहा—

"बाहुका, अधिकक्क, गया, और सुन्दरिकामें।
सरस्वती, और प्रयाग तथा बाहुमती नदीमें।
काले कर्मोंवाला मूढ़ चाहे नित्य नहाये, ( किन्तु ) शुद्ध नहीं होगा।
क्या करेगी सुन्दरिका, क्या प्रयाग, और क्या बाहुलिका नदी ?
( वह ) पापकर्मी = कृतकिल्विष दुष्ट नरको नहीं शुद्ध कर सकते।
शुद्ध ( नर )के लिये सदाही फल्गू है, शुद्धके लिये सदा ही उपोसथ[1] है।
शुद्ध और शुचिकर्माके व्रत सदा ही पूरे होते रहते हैं।
ब्राह्मण ! यहीं नहा, सारे प्राणियोंका क्षेम कर।
यदि तू झूठ नहीं बोलता, यदि प्राण नहीं मारता।
यदि बिना दिये नहीं लेता, ( और ) श्रद्धावान् मत्सर-रहित है।
( तो ) गया जाकर क्या करेगा, क्षुद्र जलाशय ( = उदपान ) भी तेरे लिये गया है।"

ऐसा कहने पर सुन्दरिक भारद्वाज ब्राह्मणने भगवान्‌से यह कहा—

"आश्चर्य ! हे गौतम !! आश्चर्य ! हे गौतम !! हे गौतम जैसे कि उल्टेको सीधा कर दे या ढँकेको उघाड़ दे, भूलेको मार्ग बतला दे या अन्धकारमें तेलका दीपक धारण कर ले जिससे कि आँखवाले रूपोंको देख लें, ऐसे ही आप गौतम द्वारा अनेक प्रकारसे धर्म प्रकाशित किया गया। सो मैं आप गौतमकी शरण जाता हूँ, धर्म और भिक्षुसंघकी भी। आप गौतमके पास मैं प्रव्रज्या ( = संन्यास ) पाऊँ, उपसम्पदा पाऊँ।

सुन्दरिक भारद्वाज ब्राह्मणने भगवान्‌के पास प्रव्रज्या, उपसम्पदा पाई। उपसम्पदा पानेके बाद, आयुष्मान् भारद्वाज एकान्तमें प्रमादरहित, उद्योगयुक्त, आत्मनिग्रही हो विहरते, थोड़े ही समयमें जिसके लिये कुलपुत्र घरसे बेघर हो प्रव्रजित होते हैं, उस अनुपम ब्रह्मचर्यके अन्त ( = निर्वाण )को, इसी जन्ममें स्वयं जानकर, साक्षात्कर, प्राप्तकर विहरने लगे। 'जन्म क्षीण होगया, ब्रह्मचर्य पूर्णकर लिया, करने योग्यको कर लिया, यहाँके लिए कुछ और करना नहीं रहा— ऐसा जान लिया। आयुष्मान् भारद्वाज अर्हतोंमेंसे एक हुये।

---

विज्ञ ( पुरुषों )को अपने आप ही जानने योग्य है'। वह[1] संघमें अत्यन्त श्रद्धासे युक्त होता है—'भगवान्का श्रावक ( = शिष्य ) संघ सुमार्गारूढ़ ( = सुप्रतिपन्न ) है, भगवान्का श्रावक संघ ऋजु-प्रतिपन्न ( = सरल मार्गपर आरूढ़ ) है, भगवान्का श्रावक संघ न्याय ( मार्ग )-प्रतिपन्न है, भगवान्का श्रावकसंघ सामीचि-प्रतिपन्न ( = ठीक मार्गपर आरूढ़ ) है, यह जो चार पुरुष-युगल ( = स्रोतापन्न, सकृदागामी, अनागामी, अर्हत् ), आठ पुरुष-पुद्गल ( = मार्ग-फल भेदसे स्रोतापन्न आदि आठ ) हैं, यही भगवान्का श्रावकसंघ है, ( जो कि ) आह्वान करने योग्य है, पाहुना बनाने योग्य है, दाक्षिणेय ( = दान देने योग्य है), हाथ जोड़ने योग्य, और लोकके लिये पुण्य ( बोने )का क्षेत्र है'।

"जब उसके वह ( मल ) त्यक्त, वमित, मोचित, नष्ट, विसर्जित होते हैं; ( और )—'मैं बुद्धमें अत्यन्त श्रद्धासे युक्त हूँ'—यह ( सोचकर ) वह अर्थ-वेद ( = अर्थज्ञान ), धर्मवेद ( = धर्म-ज्ञान )को पाता है, ( और ) धर्मवेद सम्बन्धी प्रमोद ( = प्रामोद्य )को पाता है। प्रमुदित ( पुरुष )को प्रीति ( = संतोष ) होती है। प्रीतिमान्की काया शान्त होती है, प्रश्रब्धकाय सुख अनुभव करता है। सुखीका चित्त एकाग्र होता है—धर्ममें···संघमें अत्यन्त श्रद्धासे युक्त हूँ—सोचकर···चित्त एकाग्र होता है। जब उसके वह ( मल ) त्यक्त···होते हैं, तो वह अर्थवेदको, धर्म-वेदको पाता है···। सुखीका चित्त एकाग्र होता है।

"भिक्षुओ ! वह ऐसे शीलवाला, ऐसे धर्मवाला, ऐसी प्रज्ञावाला, भिक्षु चाहे काली ( = भूसी आदि ) चुनकर बने शालीके भातको, अनेक सूप और व्यंजनके साथ खाये, तो भी उसको अन्तराय ( = विघ्न ) नहीं होगा। भिक्षुओ ! जैसे मैला कुचैला वस्त्र स्वच्छ जलको प्राप्त हो शुद्ध साफ हो जाता है; उल्कामुख ( = भट्ठीकी घड़िया )में पड़कर सोना शुद्ध साफ हो जाता है; ऐसेही भिक्षुओ ! ऐसे शीलवाला, ऐसे धर्मवाला, ऐसी प्रज्ञावाला भिक्षु चाहे···शालीके भातको··· खाये तो भी उसको विघ्न नहीं होगा।

"वह मैत्री-युक्त चित्तसे एक दिशाको परिपूर्णकर विहरता है, वैसे ही दूसरी दिशाको, वैसे ही तीसरी···चौथी···। इस प्रकार ऊपर नीचे आड़े-बेड़े, सबका विचार रखनेवाला, सबके अर्थ, विपुल, महान्, प्रमाणरहित, वैररहित, व्यापाद-रहित, मैत्री-युक्त चित्तसे सारे लोकको पूर्ण-कर विहार करता है।

"वह करुणा-युक्त चित्तसे एक दिशाको···। मुदिता-युक्त चित्तसे एक दिशाको···। उपेक्षा-युक्त चित्तसे एक दिशाको···।

"वह जानता है कि 'यह निकृष्ट है', 'यह उत्तम ( =प्रणीत ) है'—इन ( लौकिक ) संज्ञाओंसे ऊपर निस्सरण ( = निकास ) है। ऐसा जानते, ऐसा देखते हुये, उसका चित्त काम ( वासना रूपी ) आस्रवसे मुक्त हो जाता है, भव-आस्रवसे···, अविद्या-आस्रवसे···। मुक्त (= छूट ) जानेपर, 'मुक्त होगया'—यह ज्ञान होता है; और जानता है—जन्म क्षीण होगया, ब्रह्मचर्य-वास समाप्त होगया, करना था सो कर लिया, अब दूसरा यहाँ ( कुछ करनेको ) नहीं है। भिक्षुओ ! यह भिक्षु स्नान किये बिना ही स्नात ( = नहाया ) कहा जाता है।"

उस समय **सुन्दरिक भारद्वाज** ब्राह्मण भगवान्के पास बैठा था। तब **सुन्दरिक भारद्वाज** ब्राह्मणने भगवान्से यह कहा—

"क्या आप गौतम ! स्नानके लिये बाहुकानदी चलेंगे ?"

---

१. यही तीनों वाक्य समूह त्रि-रत्न (= बुद्ध-धर्म-संघ )की अनुस्मृति (= स्मरण ) कही जाती है।

"ब्राह्मण ! बाहुकानदीसे क्या ( लेना ) है ? बाहुकानदी क्या करेगी ?"

"हे गौतम ! बाहुकानदी लोकमान्य ( = लोक-सम्मत ) है, बाहुकानदी बहुत जनोंद्वारा पवित्र (= पुण्य ) मानी जाती है। बहुतसे लोग बहुकानदीमें ( अपने ) किये पापोंको बहाते हैं।"

तब भगवान्‌ने सुन्दरिक भारद्वाज ब्राह्मणसे गाथाओंमें कहा—

"बाहुका, अधिकक्क, गया, और सुन्दरिकामें।
सरस्वती, और प्रयाग तथा बाहुमती नदीमें।
काले कर्मोंवाला मूढ़ चाहे नित्य नहाये, ( किन्तु ) शुद्ध नहीं होगा।
क्या करेगी सुन्दरिका, क्या प्रयाग, और क्या बाहुलिका नदी ?
( वह ) पापकर्मी = कृतकिल्विष दुष्ट नरको नहीं शुद्ध कर सकते।
शुद्ध ( नर )के लिये सदाही फल्गू है, शुद्धके लिये सदा ही उपोसथ[1] है।
शुद्ध और शुचिकर्माके व्रत सदा ही पूरे होते रहते हैं।
ब्राह्मण ! यहीं नहा, सारे प्राणियोंका क्षेम कर।
यदि तू झूठ नहीं बोलता, यदि प्राण नहीं मारता।
यदि बिना दिये नहीं लेता, ( और ) श्रद्धावान् मत्सर-रहित है।
( तो ) गया जाकर क्या करेगा, क्षुद्र जलाशय ( = उदपान ) भी तेरे लिये गया है।"

ऐसा कहने पर सुन्दरिक भारद्वाज ब्राह्मणने भगवान्‌से यह कहा—

"आश्चर्य ! हे गौतम !! आश्चर्य ! हे गौतम !! हे गौतम जैसे कि उल्टेको सीधा कर दे या ढँकेको उघाड़ दे, भूलेको मार्ग बतला दे या अन्धकारमें तेलका दीपक धारण कर ले जिससे कि आँखवाले रूपोंको देख लें, ऐसे ही आप गौतम द्वारा अनेक प्रकारसे धर्म प्रकाशित किया गया। सो मैं आप गौतमकी शरण जाता हूँ, धर्म और भिक्षुसंघकी भी। आप गौतमके पास मैं प्रव्रज्या ( = संन्यास ) पाऊँ, उपसम्पदा पाऊँ।

सुन्दरिक भारद्वाज ब्राह्मणने भगवान्‌के पास प्रव्रज्या, उपसम्पदा पाई। उपसम्पदा पानेके बाद, आयुष्मान् भारद्वाज एकान्तमें प्रमादरहित, उद्योगयुक्त, आत्मनिग्रही हो विहरते, थोड़े ही समयमें जिसके लिये कुलपुत्र घरसे बेघर हो प्रव्रजित होते हैं, उस अनुपम ब्रह्मचर्यके अन्त ( = निर्वाण )को, इसी जन्ममें स्वयं जानकर, साक्षात्कर, प्राप्तकर विहरने लगे। 'जन्म क्षीण होगया, ब्रह्मचर्य पूर्णकर लिया, करने योग्यको कर लिया, यहाँके लिए कुछ और करना नहीं रहा—ऐसा जान लिया। आयुष्मान् भारद्वाज अर्हतोंमेंसे एक हुये।

---

# ८—सल्लेख-सुत्त ( १.१.८ )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब आयुष्मान् महाचुन्द सायंकाल प्रतिसल्लयन (=ध्यान)से उठकर जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्को अभिवादनकर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठकर आयुष्मान् महाचुन्दने भगवान्से यह कहा—

"भन्ते! जो यह आत्मवाद-सम्बन्धी या लोकवाद-सम्बन्धी अनेक प्रकारकी दृष्टियाँ (=दर्शन, मत) दुनियामें उत्पन्न होती हैं; भन्ते! इस प्रकार (इनके) आदिको ही मनमें (विचार) करनेसे इन दृष्टियोंका प्रहाण (=नाश) होता है, इन दृष्टियोंका परित्याग होता है?"

"चुन्द! जो यह···दृष्टियाँ दुनियामें उत्पन्न होती हैं; (उनको) जहाँ यह दृष्टियाँ उत्पन्न होती हैं, जहाँ यह आश्रय ग्रहण करती हैं, जहाँ पर व्यवहृत होती हैं, (वहाँ)—'यह मेरा नहीं', 'न यह मैं हूँ', 'न मेरा यह आत्मा है'—इसे इस प्रकार यथार्थ तौरपर ठीकसे जानकर देखनेपर, इन दृष्टियोंका प्रहाण होता है, इन दृष्टियोंका परित्याग होता है।

"हो सकता है, चुन्द! यहाँ कोई भिक्षु कामों और अकुश धर्मोंसे अलग होकर वितर्क-विचार सहित विवेकसे उत्पन्न प्रीति और सुखवाले **प्रथम ध्यान**को प्राप्त हो विहरे। उसके (मनमें) ऐसा हो—'मैं सल्लेख (=तप)के साथ विहर रहा हूँ'। लेकिन, चुन्द! आर्य-विनय (=आर्यधर्म)में इन्हें सल्लेख नहीं कहा जाता; आर्यविनयमें इन्हें **दृष्टधर्म-सुखविहार** (=इसी जन्ममें सुखपूर्वक विहार करना) कहते हैं।

"हो सकता है, चुन्द! यहाँ कोई भिक्षु वितर्क-विचारोंके शान्त हो जानेसे भीतरी प्रसाद, चित्तकी एकाग्रतासे युक्त वितर्क और विचारसे रहित समाधिसे उत्पन्न प्रीति-सुखवाले **द्वितीय ध्यान**को प्राप्त हो विहरे।···इन्हें आर्यविनयमें **दृष्टधर्म सुखविहार** कहते हैं।

"हो सकता है, चुन्द! यहाँ कोई भिक्षु प्रीतिसे विरक्त प्रीति और विरागसे उपेक्षक हो, स्मृति और सम्प्रजन्यसे युक्त हो, कायासे सुखका अनुभव करता हुआ विहरता है, जिसको आर्यजन उपेक्षक स्मृतिमान्, सुखविहारी कहते हैं, ऐसे **तृतीय ध्यान**को प्राप्त हो विहरे···।"

"हो सकता है, चुन्द! सुख और दुःख के प्रहाणसे सौमनस्य और दौर्मनस्यके पूर्व ही अस्त हो जानेसे, दुःख-सुखसे रहित, उपेक्षासे उत्पन्न स्मृतिकी पारिशुद्धि **चतुर्थ-ध्यान**को प्राप्त हो विहरे।···इसे अर्यविनयमें दृष्टधर्म-सुखविहार कहते हैं।"

"हो सकता है, चुन्द! यहाँ कोई भिक्षु रूप-संज्ञा (=रूपके विचार)को सर्वथा छोड़नेसे, प्रतिघ (=प्रतिहिंसा)की संज्ञाओंके सर्वथा अस्त हो जानेसे, नानापनकी संज्ञाओंको मनमें न करनेसे 'आकाश अनन्त है'—**आकाशानन्त्यायतन**को प्राप्त हो विहरे। उसको ऐसा हो—'मैं सल्लेखके साथ विहर रहा हूँ।' लेकिन, चुन्द! आर्य विनयमें इन्हें सल्लेख नहीं कहा जाता; आर्यविनयमें इन्हें **शान्तविहार** कहते हैं।

"हो सकता है, चुन्द !···आकाशानन्त्यायतनको सर्वथा अतिक्रमण कर 'विज्ञान अनन्त है'—इस विज्ञानानन्त्यायतनको प्राप्त हो विहरे।···'इन्हें शान्तविहार कहते हैं।

"···विज्ञानानन्त्यायतनको सर्वथा अतिक्रमण कर, 'कुछ नहीं'—इस आकिंचन्यायतनको प्राप्त हो विहरे···।

"···आकिंचन्यायतनको सर्वथा अतिक्रमण कर, नैवसंज्ञानासंज्ञायतन (= जहाँ न संज्ञाही हो न असंज्ञा हो)को प्राप्त हो विहरे···।"

"किन्तु, चुन्द ! यहाँ सल्लेख (= तप) करना चाहिये—(१) दूसरे हिंसक (= विहिंसक) होंगे, हम यहाँ अहिंसक रहेंगे—यह सल्लेख करना चाहिये (२) दूसरे प्राण मारनेवाले होंगे, हम यहाँ प्राण मारनेसे विरत रहेंगे—यह सल्लेख करना चाहिये। (३) दूसरे बिना दिया लेनेवाले···। (४) दूसरे अ-ब्रह्मचारी···। (५) दूसरे मृषा (= झूठ)-वादी···। (६) दूसरे पिशुनभाषी (= चुगलखोर)···। (७) दूसरे परुष (= कठोर)-भाषी···। (८) दूसरे संप्रलापी (= बकवादी)···। (९) दूसरे अभिध्यालु (= लोभी)···हम यहाँ अनभिध्यालु रहेंगे।(१०) दूसरे व्यापन्न (= हिंसक) चित्त···अव्यापन्न चित्त···। (११) दूसरे मिथ्या-दृष्टि···सम्यक्-दृष्टि···। (१२) दूसरे मिथ्या-संकल्प···सम्यक्-संकल्प···। (१३) दूसरे मिथ्याभाषी···सम्यक् भाषी···। (१४) दूसरे मिथ्या-कर्मान्त (= कायिककर्म)···सम्यक्-कर्मान्त···। (१५) ···मिथ्या-आजीव (= अनुचितरीतिसे रोजी कमानेवाले)···सम्यक्-आजीव··· (१६)···मिथ्या-व्यायाम (= प्रयत्न)···सम्यक् व्यायाम···। (१७)···मिथ्या (= अयुक्त) स्मृति···सम्यक् स्मृति···। (१८)···मिथ्यासमाधि···सम्यक्-समाधि···। (१९)····मिथ्या-ज्ञानी···सम्यक् ज्ञानी···। (२०)···मिथ्या-विमुक्ति···सम्यक्-विमुक्ति (= मुक्ति) (२१)···स्त्यान···मृद्ध (= शरीर और मनके आलस्य)-संयुक्त···स्त्यान-मृद्ध-रहित···। (२२)···उद्धत···अनुद्धत···। (२३)···विचिकित्सक (= संशयालु)···विचिकित्सा पारंगत···। (२४)···क्रोधी···अक्रोधी···। (२५)···उपनाही (= बँधे हुए वैरवाला)···अनुपनाही···। (२६)···म्रक्षी (=अमरखवाले)···अम्रक्षी···। (२७) प्रदाश (= निष्ठुर)···अ-प्रदाशी···। (२८)···ईर्ष्यालु···ईर्ष्यारहित···। (२९)···मत्सरी···अ-मत्सरी···। (३०)···शठ···अ-शठ···। (३१)···मायावी (= वंचक)···अ-मायावी···। (३२)···स्तब्ध (= जड़)···अ-स्तब्ध। (३३)···अतिमानी (= अभिमानी) ···अनतिमानी···।···(३४)···दुर्वच···सुवच···। (३५) ···पाप-मित्र (= बुरोंको दोस्त बनानेवाले)···कल्याण-मित्र (३५)···प्रमत्त···अ-प्रमत्त···। (३७)···अश्रद्धालु···श्रद्धालु···। (३८)···निर्लज्ज···लज्जावान्···। (३९)···अनपत्रपी (= उचित भयको भी न माननेवाले) ···अपत्रपी···(४०)···अल्पश्रुत (= अशिक्षित)···बहुश्रुत···। (४१)···कुसीद (= आलसी) ···उद्योगी···। (४२)···मूढ़-स्मृति···उपस्थित-स्मृति···। (४३)···दुष्प्रज्ञ···प्रज्ञा-सम्पन्न···। (४४) दूसरे सांदृष्टि (= ऐहिकलाभ)-परामर्षी (= सोचकर करनेवाला), आधान-ग्राही (= हठी), दुष्प्रतिनिस्सर्गी (= कठिनाईसे त्याग करनेवाला) होंगे, हम यहाँ अ-सांदृष्टि-परामर्षी अनाधान-ग्राही सुप्रतिनिस्सर्गी रहेंगे—यह सल्लेख करना चाहिये।

"चुन्द ! अच्छी बातों (= धर्मों)के विषयमें विचारके उत्पन्न होनेको भी मैं हितकर कहता हूँ, काया और वचनसे (उनके) अनुष्ठानके बारेमें तो कहना ही क्या है ? चुन्द ! (१) दूसरे हिंसक होंगे, और हम अहिंसक रहेंगे—यह विचार उत्पन्न करना चाहिये···। (४४) दूसरे सांदृष्टि-परामर्षी···यह विचार उत्पन्न करना चाहिये।"

"जैसे चुन्द ! कोई ! विषम (= कठिन) मार्ग है, और उसके परिक्रमण (= फेर खाने)-

के लिये दूसरा सम-मार्ग हो; जैसे चुन्द ! विषम तीर्थ ( = नावका घाट ) हो, और उसके परिक्रमण के लिये दूसरा सम-तीर्थ हो; ऐसे ही चुन्द ! ( १ ) हिंसक पुरुष पुद्गल ( = व्यक्ति )को अहिंसा परिक्रमणके लिये होती है···। ( ४४ ) सांदृष्टि-परामर्षी आधान-ग्राही दुष्प्रतिनिस्सर्गी पुरुषपुद्गलको असांदृष्टिता अ-परामर्षिता अनाधान-ग्राहिता सुप्रतिनिस्सर्गिता परिक्रमणके लिये होती है।

"जैसे चुन्द ! जो कोई भी अकुशल धर्म ( = बुरे काम ) हैं, वह सभी अधोभाव ( =अधो-गति )को पहुँचानेवाले हैं; जो कोई भी कुशल धर्म ( = अच्छे काम ) हैं, वह सभी उपरि-भावको पहुँचानेवाले हैं, वैसे ही चुन्द ! ( १ ) हिंसक पुरुष = पुद्गलको अहिंसा ऊपर पहुँचानेवाली होती है···। ( ४४ ) सांदृष्टिपरामर्षी आधात-ग्राही दुष्प्रतिनिस्सर्गी पुरुष = पुद्गलको असांदृष्टिता, अ-परामर्षिता अनाधान-ग्राहिता सुप्रतिनिस्सर्गिता ऊपर पहुँचानेवाली होती है।

"चुन्द ! जो स्वयं गिरा हुआ है, वह दूसरे गिरे हुयेको उठायेगा, यह सम्भव नहीं है; किन्तु, जो चुन्द ! अपने गिरा हुआ नहीं है, वह दूसरे गिरे हुयेको उठायेगा, यह सम्भव है। चुन्द ! जो स्वयं अदान्त ( = मनके संयमसे रहित ), अ-विनीत, अ-परिनिर्वृत ( = निर्वाणको न प्राप्त ) है, वह दूसरेको दान्त, विनीत, परिनिर्वृत करेगा, यह सम्भव नहीं; किन्तु, जो चुन्द ! स्वयं दान्त, विनीत, परिनिर्वृत है, वह दूसरेको दान्त, विनीत, परिनिर्वृत करेगा, यह सम्भव है। ऐसेही चुन्द ! ( १ ) हिंसक पुरुषके लिये अहिंसा परिनिर्वाणके लिये होती है···। ( ४४ ) सांदृष्टि-परामर्षी आधानग्राही दुष्प्रतिनिस्सर्गी पुरुष-पुद्गलको असांदृष्टिता-अपरामर्षिता अनाधान-ग्राहिता सुप्रतिनिस्सर्गिता परिनिर्वाण ( = दुःखविनाश )के लिये होती है।

"यह मैंने चुन्द ! सल्लेख-पर्याय ( = सल्लेख नामक धर्मोपदेश )का उपदेश दिया, **चित्तुप्पाद**-पर्यायका उपदेश दिया, **परिक्रमण**-पर्यायका उपदेश दिया, **उपरिभाव**-पर्यायका उपदेश दिया, **परिनिर्वाण**-पर्यायका उपदेश दिया।

"चुन्द ! श्रावकों ( = शिष्यों )के हितैषी, अनुकम्पक, शास्ता ( = उपदेशक )को अनुकम्पा करके जो करना चाहिये, वह तुम्हारे लिये मैंने कर दिया। चुन्द ! यह वृक्षमूल हैं, यह सूने घर हैं, ध्यानरत होओ। चुन्द ! मत प्रमाद ( = गफलत ) करो, मत पीछे अफसोस करनेवाले बनना—यह तुम्हारे लिये हमारा अनुशासन ( = उपदेश ) है।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् चुन्दने भगवान्‌के भाषणका अनुमोदन किया।

( चालीस पदों और पाँच सन्धियोंमें उपदेश दिया गया, सागरसमान-गंभीर ( यह ) सल्लेख नामक सुत्त है। )

---

# ९—सम्मादिट्ठि-सुत्त ( १. १. ९ )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे ।

वहाँ आयुष्मान् सारिपुत्रने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"आवुस भिक्षुओ !"

"आवुस !" ( कह ) उन भिक्षुओंने आयुष्मान् सारिपुत्रको उत्तर दिया ।

आयुष्मान् सारिपुत्रने यह कहा—"आवुस ! सम्यक्-दृष्टि ( = सम्मादिट्ठि )-सम्यक् दृष्टि कही जाती है, आवुस ! कैसे आर्यश्रावक ( = आर्यधर्मी ) सम्यक्दृष्टि ( = ठीक सिद्धान्त-वाला ) होता है ? उसकी दृष्टि सीधी, वह धर्ममें अत्यन्त श्रद्धावान् , (और ) इस सद्धर्मको प्राप्त ( होता है ) ?"

"आवुस ! इस भाषणका अर्थ जाननेके लिये हम दूरसे भी आयुष्मान् सारिपुत्रके पास आते हैं । अच्छा हो, आयुष्मान् सारिपुत्र ही इस वचनका अर्थ कहें । आयुष्मान् सारिपुत्र ( के मुख )से सुनकर भिक्षु धारण करेंगे ।"

"तो आवुस ! सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ ।"

"अच्छा आवुस !" ( कह ) उन भिक्षुओंने आयुष्मान् सारिपुत्रको उत्तर दिया ।

आयुष्मान् सारिपुत्रने यह कहा—"जब, आवुस ! आर्यश्रावक अकुशल ( = बुराई )को जानता है, अकुशल-मूलको जानता है, कुशल ( = भलाई, पुण्य )को जानता है; कुशलमूलको जानता है; इतनेसे आवुस ! आर्यश्रावक सम्यक्-दृष्टि होता है । उसकी दृष्टि सीधी ( होती है ), वह धर्ममें अत्यन्त श्रद्धावान् , ( और ) इस सद्धर्मको प्राप्त होता ।

"क्या है, आवुस ! अ-कुशल ? क्या है अ-कुशलमूल ? क्या है कुशल ? क्या है कुशल मूल—? आवुस ! ( १ ) प्राणातिपात ( = हिंसा ) अकुशल है, ( २ ) अदत्तादान ( = चोरी ) अकुशल है; ( ३ ) काम ( = स्त्री-संसर्ग )में मिथ्याचार ( = दुराचार )···; ( ४ ) मृषावाद ( = झूठ बोलना )···; ( ५ ) पिशुनवचन ( = चुगली )···; ( ६ ) परुषवचन ( = कठोर भाषण )···; ( ७ ) संप्रलाप ( = बकवाद )···; ( ८ ) अभिध्या ( = लालच )···; ( ९ ) व्यापाद ( = प्रतिहिंसा )···; ( १० ) मिथ्यादृष्टि ( = झूठी धारणा )···।—यह आवुस ! अकुशल कहा जाता है ।

क्या है आवुस ! अकुशल-मूल ?—( १ ) लोभ अकुशल-मूल है, ( २ ) द्वेष अकुशल-मूल है, ( ३ ) मोह अकुशल-मूल है ।—यह आवुस ! अकुशल-मूल कहा जाता है ।

क्या है आवुस ! कुशल ?—( १ ) प्राणातिपाससे विरति ( = विरत होना ) कुशल है; ( २ ) अदत्तादानसे विरति···; ( ३ ) कामोंमें मिथ्याचारसे विरति···; ( ४ ) मृषावादसे विरति··· ( ५ ) पिशुनवचनसे विरति···; ( ६ ) परुष-वचनसे विरति···; ( ७ ) संप्रलापसे विरति···; ( ८ ) अन्-अभिध्या···; ( ९ ) अ-व्यापाद···; ( १० ) सम्यक्दृष्टि कुशल है ।—यह आवुस ! कुशल कहा जाता है ।

क्या है आवुस ! कुशलमूल ?—( १ ) अ-लोभ कुशल-मूल है, ( २ ) अद्वेष कुशल-मूल है, ( ३ ) अ-मोह कुशल-मूल है।—यह आवुस ! कुशल मूल कहा जाता है।

जब आवुस ! आर्यश्रावक इस प्रकार अकुशलको जानता है, इस प्रकार अकुशल-मूलको जानता है। इस प्रकार कुशलको जानता है। इस प्रकार कुशलमूलको जानता है; ( तो ) वह राग-अनुशय[1] का परित्यागकर, प्रतिघ ( = प्रतिहिंसा ) अनुशयको हटाकर अस्मि ( = मैं हूँ ) इस दृष्टि मान ( = धारणाके अभिमान )-अनुशयको उन्मूलन कर अविद्याको नष्ट कर, विद्याको उत्पन्न कर, इसी जन्ममें दुःखोंका अन्त करनेवाला होता है। इतनेसे भी आवुस ! आर्य-श्रावक सम्यक्‌दृष्टि होता है···।

"ठीक आवुस !" ( कह ) उन भिक्षुओंने आयुष्मान् सारिपुत्रके भाषणका अभिनन्दन कर अनुमोदन कर, आयुष्मान् सारिपुत्रसे आगेका प्रश्न पूछा—"क्या आवुस ! और भी पर्याय ( = प्रकार ) है, जिससे कि आर्य श्रावक सम्यक्-दृष्टि होता है···?"

"है आवुस ! जब आवुस ! आर्यश्रावक आहारको जानता है, आहार-समुदय ( = आहारकी उत्पत्ति)को जानता है, आहार-निरोध···, आहार-निरोध-गामिनी प्रतिपद् ( = आहारके विनाशकी ओर ले जानेवाले मार्ग )को जानता है। इतनेसे आवुस ! आर्यश्रावक सम्यक्‌दृष्टि होता है···। क्या है आवुस ! आहार, क्या है आहार-समुदय,···आहार-निरोध,···आहार निरोध गामिनी प्रतिपद् ?—आवुस ! सत्त्वोंकी स्थिति ( और ) होने वालोंकी सहायताके लिये भूतों ( = प्राणियों)के यह चार आहार हैं। कौनसे चार ?—( १ ) स्थूल या सूक्ष्म कवलिंकार ( = ग्रास-करके खाया जानेवाला ) आहार, ( २ ) स्पर्श दूसरा ( ३ ) मनकी संचेतना ( = ख्याल) तीसरा, ( ४ ) विज्ञान चौथा। तृष्णाका समुदय ( = उत्पत्ति ) ( ही ) आहारका समुदय है। तृष्णाका निरोध आहारका निरोध है। यह आर्य-अष्टांगिक मार्ग आहार-निरोध गामिनी प्रतिपद् है; जैसे कि—( १ ) सम्यक्‌दृष्टि ( = ठीक धारणा ), ( २ ) सम्यक्-संकल्प, ( ३ ) सम्यक्‌वचन, ( ४ ) सम्यक्-कर्मान्त ( = कर्म ) ( ५ ) सम्यक्-आजीव, ( ६ ) सम्यक्-व्यायाम ( = ठीक प्रयत्न ), (७) सम्यक्-स्मृति; ( ८ ) सम्यक्-समाधि। जब आवुस ! आर्यश्रावक इस प्रकार आहारको जानता है···, तो यह सर्वथा रागानुशयका परित्याग कर···दुःखोंका अन्त करनेवाला होता है।···

"ठीक आवुस !" यह ( कह ) उन भिक्षुओंने···आगेका प्रश्न पूछा···।"

"है, आवुस ! जब आवुस ! आर्यश्रावक दुःख को जानता है, दुःख-समुदय ( = दुःखकी उत्पत्ति, या कारण)को जानता है, दुःख-निरोधको जाता है, ( और ) दुःख-निरोधगामिनी प्रतिपद्‌को जानता है; तब आवुस ! आर्यश्रावक सम्यक्‌दृष्टि होता है···। क्या है आवुस ! दुःख ? क्या है दुःख-समुदय ? क्या है दुःख-निरोध ? क्या है दुःख-निरोध-गामिनी प्रतिपद् ?—जाति ( = जन्म ) भी दुःख है, जरा भी दुःख है, व्याधि भी दुःख है, शोक, परिदेव ( = रोना-काँदना ) दुःख = दौर्मनस्य ( = मनःसंताप ), उपायास ( = परेशानी ) भी दुःख है, किसी ( चीज )की इच्छा करके उसे न पाना भी दुःख है; संक्षेपमें पाँचों उपादान ( = विषयके तौर पर ग्रहण करने योग्य ) स्कन्ध ( ही ) दुःख हैं। इसे आवुस ! दुःख कहा जाता है। क्या है आवुस ! दुःख-समुदय ? यह जो नन्दी उन-उन ( भोगों )का अभिनन्दन करनेवाली, रागसे संयुक्त, फिर-फिर जन्मनेकी तृष्णा है; जैसे कि—( १ ) काम तृष्णा, ( २ ) भव तृष्णा ( ३ ) विभव

[1]. अनुशय सात हैं—कामराग, प्रतिघ, मिथ्यादृष्टि ( = उलटी धारणा ), विचिकित्सा, मान, भवराग, अविद्या। चूँकि ये व्यक्तिके पीछे-पीछे सर्वदा लगे रहते हैं और मौका पाते ही उठ खड़े होत हैं, इसलिए इन्हें अनुशय कहा जाता है।

तृष्णा।—यह आवुस ! दुःख-समुदय कहा जाता है। क्या है आवुस ! दुःख-निरोध ?—जो उस तृष्णाका सम्पूर्णतया विराग, निरोध, त्याग = प्रतिनिस्सर्ग, मुक्ति, अनालय (= उसमें लीन न होना)।—यह कहा जाता है आवुस ! दुःखनिरोध। क्या है आवुस ! दुःखनिरोध-गामिनी प्रतिपद् ?—यह आर्य-अष्टांगिक-मार्ग है…। जब आवुस ! आर्य-श्रावक इस प्रकार दुःखको जानता है…।

"ठीक, आवुस !…"

"है आवुस ! जब आवुस ! आर्यश्रावक जरा-मरणको जानता है,…समुदय…, निरोध…, …निरोध गामिनी प्रतिपद्को जानता है। क्या है आवुस ! जरा-मरण,…समुदय…निरोध-गामिनी प्रतिपद् ?—जो उन प्राणियोंकी उन-उन प्राणि-शरीरोंमें जरा (= बुढ़ापा), जीर्णता, खाण्डित्य (= दाँत टूटना), पालित्य (= बाल पकना), वलित्वकृता (= झुर्री पड़ना), आयु-क्षय, इन्द्रिय-परिपाक (= इन्द्रिय-विकार)।—यह कही जाती है आवुस ! जरा। क्या है आवुस ! मरण ?—जो उन प्राणियोंकी उन-उन प्राणि-शरीरोंसे च्युति = च्यवन होना, भेद (= वियोग), अन्तर्धान, मृत्यु, मरण = कालक्रिया, स्कन्धोंका विलग होना, कलेवरका निक्षेप (= पतन)।—यह कहा जाता है आवुस ! मरण। इस प्रकार यह जरा और यह मरण (दोनों मिलकर) जरा-मरण होते हैं। जाति-समुदय (= जन्मका होना) से जरा-मरण-समुदय होता है, जाति-निरोध होनेसे, जरा-मरण-निरोध होता है। यही आर्य-अष्टांगिक-मार्ग जरा-मरण निरोध गामिनी प्रतिपद् है;…।"

"ठीक आवुस !…"

"है आवुस ! जब आवुस ! आर्यश्रावक तृष्णाको जानता है,…समुदय…, निरोध…, …निरोधगामिनी प्रतिपद्को जानता है;…। क्या है, आवुस ! तृष्णा,…समुदय,…निरोध,…निरोधगामिनी प्रतिपद् ?—आवुस ! तृष्णाके ये छः आकार (= काय, = समुदाय) हैं—रूप-तृष्णा, शब्द-तृष्णा, गन्ध-तृष्णा, रस-तृष्णा, स्प्रष्टव्य (= त्वक्‌का विषय)-तृष्णा, धर्म (= मनके विषयकी)-तृष्णा। वेदना (= अनुभव, महसूस-करना)-समुदय से तृष्णासमुदय होता है, वेदना निरोध से तृष्णा-निरोध होता है। यही आर्य अष्टांगिक-मार्ग तृष्णा-निरोध गामिनी प्रतिपद् है…।"

"ठीक, आवुस !…"

"है आवुस !…वेदनाको जानता है,…समुदय…,निरोध…, निरोध-गामिनी प्रतिपद्को जानता है। क्या है, आवुस ! वेदना,…समुदय,…निरोध,…निरोध गामिनी प्रतिपद् ?—आवुस ! वेदना के ये छः आकार हैं—(१) चक्षु-संस्पर्शजा (=चक्षुके संयोगसे उत्पन्न) वेदना (=एहसास, अनुभव), (२) श्रोत्र-संस्पर्शजा वेदना, (३) घ्राण संस्पर्शजा वेदना, (४) जिह्वा-संस्पर्शजा वेदना, (५) काय-संस्पर्शजा वेदना, (६) मनः-संस्पर्शजा वेदना। स्पर्श (=इन्द्रिय और विषयका संयोग)-समुदय से वेदना-समुदय होता है, स्पर्श-निरोधसे वेदना-निरोध होता है। यही आर्य-अष्टांगिक-मार्ग-वेदना-निरोध गामिनी प्रतिपद् है,…।"

"ठीक आवुस !…"

"है, आवुस !…स्पर्श (= इन्द्रिय और विषयका संयोग) को जानता है,…समुदय,…। क्या है आवुस ! स्पर्श,…समुदय,…?—आवुस ! स्पर्शके ये प्रकार (या समुदाय) हैं—(१) चक्षुः-संस्पर्श, (२) श्रोत्र-संस्पर्श, (३) घ्राण-संस्पर्श, (४) जिह्वा-संस्पर्श, (५) काय-संस्पर्श, (६) मनः-संस्पर्श। षड्-आयतन (= चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा, काय या त्वक् और

मन ये छः इन्द्रियाँ )-समुदय स्पर्श-समुदय होता है। षडायतन-निरोध से स्पर्श-निरोध होता है। यही **आर्य-अष्टांगिक-मार्ग** स्पर्श-निरोध-गामिनी प्रतिपद् है···।"

"ठीक आवुस !···"

"है, आवुस !···**षडायतन**को जानता है,···समुदय···। क्या है आवुस ! षडायतन,··· निरोध,···?—आवुस ! ये छः **आयतन** (= इन्द्रिय ) हैं—( १ ) चक्षुः-आयतन, ( २ ) श्रोत्र-आयतन, ( ३ ) घ्राण-आयतन, ( ४ ) जिह्वा-आयतन, ( ५ ) काय-आयतन, ( ६ ) मन-आयतन। **नाम-रूप** (= वेदना, संज्ञा, संस्कार, विज्ञान और रूप ) समुदय से षडायतन-समुदय होता है, नाम-रूप-निरोध षडायतन-निरोध होता है। यही **आर्य-अष्टांगिक-मार्ग**···।"

"ठीक आवुस !···"

"है, आवुस !···**नाम-रूप**को जानता है,···समुदय,···। क्या है आवुस ! नाम-रूप,··· निरोध,···?—( १ ) **वेदना** (= विषय और इन्द्रियके संयोगसे उत्पन्न मन पर प्रथम प्रभाव ), ( २ ) **संज्ञा** (= वेदनाके अनंतरकी मनकी अवस्था ), ( ३ ) **चेतना** (= संज्ञाके अनंतरकी मनकी अवस्था), ( ४ ) **स्पर्श-मनसिकार** (= मनपर संस्कार ),—ये आवुस ! नाम हैं। चार महाभूत और चार महाभूतों को लेकर ( बने ) रूप, यह आवुस ! रूप कहा जाता है। इस प्रकार यह नाम, ( और ) यह रूप, ( दोनों मिलकर ) आवुस ! **नाम-रूप** कहा जाता है। विज्ञान-समुदयसे नाम-रूप-समुदय होता है। विज्ञान-निरोधसे नाम-रूप-निरोध होता है। यही **आर्य-अष्टांगिक-मार्ग**···।"

"ठीक आवुस !···"

"है, आवुस !···**विज्ञान**को जानता है,···समुदय,···।···क्या है आवुस ! विज्ञान,··· समुदय,···?—आवुस ! ये छः विज्ञान के समुदाय (= काय ) हैं—( १ ) चक्षुः-विज्ञान, ( २ ) श्रोत्र-विज्ञान, ( ३ ) घ्राण-विज्ञान, ( ४ ) जिह्वा-विज्ञान, ( ५ ) काय-विज्ञान, ( ६ ) मनो-विज्ञान। संस्कार-समुदयसे विज्ञान-समुदय होता है, संस्कार-निरोधसे विज्ञान-निरोध होता है। यही **आर्य-अष्टांगिक-मार्ग**···।"

"ठीक आवुस !···"

"है, आवुस !···**संस्कारों**को जानता है।···समुदय,···। क्या है आवुस ! संस्कार, (= क्रिया, )···समुदय,···!—आवुस ! ये तीन संस्कार हैं—( १ ) काय-संस्कार, ( २ ) वचन-संस्कार, ( ३ ) चित्त-संस्कार। अविद्या-समुदयसे संस्कार समुदय होता है, अविद्या-निरोधसे संस्कार-निरोध होता है। यही **आर्य-अष्टांगिक-मार्ग**···।"

"ठीक आवुस !···"

"है, आवुस !···**अविद्या**को जानता है,···समुदय,···। क्या है आवुस ! अविद्या,···समुदय,···?—आवुस ! जो यह दुःखके विषयमें अज्ञान, दुःख समुदयके विषयमें अज्ञान, दुःख-निरोधके विषयमें अज्ञान, दुःख-निरोध-गामिनी प्रतिपद्के विषयमें अज्ञान है; इसे आवुस ! **अविद्या** कहा जाता है। आस्रव-समुदयसे अविद्या-समुदय होता है। आस्रव-निरोधसे अविद्या-निरोध होता है। यही **आर्य-अष्टांगिक-मार्ग**···।"

"ठीक आवुस !···"

"है, आवुस !···**आस्रव** (= चित्तमल )को जानता है,···समुदय,···। क्या है आवुस ! आस्रव,···समुदय,···?—ये तीन आस्रव हैं—( १ ) काम-आस्रव, ( २ ) भव-आस्रव, ( ३ )

अविद्या-आस्रव । अविद्या-समुदयसे आस्रव-समुदय होता है, अविद्या-निरोधसे आस्रव-निरोध होता है । यही आर्य-अष्टांगिक-मार्ग···।"

इतनेसे आवुस ! आर्यश्रावक सम्यक्-दृष्टि होता है, उसकी दृष्टि सीधी ( होती है ), वह धर्ममें अत्यन्त श्रद्धावान् , ( और ) इस सद्धर्मको प्राप्त होता है ।"

आयुष्मान् सारिपुत्रने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने आयुष्मान् सारिपुत्रके भाषण का अभिनन्दन किया ।

---

# १०—सतिपट्ठान-सुत्त ( १. १. १० )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् कुरु[1] ( देश )में कुरुओंके निगम ( =कस्बा ) **कम्मासदम्ममें** विहार करते थे।

वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !" ( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! यह जो चार स्मृति-प्रस्थान ( =सति-पट्ठान ) हैं, वह सत्त्वोंके—शोक कष्टकी विशुद्धिके लिए; दुःख = दौर्मनस्यके अतिक्रमणके लिये, न्याय ( =सत्य )की प्राप्तिके लिये, निर्वाणकी प्राप्ति और साक्षात् करनेके लिये, एकायन ( =अकेला ) मार्ग है। कौनसे चार ?—भिक्षुओ ! यहाँ भिक्षु कायामें [2]कायानुपश्यी हो, उद्योगशील, अनुभव ( =संप्रज्य ) ज्ञानयुक्त, स्मृतिमान्, लोक ( =शरीर )में अभिध्या ( =लोभ ) और दौर्मनस्य ( =दुःख )को हटाकर विहरता है। वेदनाओं ( =सुखादि )में [3]वेदनानुपश्यी हो···विहरता है। चित्तमें चित्तानुपश्यी···। धर्मोंमें धर्मानुपश्यी···।

"भिक्षुओ ! कैसे भिक्षु [4]कायामें, कायानुपश्यी हो विहरता है ?—भिक्षुओ ! भिक्षु अरण्यमें, वृक्षके नीचे, या शून्यागारमें, आसन मारकर, शरीरको सीधाकर, स्मृतिको सामने रखकर बैठता है। वह स्मरण रखते साँस छोड़ता है, स्मरण रखते ही साँस लेता है। लम्बी साँस छोड़ते वक्त, 'लम्बी साँस छोड़ता हूँ'—जानता है। लम्बी साँस लेते वक्त, 'लम्बी साँस लेता हूँ'—जानता है। छोटी साँस छोड़ते, 'छोटी साँस छोड़ता हूँ'—जानता है। छोटी साँस लेते 'छोटी साँस लेता हूँ'—जानता है। सारी कायाको जानते ( =अनुभव करते ) हुये, साँस छोड़ना सीखता है। सारी कायाको जानते हुये साँस लेना सीखता है। कायाके संस्कार ( =गति, क्रिया )को शांत करते साँस छोड़ना सीखता है। कायाके संस्कारको शांत करते साँस लेना सीखता है। जैसे कि—भिक्षुओ ! एक चतुर खरादकार ( =भ्रमकार ) या खरादकारका अन्तेवासी ( =शिष्य ) लम्बे ( काष्ठ )को रँगते समय 'लम्बा रँगता हूँ'—जानता है। छोटेको रँगते समय 'छोटा रँगता हूँ'—जानता है। ऐसेही भिक्षुओ ! भिक्षु लम्बी साँस छोड़ते···, लम्बी साँस लेते···, छोटी साँस छोड़ते···, छोटी साँस लेते···जानता है। सारी कायाको जानते ( =अनुभव करते ) हुये साँस छोड़ना सीखता है,···साँस लेना···। काय-संस्कारको शांत करते साँस छोड़ना सीखता है;···साँस

---

१. कुरु नामक जानपदिक राजकुमार थे, उनके रहनेका जनपद भी कुरु जनपद कहलाता था···। कुरु राष्ट्रवासी बुद्धिमान् होते हैं, वे गूढ़ बातोंको समझ सकते हैं, इसीलिए भगवान्ने महानिदान, महासतिपट्ठान, सारोपम, रुक्खूपम, रट्ठपाल, मागन्दिय, आनञ्जसप्पाय आदि सुत्तोंका उपदेश कुरु राष्ट्रमें किया था—अट्ठकथा।

२. शरीरको उसके असल स्वरूप केश-नख-मल-मूत्र आदि रूपमें देखनेवाला 'कायामें कायानुपश्यी' कहा जाता है।

३. सुख, दुःख, न दुःख न सुख—इन तीन चित्तकी अवस्था रूपी वेदनाओंको जैसा हो वैसा देखनेवाला 'वेदनामें वेदनानुपश्यी' कहा जाता है।

४. यही अनापान ( =प्राणायाम ) कहलाता है।

लेना···। इस प्रकार कायाके भीतरी भागमें कायानुपश्यी हो विहरता है। कायाके बाहरी भागमें···। कायाके भीतरी और बाहरी भागमें कायानुपश्यी विहरता है। कायामें समुदय ( = उत्पत्ति) धर्मको देखता विहरता है। कायामें व्यय ( = विनाश ) धर्मको देखता विहरता है। कायामें समुदय-व्यय ( = उत्पत्ति-विनाश ) धर्मको देखता विहरता है। 'काया है'—यह स्मृति, ज्ञान और स्मृतिके प्रमाणके लिये उपस्थित रहती है। ( तृष्णा आदिमें ) अ-लग्न हो विहरता है। लोकमें कुछ भी ( मैं, और मेरा करके ) नहीं ग्रहण करता। इस प्रकार भी भिक्षुओ ! भिक्षु कायामें काय-बुद्धि रखते विहरता है।

"[1]फिर भिक्षुओ ! भिक्षु जाते हुये 'जाता हूँ'—जानता है। बैठे हुये 'बैठा हूँ'—जानता है। सोये हुये 'सोया हूँ'—जानता है। जैसे-जैसे उसकी काया अवस्थित होती है, वैसेही उसे जानता है। इसी प्रकार कायाके भीतरी भागमें कायानुपश्यी हो विहरता है; कायाके बाहरी भागमें कायानुपश्यी हो विहरता है। कायाके भीतरी और बाहरी भागोंमें कायानुपश्यी हो विहरता है। कायामें समुदय-( = उत्पत्ति )-धर्म देखता विहरता है,···व्यय-( = विनाश )-धर्म···समुदय-व्यय-धर्म···।

"[2]और भिक्षुओ ! भिक्षु जानते ( = अनुभव करते ) हुये गमन-आगमन करता है। जानते हुये अवलोकन = विलोकन करता है।···सिकोड़ना फैलाना···। संघाटी,[3] पात्र, चीवरको धारण करनेमें जानता है। जानते हुये आसन, पान, खादन, आस्वादन, करता है।···पाखाना ( = उच्चार ), पेशाब ( = पस्साव ), करता है। चलते, खड़े होते, बैठते, सोते, जागते, बोलते, चुप रहते, जानकर करनेवाला होता है। इस प्रकार कायाके भीतरी भागमें कायानुपश्यी हो विहरता है···।

"[4]और भिक्षुओ ! भिक्षु पैरके तलवेसे ऊपर, केश-मस्तकसे नीचे, इस कायाको नाना प्रकारके मलोंसे पूर्ण देखता ( = अनुभव करता ) है—इस कायामें हैं—केश, रोम, नख, दाँत, त्वक् ( = चमड़ा ), मांस, स्नायु, अस्थि, अस्थि ( के भीतरकी ) मज्जा, वृक्क, हृदय ( कलेजा ), यकृत, क्लोमक, प्लीहा ( = तिल्ली ), फुफ्फुस, आँत, पतली आँत ( = अंत-गुण ), उदरस्थ ( वस्तुयें ), पाखाना, पित्त, कफ, पीब, लोहू, पसीना, मेद ( = वर ), आँसू, वसा ( = चर्बी ), लार, नासा-मल, [5]लसिका, और मूत्र। जैसे भिक्षुओ ! नाना अनाज शाली, व्रीही ( = धान ), मूँग, उड़द, तिल, चावलसे दोनों मुखभरी डेहरी ( =मुढोली, पुटोली ) हो, उसको आँखवाला पुरुष खोलकर देखे—यह शाली हैं, यह व्रीही हैं, यह मूँग हैं, यह उड़द हैं, यह तिल हैं, यह चावल हैं। इसी प्रकार भिक्षुओ ! भिक्षु पैरके तलवेके ऊपर केश-मस्तकसे नीचे इस कायाको नाना प्रकारके मलोंसे पूर्ण देखता है···। इस प्रकार कायाके भीतरी भागमें कायानुपश्यी हो विहरता है···।

"और फिर भिक्षुओ ! भिक्षु इस [6]कायाको ( इसकी ) स्थितिके अनुसार ( इसकी ) रचनाके अनुसार देखता है—इस कायामें हैं—पृथ्वी धातु ( =पृथ्वी महाभूत ), आप ( =जल )-धातु, तेज ( =अग्नि ) धातु, वायु-धातु। जैसे कि भिक्षुओ ! दक्ष ( =चतुर ) गो-घातक या गो-

---

१. यही ईर्या-पथ है।
२. यही संप्रजन्य हैं।
३. भिक्षुओंकी दोहरी चादर।
४. प्रतिकूल-मनसिकार।
५. केहुनी आदि जोड़ोंमें स्थित तरल पदार्थ।
६. धातु-मनसिकार।

घातकका अन्तेवासी (=शिष्य) गायको मारकर बोटी-बोटी काटकर चौरस्तेपर बैठा हो। ऐसे ही भिक्षुओ ! भिक्षु इस कायाको स्थितिके अनुसार, रचनाके अनुसार देखता है…।

"[1]और भिक्षुओ ! भिक्षु एक दिनके मरे, दो दिनके मरे, तीन दिनके मरे, फूले, नीले पड़ गये, पीब-भरे, (मृत)-शरीरको श्मशानमें फेंकी देखे। (और उसे) वह इसी (अपनी) काया-पर घटावे—यह भी काया इसी धर्म (=स्वभाव)-वाली, ऐसी ही होनेवाली, इससे न बच सकनेवाली है।

"और भिक्षुओ ! भिक्षु कौओंसे खाये जाते, चील्होंसे खाये जाते, गिद्धोंसे खाये जाते, कुत्तोंसे खाये जाते, नाना प्रकारके जीवोंसे खाये जाते, श्मशानमें फेंके (मृत-)शरीरको देखे। वह इसी (अपनी) कायापर घटावे—।

"और भिक्षुओ ! भिक्षु माँस-लोहू-नसोंसे बँधे हड्डी-कंकालवाले शरीरको श्मशानमें फेंका देखे…।

"…माँस-रहित लोहू-लगे, नसोंसे बँधे…'माँस-लोहू-रहित नसोंसे बँधे…। बंधन-रहित हड्डियोंको दिशा-विदिशामें फेंकी देखे—कहीं हाथकी हड्डी है, पैरकी हड्डी…जाँघकी हड्डी…उरुकी हड्डी…'; कमरकी हड्डी,…' पीठके काँटे…' खोपड़ी…' और इसी (अपनी) [2]कायापर घटावे…।

"और भिक्षुओ ! भिक्षु शंखके समान सफेद वर्णके हड्डीवाले शरीरको श्मशानमें फेंका देखे…वर्षों-पुरानी जमाकी हड्डियोंवाले…' सड़ी चूर्ण हो गई हड्डियोंवाले…'।

"कैसे भिक्षुओ ! भिक्षु [3]वेदनाओंमें वेदनानुपश्यी (हो) विहरता है?—भिक्षुओ ! भिक्षु सुख-वेदनाको अनुभव करते 'सुख-वेदना अनुभव कर रहा हूँ'—जानता है। दुःख-वेदनाको अनुभव करते 'दुःखवेदना अनुभव कर रहा हूँ'—जानता है। अदुःख-असुख वेदनाको अनुभव करते 'अदुःख-असुख-वेदना अनुभव कर रहा हूँ'—जानता है। स-आमिष (=भोग-पदार्थ-सहित) सुख-वेदनाको अनुभव करते…। निर्-आमिष सुख-वेदना…। स-आमिष दुःख-वेदना…। निर्-आमिष दुःख-वेदना…। स-आमिष अदुःख-असुख-वेदना…। निर्-आमिष अदुःख-असुख-वेदना…। इस प्रकार कायाके भीतरी भाग…।

"कैसे भिक्षुओ ! भिक्षु चित्तमें [4]चित्तानुपश्यी हो विहरता है?—यहाँ भिक्षुओ ! भिक्षु स-राग चित्तको 'स-राग चित्त है'—जानता है। विराग (=राग-रहित) चित्तको 'विराग चित्त है'—जानता है। स-द्वेष चित्तको 'सद्वेष चित्त है'—जानता है। वीत-द्वेष (=द्वेष-रहित) चित्तको …विक्षिप्त चित्तको…। महद्-गत (=महापरिमाण) चित्तको…। अ-अहद्गत चित्तको…। स-उत्तर…। अन्-उत्तर (=उत्तम)…। समाहित (=एकाग्र)…। अ-समाहित…। विमुक्त…। अ-विमुक्त…। इस प्रकार कायाके भीतरी भाग…।

"कैसे भिक्षुओ ! भिक्षु धर्मोंमें [5]धर्मानुपश्यी हो विहरता है?—भिक्षुओ ! भिक्षु पाँच नीवरण धर्मोंमें धर्मानुपश्यी (हो) विहरता है। कैसे भिक्षुओ ! भिक्षु पांच [6]नीवरण धर्मोंमें धर्मानुपश्यी हो विहरता है?—यहाँ भिक्षुओ ! भिक्षु विद्यमान भीतरी काम-च्छन्द (=कामु-

---

१. श्मशान।
२. चौदह (१) कायानुपश्यना समाप्त।
३. (२) वेदनानुपश्यना।
४. (३) चित्तानुपश्यना।
५. (४) धर्मानुपश्यना।
६. पाँच नीवरण—कामच्छन्द, व्यापाद, स्त्यानमृद्ध, औद्धत्य-कौकृत्य, विचिकित्सा।

कता )को 'मेरेमें भीतरी कामच्छन्द विद्यमान है'—जानता है। अ-विद्यमान भीतरी कामच्छन्दको 'मेरेमें भीतरी कामच्छन्द नहीं विद्यमान है'—जानता है। अन्-उत्पन्न कामच्छन्दकी जैसे उत्पत्ति होती है, उसे जानता है। जैसे उत्पन्न हुये कामच्छन्दका प्रहाण (=विनाश) होता है, उसे जानता है। जैसे विनष्ट कामच्छन्दकी आगे फिर उत्पत्ति नहीं होती, उसे जानता है। विद्यमान भीतरी **व्यापाद** (=द्रोह)को—'मेरेमें भीतरी व्यापाद विद्यमान है'—जानता है। अ-विद्यमान भीतरी व्यापादको—'मेरेमें भीतरी व्यापाद नहीं विद्यमान है'—जानता है। जैसे अन्-उत्पन्न व्यापाद उत्पन्न होता है, उसे जानता है। जैसे उत्पन्न व्यापाद नष्ट होता है, उसे जानता है। जैसे उत्पन्न व्यापाद नष्ट होता है, उसे जानता है। जैसे विनष्ट व्यापाद आगे फिर नहीं उत्पन्न होता, उसे जानता है। विद्यमान भीतरी **स्त्यान-मृद्ध** (=थीन-मिद्ध=शरीर-मनकी असलता)···।

···भीतरी **औद्धत्य-कौकृत्य** (=उद्धच्च-कुक्कुच्च=उद्वेग-खेद,)···।

···भीतरी **विचिकित्सा** (=संशय)···।

"इस प्रकार भीतरी धर्मोंमें धर्मानुपश्यी हो विहरता है। बाहरी धर्मोंमें (भी) धर्मानुपश्यी हो विहरता है। भीतर-बाहर···। धर्मोंमें समुदय (=उत्पत्ति) धर्मका अनुपश्यी (=अनुभव करनेवाला) हो विहरता है।···व्यय (=विनाश)-धर्म···' उत्पत्ति-विनाश-धर्म···। स्मृतिके प्रमाणके लिये ही, 'धर्म है'—यह स्मृति उसकी बराबर विद्यमान रहती है। वह (तृष्णा आदिमें) अ-लग्न हो विहरता है। लोकमें कुछ भी (मैं और मेरा) करके ग्रहण नहीं करता। इस प्रकार भिक्षुओ! भिक्षु धर्मोंमें धर्मानुपश्यी हो विहरता है।

"और फिर भिक्षुओ! भिक्षु पाँच उपादान [1]स्कंध धर्मोंमें धर्मानुपश्यी हो विहरता है। कैसे भिक्षुओ! भिक्षु पाँच उपादान स्कंध धर्मोंमें धर्मानुपश्यी हो विहरता है? भिक्षुओ! भिक्षु (अनुभव करता है)—'यह रूप है', 'यह रूपकी उत्पत्ति (=समुदय)', 'यह रूपका अस्त-गमन (=विनाश) है'।···संज्ञा' संस्कार···' विज्ञान···। इस प्रकार अध्यात्म (=शरीरके भीतरी) धर्मोंमें धर्मानुपश्यी हो विहरता है। बहिर्धा (=शरीरके बाहरी) धर्मोंमें धर्मानुपश्यी···। शरीरके भीतरी-बाहरी धर्मों (=वस्तुओं)में समुदय (=उत्पत्ति)—धर्मको अनुभव करता विहरता है। वस्तुओंमें विनाश (=व्यय)—धर्मको अनुभव करता विहरता है। वस्तुओंमें उत्पत्ति-विनाश-धर्मको अनुभव करता विहरता है। सिर्फ ज्ञान और स्मृतिके प्रमाणके लिये ही 'धर्म है'—यह स्मृति उसको बराबर विद्यमान रहती है। वह अ-लग्न हो विहरता है। लोकमें कुछ भी नहीं ग्रहण करता। इस प्रकार भिक्षुओ! भिक्षु पांच उपादान-स्कंधोंमें धर्म (=स्वभाव) अनुभव करता (=धर्मानुपश्यी) विहरता है।

"और फिर भिक्षुओ! भिक्षु छः आध्यात्मिक (=शरीरके भीतरी), बाह्य (=शरीरके बाहरी) [2]आयतन धर्मोंमें धर्म अनुभव करता विहरता है। कैसे भिक्षुओ! भिक्षु छः भीतरी बाहरी आयतन (-रूपी) धर्मोंमें धर्म अनुभव करता विहरता है?—भिक्षुओ! भिक्षु चक्षुको अनुभव करता है, रूपोंको अनुभव करता है, और जो उन दोनों (=चक्षु और रूप)करके संयोजन[3]

---

१. स्कंध—रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार, विज्ञान।

२. आयतन—चक्षु, श्रोत्र, घ्राण (=नासिक), जिह्वा (=रसना), काय (=त्वक्), मन। इनमें पहिले पाँच बाह्यआयतन हैं, मन आध्यात्मिक (=शरीरके भीतरका) आयतन है।

३. संयोजन दश ये हैं—प्रतिघ (=प्रतिहिंसा), मान (=अभिमान), दृष्टि (धारणा, मत), विचिकित्सा (=संशय), शील-व्रत-परामर्श (=शील और व्रतका ख्याल),-भव-राग (आवागमन-प्रेम), ईर्ष्या, मात्सर्य और अ-विद्या। संयोजनका शब्दार्थ बन्धन है।

उत्पन्न होता है, उसे भी अनुभव करता है। जिस प्रकार अनू-उत्पन्न संयोजनकी उत्पत्ति होती है, उसे भी जानता है। जिस प्रकार उत्पन्न संयोजनका प्रहाण ( =विनाश ) होता है, उसे भी जानता है। जिस प्रकार प्रहीण ( =विनष्ट ) संयोजनकी आगे फिर उत्पत्ति नहीं होती, उसे भी जानता है। श्रोत्रको अनुभव करता है; शब्दको अनुभव करता है···। घ्राण ( सूँघनेकी शक्ति, घ्राण-इंद्रिय )को अनुभव करता है। गंधको अनुभव करता है···। जिह्वा······। काया ( =त्वक्-इंद्रिय, ठंडा गर्म आदि जाननेकी शक्ति )···, स्प्रष्टव्य ( =ठंडा गर्म आदि)···। मनको अनुभव करता है। धर्म ( =मनके विषय )को अनुभव करता है। दोनों ( =मन और धर्म ) करके जो [1]संयोजन उत्पन्न होता है, उसको भी अनुभव करता है···। इस प्रकार अध्यात्म ( =शरीरके भीतर ) धर्मों ( =पदार्थों )में धर्म ( =स्वभाव ) अनुभव करता विहरता है, बहिर्धा ( =शरीरके बाहर )···, अध्यात्म-बहिर्धा···। धर्मोंमें उत्पत्ति-धर्मको···विनाश-धर्मको···उत्पत्ति-विनाश-धर्म-को···। सिर्फ ज्ञान और स्मृतिके प्रमाणके लिये···। इस प्रकार भिक्षुओ ! भिक्षु शरीरके भीतर और बाहरवाले छः आयतन धर्मों ( =पदार्थों ) में धर्म ( =स्वभाव ) अनुभव करता विहरता है।

"और भिक्षुओ ! भिक्षु सात [2]बोधि-अङ्ग धर्मों ( =पदार्थों )में धर्म ( =स्वभाव ) अनुभव करता विहरता है। कैसे भिक्षुओ···? भिक्षुओ ! भिक्षु विद्यमान भीतरी ( =अध्यात्म ) स्मृति संबोधि-अङ्गको 'मेरे भीतर स्मृति संबोधि-अङ्ग है'—अनुभव करता है। अ-विद्यमान भीतरी स्मृति संबोधि-अङ्गको 'मेरे भीतर स्मृति संबोधि-अङ्ग नहीं है'—अनुभव करता है। जिस प्रकार अनू-उत्पन्न स्मृति संबोधि-अङ्गकी उत्पत्ति होती है; उसे जानता है। जिस प्रकार उत्पन्न स्मृति संबोधि अङ्गकी भावना परिपूर्ण होती है; उसे भी जानता है।···भीतरी धर्म-विचय ( =धर्म-अन्वेषण ) संबोधि-अङ्ग···। वीर्य···, प्रीति···, प्रश्रब्धि···, समाधि···। विद्यमान भीतरी उपेक्षा संबोधि-अङ्गको 'मेरे 'भीतर उपेक्षा संबोधि-अङ्ग है'—अनुभव करता है। अ-विद्यमान भीतरी उपेक्षा संबोधि अङ्गको 'मेरे भीतर उपेक्षा संबोधि-अङ्ग नहीं है'—अनुभव करता है। जिस प्रकार अनू-उत्पन्न उपेक्षा संबोधि-अङ्गकी उत्पत्ति होती है; उसे जानता है। जिस प्रकार उत्पन्न उपेक्षा संबोधि-अङ्गकी भावना परिपूर्ण होती है; उसे जानता है। इस प्रकार शरीरके धर्मोंमें धर्म अनुभव करता विहरता; शरीरके बाहर···, शरीरके भीतर-बाहर···। इस प्रकार भिक्षुओ ! भिक्षु शरीरके भीतर और बाहर वाले सात संबोधि-अङ्ग धर्मोंमें धर्म अनुभव करता विहरता है।

"और फिर भिक्षुओ ! भिक्षु चार [3]आर्य-सत्य धर्मोंमें धर्म अनुभव करते विहरता है। कैसे···? भिक्षुओ ! 'यह दुःख है'—ठीक-ठीक ( = यथाभूत = जैसा है वैसा ) अनुभव करता है। 'यह दुःखका समुदय ( = उत्पत्ति ) है'—ठीक ठीक अनुभव करता है। 'यह दुःखका निरोध ( = विनाश ) है'—ठीक ठीक अनुभव करता है। 'यह दुःखके निरोधकी ओर ले जानेवाला मार्ग ( = दुःखनिरोध गामिनी-प्रतिपद् ) है'—ठीक ठीक अनुभव करता है।

"इस प्रकार भीतरी धर्मोंमें धर्मानुपश्यी हो विहरता है···। अ-लग्न हो विहरता है। लोकमें

---

१. संयोजन दश यह है—प्रतिघ ( =प्रतिहिंसा ), मान ( =अभिमान ), दृष्टि ( =धारणा, मत ), विचिकित्सा ( =संशय ), शील-व्रत-परामर्श ( =शील और व्रतका ख्याल ), भव-राग ( =आवागमन-प्रेम ), ईर्ष्या, मात्सर्य और अ-विद्या। संयोजनका शब्दार्थ बन्धन है।

२. सात बोध्यङ्ग—स्मृति, धर्म-विचय ( =धर्म-अन्वेषण ), वीर्य ( =उद्योग ), प्रीति ( =हर्ष ), प्रश्रब्धि ( =शांति ), समाधि, उपेक्षा। संबोधि=बोधि ( =परम ज्ञान ) प्राप्त करनेमें यह परम सहायक है, इसलिये इन्हें बोधि-अङ्ग कहा जाता है।

३. आर्य-सत्य चार हैं—दुःख, समुदय, निरोध, निरोध-गामिनी-प्रतिपद्।

किसी ( वस्तु )को भी ( मैं और मेरा ) करके नहीं ग्रहण करता। इस प्रकार भिक्षुओ ! भिक्षु चार आर्य-सत्य धर्मोंमें धर्मानुपश्यी हो विहरता है।

"जो कोई भिक्षुओ ! इन चार स्मृति-प्रस्थानोंकी इस प्रकार सात वर्ष भावना करे, उसको दो फलोंमें एक फल ( अवश्य ) होना चाहिये—इसी जन्ममें आज्ञा ( =अर्हत्व )का साक्षात्कार, या [1]उपाधि शेष होनेपर अनागामी-भाव। रहने दो भिक्षुओ ! सात वर्ष, जो कोई इन चार स्मृति-प्रस्थानोंको इस प्रकार छः वर्ष भावना करे···, पाँच वर्ष···, चार वर्ष···, तीन वर्ष···, दो वर्ष···, एक वर्ष···, सात मास···, छः मास···, पाँच मास···, चार मास···, तीन मास···, दो मास···, एक मास···, अर्द्ध मास···, सप्ताह···।

"भिक्षुओ ! 'ये जो चार स्मृति-प्रस्थान हैं; वह सत्त्वोंके शोक-कष्टकी विशुद्धिके लिये; दुःख दौर्मनस्यके अतिक्रमणके लिये, न्याय ( =सत्य )की प्राप्तिके लिये, निर्वाणकी प्राप्ति और साक्षात् करनेके लिये, एकायन मार्ग है।' यह जो ( मैंने ) कहा, इसी कारणसे कहा।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो, उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणका अभिनन्दन किया।[2]

१—इति मूलपरियायवग्ग ( १ । १ )

---

१. दुःखका कारण तृष्णा आदि।

२. थोड़ेसे अंशकी अधिकतासे यही सुत्त, दीघनिकायका महासतिपट्ठान-सुत्त ( २।२२ ) है।

# ११—चूलसीहनाद-सुत्त ( १. २. १ )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे। वहाँ भगवान्‌ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !" ( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ ! यहाँ ही श्रमण[1] है, यहाँ द्वितीय[2] श्रमण है, यहाँ तृतीय श्रमण[3], यहाँ चतुर्थ श्रमण[4] है, दूसरे मत ( = प्रवाद ) श्रमणोंसे शून्य हैं।—इस प्रकार भिक्षुओ ! अच्छी तरहसे सिंहनाद ( = सीहनाद ) करो।

"हो सकता है भिक्षुओ ! अन्य तैर्थिक ( = दूसरे मतवाले ) यह कहें—'आयुष्मानोंको क्या आधार, क्या बल है, जिससे कि तुम आयुष्मान् यह कहते हो—यहाँ ही श्रमण है,···। ऐसा कहनेवाले अन्य मतानुयायियोंको भिक्षुओ ! तुम ऐसा कहना—'आवुस ! उन भगवान् जाननहार, देखनहार, अर्हत् सम्यक् सम्बुद्धने हमें चार धर्म ( = बात ) बतलाये हैं, जिनको हम अपने भीतर देखते हुये ऐसा कहते हैं—'यहाँ ही श्रमण है···। कौनसे चार ?—आवुस ! ( १ ) हमारी शास्ता ( = उपदेशक )में श्रद्धा ( = प्रसाद ) है, ( २ ) धर्ममें श्रद्धा है, ( ३ ) शील ( = सदाचार)में परिपूर्णकारिता ( = पूरा करनेवाला होना ) है, ( ४ ) सहधर्मी गृहस्थ और प्रव्रजित हमारे प्रिय = मनाप हैं। आवुस ! उन भगवान्···सम्यक्-सम्बुद्धने हमें यह चार धर्म बतलाये हैं, जिनको हम अपने भीतर देखते हुये ऐसा कहते हैं—यहाँ ही श्रमण है···।

"हो सकता है, भिक्षुओ ! अन्य मतानुयायी यह कहें—'आवुस ! ( १ ) जो हमारा शास्ता ( = गुरु ) है, ( उस ) शास्तामें हमारी भी श्रद्धा है; जो हमारा धर्म है, ( उस ) धर्ममें हमारी भी श्रद्धा है; ( ३ ) जो हमारे शील ( = सदाचार ) हैं, ( उन ) शीलोंमें हमारी भी परिपूर्णकारिता है। हमारे भी सहधर्मी गृहस्थ और प्रव्रजित प्रिय = मनाप हैं। आवुस ! तुम्हारे और हमारेमें यहाँ क्या विशेषता है ? क्या अधिकता है ? क्या विभिन्नता है ? ऐसा कहनेवाले अन्यमतानुयायियोंको भिक्षुओ ! तुम ऐसा कहना—'आवुस ! क्या ( आप लोगोंकी ) एकनिष्ठा है, या पृथक् ( = अलग ) निष्ठा है ?' ठीकसे उत्तर देनेपर भिक्षुओ ! अन्यमतावलम्बी यह उत्तर देंगे—'एक निष्ठा है आवुस ! पृथक् निष्ठा नहीं है।' 'आवुस ! वह निष्ठा क्या सरागके सम्बन्धमें है, या वीतरागके सम्बन्धमें ?' ठीकसे उत्तर देनेपर अन्यमतावलम्बी यह कहेंगे—'वीतरागके सम्बन्धमें है वह निष्ठा, आवुस ! सरागके सम्बन्धमें नहीं।' आवुस ! वह निष्ठा क्या सद्वेषके सम्बन्धमें है या वीतद्वेषके सम्बन्धमें···?'···वीतद्वेषके सम्बन्धमें···।' '···समोहके सम्बन्धमें, या वीतमोहके···?' '···वीतमोहके सम्बन्धमें···।' '···स-तृष्णके सम्बन्धमें, या वीत-तृष्णके···?'

---

१. श्रमणका अर्थ है स्रोतापन्न—अट्ठकथा।

२. द्वितीय श्रमणका तात्पर्य है सकृदागामी—अट्ठकथा।

३. तृतीय श्रमण कहते हैं अनागामीको—अट्ठकथा।

४. चतुर्थ श्रमण अर्हत् कहे जाते हैं—अट्ठकथा।

'···वीततृष्णके सम्बन्धमें···।' '···स-उपादान ( = बटोरनेवाले )के सम्बन्धमें, या अनुपादानके ···?' '···अनुपादानके सम्बन्धमें···।' '···विद्दसु ( = ज्ञानी )···या अ-विद्दसुके···?' '···विद्दसुके सम्बन्धमें···।' '···विद्दसु ( = ज्ञानी )···या अ-विद्दसु के···?' '···विद्दसुके सम्बन्धमें···।' '···अनुरुद्ध = प्रतिविरुद्धके सम्बन्धमें या अन्-अनुरुद्ध = अप्रतिविरुद्धके···?' '···अननुरुद्ध = अप्रतिविरुद्धके सम्बन्धमें···।' '···प्रपंचाराम = प्रपंचरतिके सम्बन्धमें या निष्प्रपंचारामके···?' '···निष्प्रपंचारामके सम्बन्धमें वह निष्ठा है आवुस ! प्रपंचाराम = प्रपंचरतिके सम्बन्धमें नहीं।'

"भिक्षुओ ! दो प्रकारकी दृष्टियाँ ( = धारणायें ) हैं—भव ( = संसार )-दृष्टि, विभव ( = अ-संसार )दृष्टि। भिक्षुओ ! जो कोई श्रमण या ब्राह्मण भवदृष्टिमें लीन, भवदृष्टिको प्राप्त, भव-दृष्टिमें तत्पर हैं; वह विभवदृष्टिसे विरुद्ध हैं; और, भिक्षुओ ! जो श्रमण या ब्राह्मण विभवदृष्टिमें लीन, विभवदृष्टिको प्राप्त, विभवदृष्टिमें तत्पर हैं, वह भवदृष्टिसे विरुद्ध हैं। भिक्षुओ ! जो श्रमण या ब्राह्मण इन दोनों दृष्टियोंके समुदय ( = उत्पत्ति), अस्तगमन, आस्वाद, आदिनव ( = दुष्परिणाम ), निस्सरण ( = निकास ) को यथार्थतया नहीं जानते, वह सराग ( हैं ), सद्वेष, समोह, सतृष्णा, स-उपादान, अ-विद्दसु ( = अज्ञानी ), अनुरुद्ध = प्रतिविरुद्ध, प्रपंचाराम प्रपंचरत, हैं; वह जाति, जरामरण, शोक-परिदेव ( = क्रंदन )-दुःख-उपायासोंसे नहीं छूटे हैं—यह मैं कहता हूँ। ( और ) भिक्षुओ ! जो श्रमण या ब्राह्मण इन दोनों दृष्टियोंके समुदय···को यथार्थतया जानते हैं, वह वीत-राग ( हैं ), वीतद्वेष···निष्प्रपंचरत हैं, वह जाति, जरामरण,···से छूटे हैं—यह मैं कहता हूँ।

"भिक्षुओ ! ये चार उपादान ( = आग्रह, ग्रहण ) हैं। कौनसे चार ?—( १ ) काम ( = इन्द्रियभोग )-उपादान, ( २ ) दृष्टि ( = धारणा )-उपादान, ( ३ ) शील-व्रत-उपादान, ( ४ )-आत्मवाद-उपादान।

"भिक्षुओ ! कोई कोई श्रमण या ब्राह्मण ( अपनेको ) सर्व-उपादान-परिज्ञावादी ( = सारे उपादानोंके त्यागका मत रखनेवाले ) कहते हुये भी, वह ठीक तौरसे सारे उपादानोंके परिज्ञा ( = परित्याग ) को प्रज्ञापित नहीं करते। काम-उपादानकी परिज्ञाको कहते हैं, ( किन्तु ) दृष्टि···, शीलव्रत···, आत्मवाद-उपादानकी परिज्ञाको नहीं प्रज्ञापित करते। वह किस कारण ?—यह आप श्रमण या ब्राह्मण ( उन ) तीन बातों ( = स्थानों )को ठीकसे नहीं जानते, इसीलिये वे श्रमण या ब्राह्मण ( अपनेको ) सर्व-उपादान-परिज्ञावादी कहते भी···, आत्मवाद-उपादानकी परिज्ञाको नहीं प्रज्ञापन करते।

"भिक्षुओ ! कोई कोई श्रमण या ब्राह्मण ( अपनेको ) सर्व-उपादान-परिज्ञा-वादी कहते भी···। काम···, ( और ) दृष्टि-उपादानकी परिज्ञाको प्रज्ञापते हैं, ( किन्तु ) शीलव्रत···, ( और ) आत्मवाद-उपादानकी परिज्ञाको नहीं प्रज्ञापते। वह किस कारण ?—···उन दो बातोंको ठीकसे नहीं जानते···।

"भिक्षुओ ! कोई कोई···कहते भी···। काम···, दृष्टि···, ( और ) शीलव्रत-उपादानकी परिज्ञा ( = परित्याग )को प्रज्ञापते ( = बतलाते ) हैं, ( किन्तु ) आत्मवाद-उपादानकी परिज्ञा नहीं प्रज्ञापते। वह किस कारण ?—···इस एक बातको ठीकसे नहीं जानते···।

"भिक्षुओ ! इस प्रकारके धर्मविनय ( = मत )में जो शास्ताके सम्बन्धमें श्रद्धा है, वह सम्यग्गत ( = ठीक स्थानमें ) नहीं कही जाती; जो धर्ममें श्रद्धा···, वह शीलोंमें परिपूर्ण-कारिता···; जो सहधर्मियोंमें प्रिय-मनापता है, वह सम्यग्गत नहीं कही जाती। सो किस कारण ? क्योंकि यह ऐसे धर्म-विनय ( = मत )के विषयमें है, ( जो कि ) दुराख्यात ( = ठीकसे नहीं व्याख्यान किया गया ), दुष्प्रवेदित ( = ठीकसे न जाना गया ), अ-नैर्याणिक ( = न पार करानेवाला ),

अन्-उपशम-संवर्तनिक (= शांतिको न प्राप्तकराने वाला), अ-सम्यक्-संबुद्ध-प्रवेदित (= यथार्थज्ञानी द्वारा नहीं जाना गया) है।

"भिक्षुओ ! तथागत अर्हत् सम्यक्-सम्बुद्ध (अपनेको) सर्व-उपादान-परिज्ञावादी कहतेहुये, ठीक तौरसे सभी उपादानोंकी परिज्ञाको प्रज्ञापते हैं—काम-उपादान···, दृष्टि···, शीलव्रत···, (और) आत्मवाद (= आत्मा कोई नित्यवस्तु है, यह सिद्धान्त)–उपादानकी परिज्ञाको प्रज्ञापते हैं। भिक्षुओ ! ऐसे धर्ममें जो शास्ताके सम्बन्धमें श्रद्धा है, वह सम्यग्गत (= ठीक स्थानमें) कही जाती है;···। वह किस हेतु ?—क्योंकि यह ऐसे धर्मके विषयमें है, (जो कि) सु-आख्यात, सुप्रवेदित, नैर्याणिक, उपशम-संवर्तनिक (और) सम्यक्-संबुद्ध-प्रवेदित है।

"भिक्षुओ ! यह चार **उपादान** किस निदान ( = करण )वाले = किस समुदयवाले, किस जातिवाले = किस प्रभव ( = उत्पत्ति )वाले हैं ?—ये चारों उपादान तृष्णा-निदानवाले, तृष्णा-समुदयवाले, तृष्णा-जातिवाले, (और) तृष्णा-प्रभववाले हैं।

"भिक्षुओ ! **तृष्णा** किस निदानवाली है,···?—वेदना-निदानवाली···।

"···**वेदना** किस निदानवाली,···?—स्पर्श-निदानवाली···।

"···**स्पर्श** किस निदानवाला,···?—षडायतन-निदानवाला···।

"···**षडायतन** किस निदानवाला,···?—नाम-रूप-निदानवाला···।

"···**नामरूप** किस निदानवाला,···?—विज्ञान-निदानवाला···।

"···**विज्ञान** किस निदानवाला,···?—संस्कार-निदानवाला···।

"···**संस्कार** किस निदानवाले,···?—अविद्या-निदानवाले···।

"जब भिक्षुओ ! भिक्षुकी अविद्या नष्ट हो जाती है, और विद्या उत्पन्न हो जाती है, तो अविद्या के विरागसे (तथा) विद्याकी उत्पत्तिसे न काम-उपादान को ग्रहण करता है, न दृष्टिउपादान, न शीलव्रत उपादान (और) न आत्मवाद-उपादान को ग्रहण करता है; ग्रहण न करनेसे भयभीत नहीं होता, भयभीत न होनेपर इसी शरीरसे निर्वाणको प्राप्त हो जाता है। 'जन्म क्षीण हो गया, ब्रह्मचर्यवास पूरा हो गया, करना था सो कर लिया, और अब यहाँ कुछ (करने को) नहीं है—यह जान लेता है।"

भगवान्ने यह कहा। सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्के भाषणका अभिनंदन किया।

---

# १२—महासीहनाद-सुत्त (१. २. २.)

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् वैशालीमें[1] नगरके बाहर पश्चिम दिशाके वनखण्ड[2]में विहार करते थे।

उस समय सुनक्खत्त लिच्छविपुत्तको इस धर्मको छोड़कर चले गये थोड़ाही समय हुआ था। वह वैशालीमें परिषद्में इस प्रकार कहता था—"श्रमण गौतमके पास आर्य-ज्ञान-दर्शनकी पराकाष्ठता, उत्तरमनुष्यधर्म ( = दिव्य-शक्ति ) नहीं है। विमर्ष ( = चिन्तन )से सोचे, अपने प्रतिभासे जाने, तर्कसे प्राप्त धर्मको ( ही ) श्रमण गौतम उपदेशता है। जिस ( मनुष्य )के लिये धर्म उपदेशता है, वह अपने दुःख-क्षयको प्राप्त होता है।"

तब आयुष्मान् सारिपुत्र पूर्वाह्ण समय पहन कर पात्र-चीवर ( = भिक्षापात्र और वस्त्र) ले वैशालीमें भिक्षाके लिये प्रविष्ट हुये। आयुष्मान् सारिपुत्रने सुनक्खत्त ( = सुनक्षत्र ) लिच्छ-विपुत्रको वैशालीमें परिषद्के बीचमें यह वचन बोलते सुना—"श्रमण गौतमके पास···( = दिव्य शक्ति ) नहीं है···।"

तब आयुष्मान् सरिपुत्र वैशालीमें भिक्षाटन करके, भोजनके पश्चात् भिक्षान्नसे निवृत्त हो, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठकर आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्‌से यह कहा—

"भन्ते ! हालहीमें इस धर्मको छोड़कर गया हुआ, सुनक्षत्र लिच्छविपुत्र, वैशालीमें परिषद्के बीचमें यह वचन बोल रहा है—'श्रमण गौतमके पास···( दिव्य शक्ति ) नही है···।"

१—"सारिपुत्र ! सुनक्खत्त मोघ-पुरुष ( = फजूलका आदमी ) क्रोधी है, क्रोधसे ही उसने यह वचन कहा होगा। सारिपुत्र ! निन्दा करनेके ख्यालसे ( बोलते हुये ) भी सुनक्खत्त मोघ-पुरुषने तथागतकी प्रशंसा ही की। सारिपुत्र ! यह तथागतकी प्रशंसा ही है, जो कोई ऐसा कहे—जिसके लिये धर्म उपदेशता है, वह अपने दुःख-क्षयको प्राप्त होता है।' सारिपुत्र ! सुनक्खत्त मोघपुरुषका यह भी मुझमें धर्म-सम्बन्ध नहीं—"वह भगवान् अर्हत्···[3]बुद्ध भगवान् हैं।' सारि-पुत्र ! सुनक्खत्त मोघपुरुषका यह भी···नहीं—'इस प्रकार वह भगवान् अनेक प्रकारकी ऋद्धियोंका अनुभव करते हैं—एक होकर अनेक हो जाते हैं···[4]। कायासे ब्रह्मलोक पर्यन्तको अपने वशमें कर लेते हैं।' सारिपुत्र···!—'वह भगवान् अमानुष विशुद्ध दिव्य श्रोत्रोंसे उभय प्रकारके शब्दोंको सुनते हैं···[4]। सारिपुत्र !···—'वह भगवान् दूसरे सत्त्वों, दूसरे व्यक्तियोंके चित्तोंको ( अपने ) चित्तसे देखकर जान लेते हैं—···[4] अविमुक्त चित्त होनेपर 'अविमुक्त चित्त है'—जान लेते हैं।'

२—"सारिपुत्र ! तथागतके ये दश तथागत-बल हैं, जिनसे युक्त हो तथागत उच्च ( = आर्षभ ) स्थानको जानते हैं, परिषद्‌में सिंहनाद करते हैं, ब्रह्मचक्र ( =धर्मचक्र )को चलाते

---

१. बार-बार विशाल होते रहनेके कारण वैशाली नाम पड़ा था—अट्ठकथा।

२. यह वनखण्ड वैशालीसे १ गव्यूति दूरीपर पश्चिम दिशामें था। वहाँ लोगोंने तथागतके लिए गन्धकुटी का निर्माण किया था, जिसमें भगवान् रहते थे—अट्ठकथा।

३. देखो पृष्ठ २४।

४. देखो पृष्ठ २३।

हैं। कौनसे दस ?—( १ ) सारिपुत्र ! तथागत स्थानको स्थानके तौरपर, और अ-स्थानको अ-स्थान-के तौरपर, यथार्थतया जानते हैं। जो कि सारिपुत्र ! तथागत स्थानको···जानते हैं, यह भी तथागत के लिये तथागत-बल है, जिस बलको प्राप्तकर···ब्रह्मचक्र चलाते हैं।

"( २ ) और फिर सारिपुत्र ! तथागत अतीत, भविष्य और वर्तमानके किये कर्मोंके विपाकको स्थान, और हेतुपूर्वक ठीकसे जानते हैं···।

"( ३ ) और फिर सारिपुत्र ! तथागत सर्वत्रगामिनी प्रतिपद् ( =मार्ग, ज्ञान )को ठीकसे जानते हैं···।

"( ४ ) और फिर सारिपुत्र ! तथागत अनेक धातु ( =ब्रह्मांड ) नाना धातुवाले लोकोंको ठीकसे जानते हैं···।

"( ५ )···नाना अधिमुक्ति ( =स्वभाव )वाले सत्त्वों ( =प्राणियों )को ठीकसे जानते हैं···।

"( ६ )···दूसरे सत्त्वों, दूसरे पुद्गलोंकी इन्द्रियोंके परत्व-अपरत्व ( =प्रबलता दुर्बलता ) को जानते हैं···।

( ७ )···ध्यान, विमोक्ष,[1] समाधि, समापत्ति,[2] के संक्लेश ( =मल ), व्यवदान ( =निर्मल-करण ), उत्थानको जानते हैं···।

"( ८ )···अनेक प्रकारके पूर्व-निवासको याद करते हैं···[3]। इस प्रकार आकार और उद्देश्य सहित अनेक प्रकारके पूर्व-निवासोंको स्मरण कर सकते हैं···।

"( ९ )···अमानुष विशुद्ध दिव्य-चक्षुसे···[4] प्राणियोंको उत्पन्न होते मरते···स्वर्गलोक को प्राप्त हुये हैं।···जानते हैं···।

"( १० ) और फिर सारिपुत्र ! आस्रवों ( =चित्तमलों )के क्षयसे आस्रव-रहित चित्तकी विमुक्ति ( =मुक्ति ) प्रज्ञाकी विमुक्तिको इसी जन्ममें साक्षात्कार कर प्राप्त कर विहरते हैं। जो कि सारिपुत्र ! तथागत आस्रवोंके क्षयसे···विमुक्तिको···प्राप्त कर विहरते हैं; यह भी तथागतके लिये तथागत-बल है, जिस बलको प्राप्त कर तथागत उच्च स्थानको जानते हैं, ( और ) परिषद्में सिंहनाद करते हैं, ब्रह्म-चक्र चलाते हैं।

"सारिपुत्र ! तथागतके ये दश तथागत-बल हैं, जिन बलोंसे युक्त हो तथागत···ब्रह्मचक्र चलाते हैं।

"सारिपुत्र ! ऐसे जाननेवाले, ऐसे देखनेवाले मुझे जो कहे—'श्रमण गौतमके पास··· उत्तर-मनुष्य-धर्म नहीं है···। तर्कसे प्राप्त धर्मको श्रमण गौतम उपदेशता है'। सारिपुत्र ! यदि वह उस वचनको न छोड़े, उस चित्त ( =ख्याल )को न छोड़े, उस दृष्टिको विसर्जित न करे, तो नरकमें डाला जैसा होगा। जैसे सारिपुत्र ! शील-सम्पन्न ( =सदाचारयुक्त ), समाधि-सम्पन्न, प्रज्ञा-सम्पन्न, भिक्षु इसी जन्ममें आज्ञा ( =मोक्ष )को पाये, वैसेही इस सम्पद्को भी मैं सारि-पुत्र ! कहता हूँ, कि यदि ( वह ) उस वचनको न छोड़े···तो नरकमें डाला जैसा होगा।

३—"सारिपुत्र ! ये चार तथागतके वैशारद्य हैं, जिन वैशारद्यों ( =विशारदपन )को प्राप्त कर तथागत···परिषद्में सिंहनाद करते हैं···। कौनसे चार ?—( १ ) 'अपनेको सम्यक्

१. विमोक्ष आठ हैं, देखो शब्दानुक्रमणी।
२. एक प्रकारका ध्यान।
३. देखो पृ० १५।
४. देखो पृष्ठ १५।

सम्बुद्ध कहनेवाले मैंने इन धर्मों (बातों)को नहीं बोध किया, सो उनके विषयमें कोई श्रमण, ब्राह्मण, देव, मार, ब्रह्मा या लोकमें कोई (दूसरा) धर्मानुसार पूछ न बैठे'—मैं ऐसा कोई कारण सारिपुत्र! नहीं देखता। सारिपुत्र! ऐसे किसी कारणको न देखते मैं क्षेमको प्राप्त हो, अभयको प्राप्त हो, वैशारद्यको प्राप्त हो, विहरता हूँ। (२) 'अपनेको क्षीणास्रव (=अर्हत्) कहनेवाले मेरे ये आस्रव (=चित्त-दोष) क्षीण नहीं हुये, सो उनके विषयमें कोई श्रमण···धर्मानुसार पूछ न बैठे'—ऐसा कोई कारण सारिपुत्र! नहीं देखता···। (३) 'जो अन्तराय-धर्म (=विघ्नकारी कर्म) कहे गये हैं, उन्हें सेवन करनेसे वह अन्तराय (=विघ्न) नहीं कर सकते'···यहाँ उनके विषयमें कोई श्रमण···धर्मानुसार पूछ न बैठे'—ऐसा कोई कारण···नहीं देखता···। (४) 'जिस मतलबके लिये धर्म उपदेश किया, वह ऐसा करनेवालेको भली प्रकार दुःख-क्षयकी ओर नहीं ले जाता—इसके विषयमें कोई श्रमण···धर्मानुसार पूछ न बैठे'—ऐसा कोई कारण सारिपुत्र! नहीं देखता···।

सारिपुत्र! ये चार तथागतके वैशारद्य हैं···जिन वैशारद्योंसे युक्त हो···तथागत परिषद्में सिंहनाद करते हैं, ब्रह्मचक्र चलाते हैं।

"सारिपुत्र! ऐसा जाननेवाले, ऐसा देखनेवाले मुझे जो कहे—'श्रमण गौतमके पास···उत्तर मनुष्यधर्म नहीं है'···। सारिपुत्र! यदि वह उस वचनको न छोड़े···तो नरकमें डाला[1] जैसा होगा···।

४—"सारिपुत्र! ये आठ **परिषद्** (=सभा) हैं। कौनसी आठ?—(१) क्षत्रिय-परिषद्, (२) ब्राह्मण-परिषद्, (३) गृहपति (=वैश्य)-परिषद्, (४) श्रमण-परिषद्, (५) चातुर्महाराजिक-परिषद्, (६) त्रायस्त्रिंश[2]-परिषद्, (७) मार-परिषद्, (८) ब्रह्म-परिषद्। सारिपुत्र! ये आठ परिषद् हैं। सारिपुत्र! इन चार वैशारद्योंसे युक्त हो तथागत इन आठ परिषदोंमें जाते हैं, अवगाहन करते हैं। जानता हूँ, सारिपुत्र! मैं अनेक सौ क्षत्रिय-परिषदोंमें जानेको और वहाँपर भी, पहले भाषण किये जैसा, पहले आये जैसा साक्षात्कार (होता)। सारिपुत्र! ऐसी कोई बात देखनेका कारण नहीं पाता, कि वहाँ मुझे भय या घबराहट हो। क्षेमको प्राप्त हो अभयको प्राप्त हो, वैशारद्यको प्राप्त हो, मैं विहार करता हूँ। जानता हूँ सारिपुत्र! मैं अनेक सौ ब्राह्मण-परिषदोंमें जानेको···।···गृहपति-परिषदोंमें···।···श्रमण···।···ब्रह्माकी परिषदोंमें···।

"सारिपुत्र! ऐसा जाननेवाले, ऐसा देखनेवाले मुझे जो—'श्रमण गौतमके पास उत्तर मनुष्य धर्म नहीं है···[4]।···तो नरकमें डाला जैसा होगा···।

५—"सारिपुत्र! ये चार **योनियाँ** हैं। कौनसी चार?—(१) अंडज योनि, (२) जरायुज योनि, (३) स्वेदज योनि, (४) औपपातिक योनि। क्या है सारिपुत्र! **अंडज-योनि?**—सारिपुत्र! जो प्राणी अण्डेके कोशको फोड़कर उत्पन्न होते हैं; यह सारिपुत्र! अण्डज-योनि कही जाती है। क्या है सारिपुत्र! **जरायुज-योनि?**—सारिपुत्र! जो प्राणी बस्तिकोष (=जरायु)को फोड़कर उत्पन्न होते हैं···। क्या है सारिपुत्र! **स्वेदज-योनि?**—सारिपुत्र! जो प्राणी सड़ी मछली-में उत्पन्न होते हैं, सड़े मुर्देमें उत्पन्न होते हैं, सड़े कुल्माष (=दाल) में···चन्दनिका (गड्ढे) में, या ओलगिल्ल (गड्ढी) में उत्पन्न होते हैं···। क्या है सारिपुत्र! **औपपातिक-योनि?**—

---

१. देखो पृष्ठ ४५।
२. देखो पृष्ठ ४५।
३. देव समुदायोंके नाम।
४. देखो पृष्ठ ४५।

सारिपुत्र ! देवता, नरकके जीव, कोई कोई मनुष्य और कोई कोई विनिपातिक (=नीचे गिरनेवाले)। यह सारिपुत्र ! औपपातिक-योनि कही जाती हैं।

"सारिपुत्र ! ऐसा जाननेवाले[1] ऐसा देखनेवाले मुझे जो कहे—'श्रमण गौतमके पास उत्तर मनुष्य धर्म नहीं है···' तो नरक में डाला जैसा होगा···।

६—"सारिपुत्र ! ये पाँच **गतियाँ** हैं। कौन सी पाँच—( १ ) नरक, ( २ ) तिर्यक् ( = पशु, पक्षी आदि ) योनि, (३) प्रेत्य-विषय ( = प्रेत ), (४) मनुष्य, (५) देवता। सारिपुत्र ! मैं नरकको जानता हूँ, नरकगामी मार्गको—निरयगामिनी प्रतिपद्‌को भी। जैसे (मार्गपर) आरूढ़ हो काया छोड़नेपर, मरनेके अनन्तर (प्राणी) अपाय = दुर्गति = विनिपात नरकमें उत्पन्न होते हैं, उसको जानता हूँ। सारिपुत्र ! मैं तिर्यक्-योनिको जानता हूँ, तिर्यक् योनिगामी मार्ग···को जानता हूँ। सारिपुत्र ! मैं प्रेत्य-विषयको जानता हूँ, प्रेत्य-विषयगामी मार्ग···को जानता हूँ। सारिपुत्र ! मैं मनुष्यको जानता हूँ···।···देवोंको जानता हूँ, देवलोकगामी मार्गको = देवलोकगामिगी प्रतिपद्‌को भी; जैसे मार्गपर आरूढ़ हो काया छोड़नेपर मरनेके बाद सुगति स्वर्गलोकमें उत्पन्न होते हैं, उसको जानता हूँ। सारिपुत्र ! मैं निर्वाणको जानता हूँ, निर्वाणगामी मार्गको = निर्वाण-गामिनी प्रतिपद्‌को; जैसे मार्गपर आरूढ़ हो आस्रवोंके क्षय, चित्तकी विमुक्तिको इसी शरीरमें जान कर साक्षात् कर =प्राप्त कर विहरता है; उसे भी जानता हूँ।

(क) "सारिपुत्र ! यहाँ मैं किसी व्यक्ति ( =पुद्‌गल )को इस प्रकार चित्तसे परख करके जानता हूँ; कि यह पुद्‌गल जैसे मार्गपर आरूढ़ है, जैसी चालढाल रखता है, उस मार्गपर आरूढ़ हो, काया छोड़नेपर मरनेपर मरनेके बाद जैसे अपाय = दुर्गति = विनिपात नरकमें उत्पन्न होगा। फिर दूसरे समय अ-मानुष दिव्य विशुद्ध चक्षुसे, उसे काया छोड़, मरनेके बाद···नरकमें उत्पन्न हो अत्यन्त दुःखमय, तीव्र कटु वेदना (= यातना )को अनुभव करते देखता हूँ। जैसे कि सारिपुत्र ! पुरुष-भर ( = पोरिसा)से अधिक ऊँचा लौ-बिना, धूमबिना, अंगारोंका ढेर हो। (कोई) घाम ( =धूप )में तप्त घामसे पीड़ित, थका, प्यासा पुरुष एकायन मार्गसे उसी अंगारका ध्यान करके आये। उसको ( कोई ) आँखवाला पुरुष देखकर यह कहे—'यह पुद्गल जैसे मार्गपर आरूढ़ है, जैसी चालढाल रखता है, ऐसे मार्गपर आरूढ़ हो, इन्ही अंगारोंमें पहुँचेगा'। फिर दूसरे समय उसे अंगारोंमें गिरकर अत्यन्त दुःखमय···वेदनाको अनुभव करते देखे; ऐसेही सारिपुत्र ! यहाँ किसी व्यक्तिको इस प्रकार चित्तसे परख करके जानता हूँ···।···वेदना अनुभव करके देखता हूँ।

(ख) "सारिपुत्र ! यहाँ मैं किसी व्यक्तिको इस प्रकार चित्तसे परखकर जानता हूँ, यह पुद्‌गल जैसे मार्गपर आरूढ़ है···[2] मरनेके बाद तिर्यक्-योनिमें उत्पन्न होगा। फिर दूसरे समय उसे···तिर्यक्-योनि में उत्पन्न हुआ···देखता हूँ। जैसे कि सारिपुत्र ! पुरुष-भरसे अधिक ऊँचा···। ···अनुभव करते देखता हूँ।

(ग) "सारिपुत्र ! यहाँ मैं किसी व्यक्तिको इस प्रकार चित्तसे परखकर जानता हूँ,··· मरनेके बाद प्रेत्यविषयमें उत्पन्न होगा। फिर दूसरे समय अमानुष···[2]दिव्य चक्षुसे उसे काया छोड़ मरनेके बाद प्रेत्य-विषयमें उत्पन्न हो दुःखमय तीव्र, कटु वेदना अनुभव करते देखता हूँ। जैसेकि सारिपुत्र ! ( किसी ) विषम ( =प्रतिकूल ) भूमिमें उत्पन्न पत्र =पलाश से कृश कबरी छाया ( =घनी छाया नहीं) वाला वृक्ष हो, तब कोई घाममें तप्त···पुरुष एकायन मार्ग ( =एक मात्र मार्ग)से उसी वृक्षका ख्याल करके आये। उसको ( कोई ) आँखवाला पुरुष देखकर यह कहे—

१. देखो पृष्ठ ४५।

२. देखो ऊपर।

'यह पुद्गल जैसे मार्गपर आरूढ़ है, जैसी चालढाल रखता है, ऐसे मार्गपर आरूढ़ हो (यह) इसी वृक्षके पास आयेगा। फिर दूसरे समय (उसे) उस वृक्षकी छायामें बैठे या लेटे दुःखमय वेदना अनुभव करते देखे। ऐसे ही सारिपुत्र! यहाँ किसी व्यक्तिको इस प्रकारसे चित्तसे परखकर जानता हूँ,···वेदना अनुभव करते देखता हूँ।

(घ) "सारिपुत्र! यहाँ किसी व्यक्तिको इस प्रकार चित्तसे परखकर जानता हूँ,···[१]मनुष्यों में उत्पन्न होगा।···अमानुष···दिव्य चक्षुसे···[१]उत्पन्न हो बहुत सुखमय वेदना अनुभव करते देखता हूँ। जैसे सारिपुत्र! (किसी) सम (=अनुकूल) भूमिमें उत्पन्न बहुत पत्र = पलाशयुक्त घनी छायावाला वृक्ष हो। तब घाममें तप्त···पुरुष एकायन मार्गसे उसी वृक्षका ख्याल करके आये···[२]। फिर दूसरे समय उस वृक्षकी छायामें बैठे या लेटे बहुत सुखमय वेदना अनुभव करते देखे। ऐसे ही सारिपुत्र! यहाँ किसी व्यक्तिको इस प्रकार चित्तसे परखकर जानता हूँ···वेदना अनुभव करते देखता हूँ।

(ङ) "सारिपुत्र!···[३]सुगति स्वर्गलोकमें उत्पन्न होगा।···अमानुष···दिव्य-चक्षुसे··· उत्पन्न हो बहुत सुखमय वेदना अनुभव करते देखता हूँ। जैसे सारिपुत्र! एक प्रासाद हो, जिसमें लिपापुता शान्त (= निवात), कपाटयुक्त, जंगलेबंद कूटागार (= ऊपरी तलका मकान) हो; उसमें बैलके चमड़ेके बिछौनेवाला, पटिक (= गलीचे) पटलिक बिछौनेवाला पलंग हो, जिसपर उत्तरच्छद (ऊपरसे ढाँकनेकी चद्दर) सहित कादलिमृग (= समूरी चर्म)का श्रेष्ठ प्रत्यस्तरण (= लिहाफ) हो, (सिरहाने, पैरहाने) दोनों ओर लाल तकिये हों। तब कोई घाममें तप्त··· पुरुष एकायन मार्गसे उसी प्रासादका ख्याल करके आये। उसको कोई आँखवाला पुरुष देखकर यह कहे—'···यह इसी प्रासादके पास आयेगा।' फिर दूसरे समय (उसे) उसी प्रासादमें, उसी कूटागारमें, उसी पलंगपर बैठकर या लेटकर एकान्त सुखमय वेदनाको अनुभव करते देखे। ऐसेही सारिपुत्र! यहाँ किसी व्यक्तिको···'वेदना अनुभव करते देखता हूँ।

(च) "सारिपुत्र!···[४]आस्रवोंके क्षय = चित्तकी विमुक्ति प्रज्ञाकी विमुक्ति इसी शरीर में जानकर साक्षात् कर = प्राप्त कर विहरेगा। फिर दूसरे समय उसे आस्रवों के क्षय चित्तकी विमुक्ति प्रज्ञाकी विमुक्तिको इसी शरीरमें जानकर, साक्षात् कर, प्राप्त कर विहरते हुये देखता हूँ, एकान्त सुखमय वेदनाको अनुभव करते देखता हूँ। जैसे सारिपुत्र! (कोई) स्वच्छ जलवाली, शीतल जलवाली, सुन्दर जलवाली, सफेद सुन्दर घाटवाली, रमणीय पुष्करिणी हो, उसके तीरपर करीबमें वन खण्ड हो। तब कोई घाममें तप्त···पुरुष···उसी पुष्करिणीका ख्याल करके आये।···। फिर दूसरे समय उसे उस पुष्करिणीमें प्रविष्ट हो स्नानकर, पानकर, सारी पीड़ा-थकावटको दूर कर, निकल कर, उसी वन खण्डमें बैठे या लेटे नितान्त सुखमय वेदनाको अनुभव करते देखे। ऐसेही सारिपुत्र···।

"सारिपुत्र! ऐसा जाननेवाले ऐसा देखनेवाले मुझे जो कहे—'श्रमण गौतमके पास उत्तर मनुष्यधर्म नहीं है···तो नरक में डाला जैसा होगा···।

७—"सारिपुत्र! मैं चतुरंग (= चार अंगों)से युक्त ब्रह्मचर्यका पालन करना जानता

१. देखो पृष्ठ ४७।
२. देखो पृष्ठ ४७।
३. देखो पृष्ठ ४७।
४. देखो पृष्ठ ४५।

हूँ—( १ ) तपस्वियोंमें मैं परम तपस्वी होता था; ( २ ) रुक्षाचारियोंमें मैं परम रुक्षाचारी (=रुखू) होता था; ( ३ ( जुगुप्सुओं )में मैं परम जुगुप्सु (=अनुकम्पा रखनेवाला ) होता था; ( ४ ) प्रविविकों (=एकान्तसेवियों, विवेककर्त्ताओं) में परम विविक्त था।

( १ ) वहाँ सारिपुत्र ! मेरी यह तपस्विता (=तपश्चर्या ) थी—मैं अ-चेलक (=नग्न ) था, मुक्ताचार (=सरभंग ), हस्ताऽपलेखन (=हाथ-चट्टा ), न एहिभादन्तिक (=बुलाई भिक्षाका त्यागी ), न-तिष्ट-भदन्तिक (=ठहरिये कह, दी गई भिक्षाका त्यागी ) था; न अभिहट (=अपने लिये लाई गई भिक्षाका त्यागी) था, न ( अपने ) उद्देश्यसे किये गयेको ( और ) न निमंत्रणको खाता था; न कुम्भी (=घड़े )के मुखसे ग्रहण करता था, न खलोपी (=पथरी )के मुखसे···, न ( दो ) पटरोंके बीचसे···, न ( दो ) दंडोंके बीचसे···, न मूसलोंके बीचसे···, न दो भोजन करने वालोंका (···), न गर्भिणीका (···), न (दूध) पिलातीका (···), न अन्य पुरुषके पास गईका ( ··· ), न संकित्ती (=चंदावाले )में ( ··· ), ( वहाँसे ) जहाँ ( कि ) कुत्ता खड़ा हो; न ( वहाँ ) जहाँ (कि ) मक्खी भनभना रही हो; न मछली, न मांस, न सुरा (=अर्क उतारी शराब ), न मेरय (=कच्ची शराब ), न तुषोदक (=चावलकी शराब ? ) पीता था; सो मैं एकागारिक (=एकही घरमें भिक्षा करनेवाला ) होता था; या एक कवल ( भर ) खानेवाला होता था; या द्वि-आगारिक दो ( बार ) आहार करनेवाला होता था; या दो कवल खानेवाला होता था, ( ··· ) सप्त-आगारिक (=सात घरोंसे भिक्षा लेनेवाला ) होता था, या सात कवल खानेवाला; एक कछली (=दत्ती ) भर भोजनसे भी गुजारा करता था; दो कछली···; ( ··· ); सात कछली···; एकाहिक (=एक दिनमें एक बार ) आहार करता था; द्व्याहिक (=दो दिनमें एक बार ) आहार करता था; साप्ताहिक आहार करता था; इस प्रकार अर्धमासिक वारी वारीसे भोजन ग्रहण करता विहरता था; शाकाहारी था; सँवाभोजी भी था; नीवार (=तिन्नी ) भक्षी भी था; दद्दुल (= कोदो ? ) भक्षी था, कट (=एक तृण ) भक्षी थी; कण (=खेतमें छूटे हुये अनाजके दानोंका )-भक्षी था; आचाम (=माँड )-भक्षी था; पिण्याक(=खली )-भक्षी थी; तृण-भक्षी था; गोबर-भक्षी था; वनमूल फलाहारसे गुजारा करता था, ( जमीन पर ) गिरे फलोंका खानेवाला था; सनके वस्त्र धारण करता था, श्मशान (–वस्त्र ) भी धारण करता था; मुर्देके कपड़ेको धारता था; पांसुकूल (=फेंके कपड़े ) भी धारता था; तिरीट (=एक छाल ) भी धारता था; अजिन (=मृगचर्म ) भी धारता था; अजिनक्षिप (=मृगचर्म खंड ) भी धारता था; कुशचीरको भी धारता था, वल्कल चीर भी धारता था; ( काष्ठ– ) फलक-चीर भी धारता था, केश-कम्बल भी···; बाल-कम्बल भी···; उलूक-पक्षको भी···; केश-दाढ़ी नोचनेवाला था, केश-दाढ़ी नोचनेके व्यापारमें लग्न होते उब्बट्ठिक (=ठढ़ेसरी ) भी था; आसन-त्यागी बन उकड़ूँ बैठनेवाला भी था; उकड़ूँ बैठनेके व्यापारमें लग्न हो काँटेपर सोनेवाला भी था; कंटकके प्रश्रय (=खाट )पर शय्या करता था, शामको जल शयनके व्यापारमें लग्न होता था।—ऐसे अनेक प्रकारसे कायाके आतापन सन्तापनके व्यापारमें लग्न हो विहरता था, सारिपुत्र ! यह मेरी तपस्विता (=तपश्चर्या ) थी।

(२) "वहाँ सारिपुत्र ! यह मेरा रुक्षाचार था।—पपड़ी पड़े अनेक वर्षके मैलको शरीरमें संचित किये रहता था; सारिपुत्र ! जैसे पपड़ी पड़ा अनेक वर्षोंका तिन्दुका काष्ठ हो, इसी प्रकार सारिपुत्र ! पपड़ी पड़े···। वैसा होते ( भी ) मुझे यह न होता था—अहोवत ! इस अपने मैलको अपने हाथसे परमार्जित करूँ, या दूसरे मेरे इस मैलको ( अपने ) हाथसे परिमार्जित करें—मुझसे यह भी सारिपुत्र ! न होता था। यह सारिपुत्र ! मेरा रुक्षाचार था।

(३) "वहाँ सारिपुत्र ! यह मेरी जुगुप्सा (=अनुकम्पा ) थी;—मैं सारिपुत्र ! ( प्राणियों

की ) याद करते जाता था, याद करते आता था; जलके विन्दु तकमें मुझे दया बनी रहती थी—विषम ( स्थानोंमें ) स्थित क्षुद्र प्राणियोंको कहीं मार न दूँ। यह सारिपुत्र ! मेरी अनुकम्पा थी।

(४) "वहाँ, सारिपुत्र ! यह मेरा प्रविवेक ( = एकान्त सेवन ) था—मैं सारिपुत्र ! किसी अरण्य-स्थानमें प्रवेश कर विहरता था। जब मैं ( किसी ) गोपालक ( = ग्वाले )को या पशु-पालकको, या तृणहारक ( = घसियारे )को, या काष्ठहारक ( = लकड़हारे )को, या वनकर्मिक ( = वनमें काम करनेवाले )को देखता; तो ( एक ) वनसे ( दूसरे ) वनमें, गहनसे गहनको, निम्न ( = खड्ड )से निम्नको, स्थलसे ( दूसरे ) स्थलको, चला जाता था। सो किस कारण ?—'वह मुझे न देखें, और मैं उन्हें न देखूँ'। जैसे सारिपुत्र ! अरण्यक मृग मनुष्यको देखकर वनसे बनको···चला जाता है; ऐसे ही सारिपुत्र ! जब मैं ( किसी ) गोपालको···। यह सारिपुत्र ! मेरा प्रविवेक था।

"सो मैं सारिपुत्र ! छिपकर ( = चतुर्गुण्ठित ) उन गोष्ठोंमें जाता था, जिससे गायें और गोपाल चले गये होते। जाकर जो वह तरुण ( = बहुत छोटे ) दूध पीनेवाले बछड़ोंके गोबर होते उन्हें खाता; यहाँ तक कि सारिपुत्र ! मुझे अपना ही मूत्र-करीष ( = मल ) भी त्याज्य न होता; अपने ही मूत्र-करीषका आहार करता। यह सारिपुत्र ! मेरा विकट भोजन था।

"सो मैं सारिपुत्र ! एक भीषण वन-खण्डमें प्रवेश कर विहरता था। सारिपुत्र ! उस भीषण वन-खण्डकी भीषणता यह थी; कि जो कोई अ-वीतराग ( पुरुष ) उस वन-खण्डमें प्रवेश करता, ( उसके ) रोम बहुत अधिक खड़े हो जाते थे। सो मैं सारिपुत्र ! हेमन्तकी हिमपात समय वाली अन्तराष्टक[१] रातोंमें रात भर खुलेमैदानमें विहरता था, ( और ) दिनको वनखण्डमें। ग्रीष्मके अन्तिम मासमें दिनको खुलेमैदानमें विहरता और रातको वनखण्डमें। ( उस समय ) सारिपुत्र ! अश्रुतपूर्व यह अद्‌भुत गाथा मुझे प्रतिभासित हुई—

"अकेला भीषण वनमें ( ग्रीष्म )-तप्त ( और ) शीत-पीड़ित वह नग्न आगके-पास-न-बैठा, एषणा ( = इच्छाओं )से दूर मुनि।'

"सो मैं सारिपुत्र ! मुर्देकी हड्डियोंका सिरहाना बना श्मशानमें शयन करता था। ( उस समय ) सारिपुत्र ! गोमण्डल ( = चरवाहे ) पास आकर ( मेरे ऊपर ) थूकते भी थे, मूतते भी थे, धूल भी फेंकते थे, कर्ण-छिद्रोंमें सींक भी करते थे, ( तो भी ) सारिपुत्र ! उनके विषयमें मुझे कोई बुरा भाव उत्पन्न होता नहीं मालूम होता। यह सारिपुत्र ! मेरा उपेक्षा-विहार था।

८—"सारिपुत्र ! कोई कोई श्रमण ब्राह्मण 'आहारसे शुद्धि होती है'—इस वाद ( = मत ) वाले इस प्रकारकी दृष्टिवाले होते हैं। 'मैं बेरसे गुजारा करूँगा'—कह, वह बेरको खाते हैं, बेर-चूर्ण खाते हैं, बेरके शर्बतको पीते हैं; अनेक प्रकारके बेरसे बने भोजनको खाते हैं। ( एक समय ) मैं भी सारिपुत्र ! एक बेरके बराबर आहारको ही जानता था। शायद सारिपुत्र ! तुम्हारे मनमें हो—'उस समय बेर बड़ा होता होगा'। सारिपुत्र ! ऐसा नहीं ख्याल करना चाहिये। उस समय भी बेर इतना ही बड़ा होता था, जितना कि आजकल। सो सारिपुत्र ! एक बेर ( भर ) आहार करनेसे मेरा शरीर अत्यन्त कृश हो गया। उस अल्पाहारतासे वैसे मेरे अंग प्रत्यंग हो गये थे, जैसे आसीतिक ( = अस्सी वर्षके बूढ़े ) के पोर ( = पर्व ) या काल ( = वृक्ष ) के पर्व।···जैसे ऊँटका पाँव, वैसे वैसे मेरे कूल्हे हो गये थे, ।···जैसे वट्टनावली ( = रस्सीकी ऐंठन ) वैसे ही उन्नत-अवनत मेरे पीठकी (हड्डीवाले) काँटे हो गये थे।···जैसे पुरानी शालामें कड़ियाँ अवलग्न-विलग्न (=खिसकी)

१- माघके अन्तकी चार और फागुनके आरम्भकी चार रातें।



होती हैं, वैसे ही मेरी पसलियाँ हो गईं।···जैसे गहरे कूयें (=उदपान)में (कूयेंकी) गहराईके कारण आकायिक (=तारे) दिखाई पड़ते हैं, वैसे ही अक्षि-कूपों (=आँखके गड़हों)में नीचे धँस जानेके कारण आँखकी पुतलियाँ दिखाई पड़ती थीं।···जैसे सारिपुत्र ! कच्चा ही तोड़ा कड़वा अलाबू (=लौका) धूप हवासे सम्पुटित (= चिचुक) हो जाता है, मुर्झा जाता है, ऐसे ही मेरे शिरका चमड़ा हो गया था।···जब मैं सारिपुत्र ! पेटके चमड़ेको पकड़ता तो पीठके काँटेको ही पकड़ लेता था; पृष्ठकंटकों को पकड़ते वक्त पेटके चमड़ेको ही पकड़ लेता था। मेरे पेटका चमड़ा सारिपुत्र ! पृष्ठ-कंटक से सट गया था।···सो मैं सारिपुत्र ! मल-मूत्रके परित्याग करनेके लिये उठना चाहता था, तो वहीं भहराकर गिर जाता था।···उसी अल्पाहारताके कारण सो मैं सारिपुत्र ! उस शरीरको सहारा देते गात्रको (जब) हाथसे सहराता तो सड़ी जड़वाले लोम शरीरसे उखड़ पड़ते थे।

"सारिपुत्र ! कोई कोई श्रमण ब्राह्मण, 'आहारसे शुद्धि होती है'—इस तरहके वादवाले, इस तरहकी दृष्टिवाले होते हैं। 'मूँग पर गुजारा करूँगा'···[१]। 'तिलकसे गुजारा करूँगा'···[१]। 'तंडुलसे गुजारा करूँगा'—कह, वह तंडुल खाते हैं, तण्डुल चूर्ण खाते हैं, तण्डुलका पानी पीते हैं,···तण्डुलसे बने अनेक प्रकारके आहारको खाते हैं। मैं भी सारिपुत्र ! (एक समय) तण्डुल बराबर आहार को ही जानता था। शायद सारिपुत्र !···[२] लोम शरीरसे उखड़ पड़ते थे।

"सारिपुत्र ! उस ईर्या (=आचार)से भी, उस दुष्कर-कारिका (=तपस्या)से भी मैं उत्तर-मनुष्य-धर्म (=दिव्य-शक्ति) अलमार्य-ज्ञान-दर्शन (=उत्तम ज्ञान-दर्शनकी पराकाष्ठा)-को नहीं पा सका। सो किस हेतु ?—इसी आर्य-प्रज्ञा (=उत्तम ज्ञान)के न पानेसे, जो यह आर्य प्रज्ञा प्राप्त है, वह निर्वाण की ओर ले जानेवाली है और वह वैसा करनेवालेको अच्छी प्रकार दुःख-क्षयकी ओर ले जाती है।

९—"सारिपुत्र ! कोई-कोई श्रमण ब्राह्मण—'संसारके (—जन्म मरण)से शुद्धि होती है'—इस तरहके वादवाले इस तरहकी दृष्टिवाले होते हैं। (किन्तु) सारिपुत्र ! ऐसा संसार सुलभ नहीं है, जिसमें इस दीर्घ कालमें मैंने वास न किया हो, सिवाय शुद्धावास देवताओंके; यदि शुद्धावास देवताओंमें मैं संसरण करता, तो सारिपुत्र ! मैं इस लोकमें न आता।

१०—"सारिपुत्र ! कोई कोई श्रमण ब्राह्मण—'उत्पत्तिसे शुद्धि होती है'—···दृष्टिवाले होते हैं···[३] न आता।

११—"···—'आवाससे शुद्धि होती है'—···दृष्टिवाके···[३]।

१२—"···—''यज्ञसे शुद्धि होती है'—···दृष्टिवाले होते हैं। किन्तु सारिपुत्र ! ऐसा यज्ञ सुलभ नहीं, जिसे कि मैंने इस दीर्घ कालमें न किया हो; और उसे (दूसरे) मूर्धाभिषिक्त क्षत्रिय राजाने या महाशाल (=महाधनी) ब्राह्मणने किया हो।

१३—"···—'अग्निपरिचर्या (=हवन)से शुद्धि होती है'—···[४]।

१४—"···—'जब तक यह पुरुष दहर (=तरुण) युवा बहुत ही काले केशोंवाला प्रथम वयस सुन्दर यौवनसे युक्त होता है; तब (यह) परम प्रज्ञा (और) नैपुण्यसे युक्त होता है। जब यह पुरुष जीर्ण = वृद्ध = महल्लक = अध्वगत = वयःप्राप्त जन्मसे ८०, ९९ या सौ वर्षका हो जाता है; तो उस प्रज्ञा (और) नैपुण्यसे च्युत होता है। लेकिन सारिपुत्र ! इसे इस तरह नहीं

१. देखो पृष्ठ ५१, बेरकी जगह।

२. देखो ऊपर (९)।

३. देखो ऊपर (९)।

४. देखो ऊपर (१२)।

देखना (= मानना) चाहिये। मैं सारिपुत्र ! इस समय जीर्ण = वृद्ध···वयःप्राप्त, मेरी आयु ८० को पहुँच गई है; यहाँ सारिपुत्र ! मेरे चार श्रावक (= शिष्य) शतवर्ष आयुवाले = वर्ष-शत-जीवी, (जो कि) परम गति, स्मृति, मति, धृतिसे युक्त, तथा परम प्रज्ञा = नैपुण्य (= वैयक्त्य)से समन्वित हैं। जैसे सारिपुत्र ! शिक्षित = कृतहस्त = कृत-उपासन, बलवान् धनुर्ग्राही शीघ्र, बिना श्रम (वाण) फेंक तिर्छी ताल-छायाका अतिक्रमण = अतिपातन करदे; ऐसे ही सारिपुत्र !··· मति, स्मृति, धृतिसे युक्त···, इस प्रकार परम प्रज्ञा = नैपुण्यसे युक्त हैं। (यदि वह) चारों **स्मृतिप्रस्थानों**[1]को लेकर (मुझसे) प्रश्न पूछें। पूछनेपर मैं उनका उत्तर दूँ। मेरे उत्तरको वह धारण करें। फिर दूसरी बार आगे पूछें; सारिपुत्र ! अशन—पान—खादन—शयन (के समय) को छोड़, मल-मूत्र-त्याग (के समय)को छोड़, निद्रा-थकावटके दूर करनेके समयको छोड़ तथागतकी धर्मदेशना अखंड ही रहेगी, सारिपुत्र ! तथागतका धर्मपद—व्याख्यान अखंड ही रहेगा तथागतका प्रश्नोत्तर···। फिर वह मेरे शतवर्ष आयुवाले···[2] चार श्रावक सौ वर्षके अनन्तर मृत्युको प्राप्त होवें; (तो भी) सारिपुत्र ! किसी तरह मुझे निग्रह नहीं कर सकते, तथागतकी प्रज्ञा = नैपुण्यमें फरक नहीं आसकता।

"सारिपुत्र ! ठीक कहते हुये यह कहे—'सम्मोह धर्मसे रहित (एक) सत्त्व (= व्यक्ति) लोकमें बहुजनोंके हितार्थ, बहुजनोंके सुखार्थ, लोकपर अनुकम्पार्थ देव-मनुष्योंके अर्थ हित और सुखके लिये उत्पन्न हुआ है' (तो) वह ठीकसे कहते हुये मेरे ही लिये कहे—सम्मोह धर्मसे रहित···उत्पन्न हुआ है।"

उस समय आयुष्मान् **नागसमाल**[3] भगवान्की पीठकी ओर खड़े होकर भगवान्को पंखा झल रहे थे। तब आयुष्मान् नागसमालने भगवान्से यह कहा—"आश्चर्य भन्ते ! अद्भुत भन्ते !! भन्ते ! इस धर्मपर्याय (= धर्मोपदेश)को सुनकर रोमांच हो गया। भन्ते ! इस धर्मपर्यायका नाम क्या है ?"

"तो नागसमाल ! तू इस धर्मपर्यायको **लोमहर्षण-पर्याय** ही समझ।

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् नागसमालने भगवान्के भाषणका अभिनन्दन किया।

---

१. देखो पृष्ठ ३६।

२. देखो पृष्ठ ५२।

३. बुद्धत्व-प्राप्तिसे बीस वर्षके भीतर उपवाण, नागित और मेघिय स्थविरके समान आयुष्मान् नागसमाल भी तथागतके उपस्थाक (= सेवक) थे—अट्ठकथा।

# १३–महादुक्खक्खन्ध-सुत्त ( १. २. ३ )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब बहुतसे भिक्षु पूर्वाह्णके समय पहनकर पात्रचीवर ले श्रावस्तीमें भिक्षाटनके लिये प्रविष्ट हुये। तब उन भिक्षुओंको हुआ—श्रावस्तीमें भिक्षाटन करनेके लिये अभी बहुत सबेरा है, क्यों न हम जहाँ अन्य-तैर्थिक ( = दूसरे मतवाले ) परिव्राजकोंका आराम है, वहाँ चलें। तब वे भिक्षु जहाँ अन्यतैर्थिक परिव्राजकोंका आराम था, वहाँ गये; जाकर अन्य तैर्थिक परिव्राजकोंके साथ ( यथायोग्य कुशल प्रश्न पूछ )···एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे उन भिक्षुओंसे अन्य तैर्थिक परिव्राजकोंने यह कहा—

"आवुस ! श्रमण गौतम कामों ( = भोगों )के परित्यागको कहते हैं, हम भी कामोंके परित्यागको कहते हैं। आवुस ! श्रमण गौतम रूपोंके परित्यागको कहते हैं, हम भी···।···वेदनाके परित्यागको कहते हैं। यहाँ आवुस ! हमारे और श्रमण गौतमके धर्मोपदेशमें या धर्मोपदेशके अनुशासन करनेमें क्या विशेषता है, क्या अधिकता है, क्या नानाकरण ( = अन्तर ) है ?"

तब उन भिक्षुओंने उन अन्यतैर्थिक परिव्राजकोंके भाषणका न अनुमोदन ( = अभिनंदन ) किया, न प्रतिवाद ( = प्रतिक्रोश ) किया। बिना अनुमोदन किये, बिना प्रतिवाद किये यह ( सोचकर ) आसनसे उठकर चल दिये, कि भगवान्के पास इस भाषणका अर्थ समझेंगे। तब वह भिक्षु श्रावस्तीमें भिक्षाचार करके, भोजनोपरान्त पिंडपातसे निबटकर जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्को अभिवादनकर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठकर उन भिक्षुओंने भगवान्से यह कहा—

"भन्ते ! ( आज ) हम पूर्वाह्ण समय पहनकर पात्रचीवर ले श्रावस्तीमें भिक्षाटनके लिये प्रविष्ट हुये···[1], कि भगवान्के पास इस भाषणका अर्थ समझेंगे।"

"भिक्षुओ ! वैसा कहनेवाले अन्यतैर्थिकोंको तुम्हें यह कहना चाहिये—'आवुस ! क्या है कामों ( = भोगों )का आस्वाद, क्या है परिणाम ( = आदिनव ), क्या है निस्सरण ( = निकास ) ? क्या है रूपोंका आस्वाद,···? क्या है वेदनाओंका आस्वाद—?' ऐसा कहनेपर भिक्षुओ ! अन्य-तैर्थिक परिव्राजक नहीं ( उत्तर ) दे सकेंगे, और ( इस )पर विघात ( = रोष )को प्राप्त होंगे। सो किस हेतु ?—क्योंकि भिक्षुओ ! वह ( उनका ) विषय नहीं है। भिक्षुओ ! देव, मार ( = प्रजापति देवता ), ब्रह्मा सहित सारे लोकमें; श्रमण ब्राह्मण देव-मानुष सहित सारी प्रजामें, मैं उस ( पुरुष )को नहीं देखता, जो इन प्रश्नोंका उत्तर दे चित्तको सन्तुष्ट करे, सिवाय तथागत या तथागतके शिष्य या यहाँसे सुने हुयेके।

१—"भिक्षुओ ! क्या है कामोंका दुष्परिणाम ? भिक्षुओ ! यहाँ कुल-पुत्र जिस ( किसी )

१. देखो ऊपर।

शिष्यसे—चाहे मुद्रासे, या गणनासे, या संख्यानसे, या कृषिसे, या वाणिज्यसे, गो-पालनसे, या वाण-अस्त्रसे, या राजाकी नौकरीसे, या किसी अन्य शिल्पसे—शीत-उष्ण-पीड़ित, डंस-मच्छर-हवा-धूप-सरीसृप ( = साँप बिच्छू )के स्पर्शसे उत्पीड़ित होता, भूख-प्याससे मरता, जीविका करता है। भिक्षुओ! यह कामोंका दुष्परिणाम है। इसी जन्ममें कामके हेतु = काम-निदान, कामके अधिकरण ( = विषय )से ( यह लोक ) दुःखोंका पुंज है, भिक्षुओ! उस कुलपुत्रको यदि इस प्रकार उद्योग करते = उत्थान करते, मेहनत करते, वह भोग नहीं उत्पन्न होते, ( तो ) वह शोक करता है, दुःखी होता है, चिल्लाता है, छाती पीटकर क्रंदन करता है, मूर्छित होता है—'हाय! मेरा प्रयत्न व्यर्थ हुआ, मेरी मेहनत निष्फल हुई!!" भिक्षुओ! यह भी कामोंका दुष्परिणाम है···। दुःखका पुंज है। यदि भिक्षुओ! उस कुलपुत्रको इस प्रकार उद्योग करते···वह भोग उत्पन्न होते हैं; तो वह उन भोगोंकी रक्षाके लिये दुःख = दौर्मनस्य झेलता है—'कहीं मेरे भोगको राजा न हर ले, चोर न हर ले जायें, आग न जलाये, पानी न बहा ले जाये, अप्रिय दायाद न ले जायें' उसके इस प्रकार रक्षा—गोपन करते उन भोगोंको राजा हर ले जाते हैं···; वह शोक करता है···'जो भी मेरा था, वह भी मेरा नहीं है'। भिक्षुओ! यह भी कामोंका दुष्परिणाम है··· ।

"और फिर भिक्षुओ! कामोंके हेतु = काम-निदान, कामोंके विषयमें, कामोंके लिये राजा भी राजाओंसे झगड़ते हैं; क्षत्रिय क्षत्रियोंसे झगड़ते हैं; ब्राह्मण ब्राह्मणोंसे···; गृहपति ( = वैश्य ) गृहपतियोंसे···; माता पुत्रके साथ झगड़ती है; पुत्र भी माताके साथ···; पिता भी पुत्रके साथ···; पुत्र भी पिताके साथ···; भाई भाईके साथ···; भाई भगिनीके साथ···; भगिनी भाईके साथ···; मित्र मित्रके साथ झगड़ते हैं। वह वहाँ कलह = विग्रह = विवाद करते, एक दूसरेपर हाथोंसे भी आक्रमण करते हैं, ढलोंसे भी···, डंडोंसे भी···शस्त्रोंसे भी आक्रमण करते हैं। वह वहाँ मृत्युको प्राप्त होते हैं, या मृत्यु-समान दुःखको। भिक्षुओ! यह भी कामोंका दुष्परिणाम है···।

"और फिर भिक्षुओ! कामोंके हेतु ढाल-तलवार ( = असि-चर्म ) लेकर, तीर-धनुष चढ़ाकर, दोनों ओरसे व्यूह रचे, संग्राममें दौड़ते हैं। वाणोंके चलाये जातेमें, शक्तियोंके फेंके जातेमें, तलवारोंकी चकाचौंधमें, वह वाणोंसे विद्ध होते हैं, शक्तियोंसे ताड़ित होते हैं, तलवारसे शिरच्छिन्न होते हैं। वह वहाँ मृत्युको प्राप्त होते हैं, या मृत्युसमान दुःखको। यह भी भिक्षुओ! कामोंका दुष्परिणाम है···।

"और फिर भिक्षुओ! कामोंके हेतु···, ढाल-तलवार लेकर, धनुर्बाण चढ़ाकर, भीगे-लिपे प्राकारों( = उपकारी = शहर-पनाह)की ओर दौड़ते हैं। वाणोंके चलाये जाते में···[1]।

"और फिर भिक्षुओ! कामोंके हेतु···,सेंध भी लगाते हैं, ( गाँव ) उजाड़ कर ले जाते हैं, चोरी ( = एकागारिक, एक घरमें घुसकर चुराना ) भी, रहज़नी ( = परिपन्थ ) भी करते हैं, परस्त्री-गमनभी करते हैं। तब उन्हें राजा लोग पकड़कर नाना प्रकारके दंड ( = कम्मकरण ) देते हैं—चाबुकसे भी पिटवाते हैं, बेंतसे भी···, जुर्माना भी करते हैं, हाथ भी काटते हैं, पैर भी काटते हैं, हाथ-पैर भी काटते हैं, कान भी···, नाक भी···, कान-नाक भी···, **बिलंग-थालिक**[2] भी करते हैं, **शंखमुंडिका**[3] भी···, **राहुमुख**[4] भी···, **ज्योतिमालिका**[5] भी···, हस्त-

१. देखो ऊपरका पैरा।
२. खोपड़ी हटा शिरपर तप्त लोहेका गोला रखना।
३. शिरका चमड़ा आदि हटाकर उसे शंख समान बनाना।
४. कानों तक मुँहको फाड़ देना।
५. शरीरभरमें तैल-सिक्त कपड़ा लपेट बत्ती जलाना।

**प्रज्योतिका**[1] भी···, **एरकवर्तिका**[2] भी···, **चीरकवासिका**[3] भी···, **ऐणेयक**[4] भी···, **बडिशमंसिका**[5] भी···, **कार्षापणक**[6] भी···, **खारापतच्छिका**[7] भी,···**परिघपरिवर्तिका**[8] भी···, **पलाल-पीठक**[9] भी···, तपाये तेलसे भी नहलाते हैं, कुत्तोंसे भी कटवाते हैं, जीतेजी शूलीपर चढ़वाते हैं, तलवारसे शिर कटयाते हैं। वह वहाँ मरणको प्राप्त होते हैं, मरण समान दुःखको भी···। यह भी भिक्षुओ ! कामोंका दुष्परिणाम है···।

"और फिर भिक्षुओ ! कामके हेतु कायसे दुश्चरित (= पाप) करते, वचनसे···, मनसे दुश्चरित करते हैं। वह काय···वचन···मनसे दुश्चरित करके, शरीर छोड़ने पर मरनेके बाद, अपाय = दुर्गति = विनिपात, निरय (= नरक)में उत्पन्न होते हैं। भिक्षुओ ! यह कामोंका जन्मान्तर-में दुष्परिणाम दुःख-पुञ्ज काम-हेतु = काम-निदान (ही है) कामोंका झगड़ा कामों (= भोगों) हीके लिये होता है।

१—"क्या है भिक्षुओ ! कामका **निस्सरण** (= निकास) ?—भिक्षुओ ! जो यह कामोंसे छन्द = रागका हटाना, छन्द = रागका परित्याग है यह कामोंका निस्सरण है। भिक्षुओ ! जो कोई श्रमण-ब्राह्मण इस प्रकार कामोंके आस्वाद, कामोंके **आदिनव** (= दुष्परिणाम), दुष्परिणामसे निस्सरण, निस्सरणसे उसे यथाभूत (= उसके स्वरूपको यथार्थ से) नहीं जानते, वह स्वयं कामोंको छोड़ेंगे; या दूसरोंको वैसा (करनेके लिये) शिक्षा देंगे, जिसपर चलकर कि वह (पुरुष) कामोंको छोड़गा; यह सम्भव नहीं। भिक्षुओ ! जो कोई श्रमण या ब्राह्मण इस प्रकार कामोंके आस्वाद, आस्वादसे दुष्परिणाम, दुष्परिणामसे निस्सरण, निस्सरणसे उसे यथाभूत जानते हैं; वह स्वयं कामोंको छोड़ेंगे,···यह सम्भव है।

"क्या है भिक्षुओ ! वेदनाओंका आस्वाद ?—यहाँ भिक्षुओ ! भिक्षु कामोंसे विरहित, बुरी बातोंसे विरहित, सवितर्क और सविचार, विवेकसे उत्पन्न प्रीति और सुखवाले···[10] **प्रथम-ध्यानको** प्राप्त हो विहरने लगता है। जिस समय भिक्षुओ ! भिक्षु कामोंसे विरहित···प्रथम ध्यानको प्राप्त हो विहरता है; उस समय न अपनेको पीड़ित करनेका ख्याल रखता है, न दूसरेको पीड़ित करनेका ख्याल रखता है, न (अपने और पराये) दोनोंको···। **व्याबाधा** (= पीड़ा पहुँचाने) से रहित वेदना हीको उस समय अनुभव करता है; भिक्षुओ ! वेदनाओंके आस्वादको अव्याबाधता पर्यन्त, मैं कहता हूँ।

"और फिर भिक्षुओ ! भिक्षु वितर्क और विचारके शान्त होनेपर भीतरी शान्ति तथा चित्तकी एकाग्रतावाले वितर्क-रहित-विचार रहित प्रीति सुखवाले **द्वितीय-ध्यानको** प्राप्त हो विहरता है।···[11] **तृतीय-ध्यानको**···।···[12] **चतुर्थ-ध्यानको**···। जिस समय भिक्षुओ ! भिक्षु सुख और

१. हाथमें कपड़ा लपेट कर जलाना।

२. गर्दन तक खाल खींचकर घसीटना।

३. ऊपरकी खालको खीचकर कमरपर छोड़ना, और नीचेकी खालको घुट्टीपर छोड़ देना।

४. केहुनी और घुटनेमें लोहशलका ठोंक उनके बल भूमिपर स्थापितकर आग लगाना।

५. वंशीके तरहके लोह-अंकुशोंको मुँहसे डालकर निकालना।

६. पैसे पैसे भरके मांसके टुकड़ोंको सारे शरीरसे काटना।

७. शरीरमें घावकर क्षार लगाना।

८. दोनों कानोंसे कीला पारकर, उसे जमीनमें गाड़, पैर पकड़ उसीके चारों ओर घुमाना।

९. मुँगरोंसे हड्डीको भीतर ही भीतर चूरकर, शरीरको मांस-पुंजसा बना देना।

१०. देखो पृष्ठ १५।

११-१२. देखो पृष्ठ १५।

दुःखके परित्यागसे, सौमनस्य (=चित्तोल्लास) और दौर्मनस्य (=चित्त-सन्ताप)के पहले ही अस्त हो जानेसे, सुख-दुःख-विरहित उपेक्षासे स्मृतिकी शुद्धिवाले चतुर्थ-ध्यानको प्राप्तहो विहरने लगता है, उस समय न वह अपनेको पीड़ित करता है···। भिक्षुओ ! वेदनाओंके आस्वादको अव्याबाधता पर्यन्त मैं कहता हूँ।

"क्या है भिक्षुओ ! वेदनाओंका दुष्परिणाम ?—जो कि भिक्षुओ ! वेदना अनित्य, दुःख और विपरिणाम (=विकार) स्वभाववाली है; यही वेदनाओंका आदिनव (=दुष्परिणाम) है।

"क्या है भिक्षुओ ! वेदनाओंका **निस्सरण** ?—जो कि भिक्षुओ ! वेदनाओंसे छन्द=रागका हटाना, छन्द=रागका प्रहाण (=त्याग) है, यही वेदनाओंका निस्सरण है।

"भिक्षुओ ! जो कोई श्रमण-ब्राह्मण इस प्रकार वेदनाओंके आस्वादको आस्वादन करते, आदिनवको आदिनवकी भाँति, निस्सरणको निस्सरणकी भाँति ठीक तौरसे नहीं जानते; वे स्वयं वेदनाओंको त्यागेंगे, और दूसरोंको वैसा करनेके लिये अनुशासन करेंगे, यह सम्भव नहीं। किन्तु, भिक्षुओ ! जो कोई श्रमण-ब्राह्मण इस प्रकार वेदनाओंके आस्वादको आस्वादन न करते, आदिनवको आदिनवकी भाँति···जानते हैं; वे स्वयं वेदनाओंको त्यागेंगे···यह सम्भव है।"

भगवान्‌ने यह कहा; सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणका अभिनन्दन किया।

---

# १४—चूळदुक्खक्खन्ध-सुत्त ( १. २. ४ )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् शाक्य[१] जनपदमें कपिलवस्तुके[२] न्यग्रोधाराममें[३] विहार करते थे।

तब महानाम[४] शाक्य जहाँ भगवान् थे, वहाँ आया। आकर भगवान्को अभिवादनकर एक ओर बैठा। एक ओर बैठे महानाम शाक्यने भगवान्से कहा—

"भन्ते ! बहुत समयसे भगवान्के उपदिष्ट धर्मको मैं इस प्रकार जानता हूँ—लोभ चित्तका उपक्लेश ( = मल ) है, द्वेष चित्तका उपक्लेश है, मोह चित्तका उपक्लेश है। तो भी एक समय लोभ-वाले धर्म मेरे चित्तको चिपट रहते हैं। तब मुझे भन्ते ! ऐसा होता है—कौन सा धर्म ( = बात ) मेरे भीतर ( = अध्यात्म )से नहीं छूटा है, जिससे कि एक समय लोभधर्म···?"

"महानाम ! वही धर्म तेरे भीतरसे नहीं छूटा, जिससे कि एक समय लोभ-धर्म तेरे चित्तको···। महानाम ! यदि वह धर्म तेरे भीतरसे छूटा हुआ होता, तो तू घरमें वास न करता, कामोपभोग न करता। चूँकि महानाम ! वह धर्म तेरे भीतरसे नहीं छूटा, इसलिये तू गृहस्थ है, कामोपभोग करता है। ( यह ) काम ( -भोग ) अ-प्रसन्न करनेवाले, बहुत दुःख देनेवाले, बहुत उपायास ( = परेशानी ) देनेवाले हैं। इनमें आदिनव ( = दुष्परिणाम ) बहुत हैं। महानाम ! जब आर्यश्रावक यथार्थतः अच्छी प्रकार जानकर इसे देख लेता है, तो वह कामोंसे अकुशल ( = बुरे )-धर्मोंसे, अलगहीमें प्रीति-सुख या उससे भी अधिक शांततर ( सुखको ) नहीं पाता, वह कामोंमें 'लौटने वाला' होता है। महानाम ! आर्यश्रावकको जब काम ( -भोग ) अ-प्रसन्न करनेवाले, बहुत दुःख देनेवाले, बहुत परेशानी करनेवाले मालूम होते हैं; 'इनमें आदिनव बहुत है' इसे महानाम ! जब आर्य-श्रावक यथार्थतः अच्छी प्रकार जानकर इसे देख लेता है; तो वह कामोंसे अलग, अ-कुशल धर्मोंसे पृथक् ही, प्रीति सुख या उससे शांततर ( सुख ) पाता है, तब वह कामोंकी ओर 'न-फिरनेवाला' होता है।

"मुझे भी महानाम ! संबोधि ( प्राप्त करने )से पूर्व बुद्ध न हो, बोधिसत्त्व होते समय, यह अप्रसन्न करनेवाले, बहुत दुःखदायी, बहुत परेशानी करनेवाले काम ( होते थे ), तब 'इनमें दुष्प-रिणाम बहुत है'—यह ऐसा यथार्थतः अच्छी प्रकार जानकर मैंने देखा, किंतु कामोंसे अलग, अकु-शल धर्मोंसे अलग, प्रीति-सुख, या उनसे शांततर ( सुख ) नहीं पा सका। इसलिये मैंने उतनेसे कामोंकी ओर 'न लौटने वाला' ( अपनेको ) नहीं जाना। जब महानाम ! काम अप्रसन्नकर

१. जनपदका नाम है। शाक्य राजकुमारोंका वासस्थान होनेके कारण यह नाम पड़ा था। शाक्योंकी उत्पत्तिका वर्णन अम्बट्ठसुत्त ( दीघनिकाय ) में आया हुआ है—अट्ठकथा।

२. कपिल ऋषिके रहनेके स्थानपर बसा होनेसे कपिलवस्तु नाम पड़ा था—अट्ठकथा।

३. न्यग्रोध शाक्यने अपने बागमें विहार बनाकर तथागतको दानकर दिया था, उसीके नामपर विहार का भी नाम पड़ा था—अट्ठकथा।

४. भगवान् बुद्धका चचेरा भाई। आयुष्मान् अनुरुद्धका सगा भाई—अट्ठकथा।

बहु-दुःखद, बहु-आयासकर हैं; इनमें दुष्परिणाम बहुत है' यह ऐसा···। तो कामोंसे- अकुशलधर्मोंसे अलग ही प्रीति-सुख ( तथा ) उससे भी शांत-तर ( सुख ) पाया; तब मैंने ( अपनेको ) कामोंकी ओर 'न लौटनेवाला' जाना ।

"महानाम ! कामोंका आस्वाद ( = स्वाद ) क्या है ?—महानाम ! ये पाँच काम-गुण हैं···। कौनसे पाँच ? ( १ ) इष्ट, कांत, रुचिकर, प्रियरूप, काम-युक्त, ( चित्तको ) रञ्जित करनेवाला, चक्षुसे विज्ञेय ( = जानने योग्य ) रूप । ( २ ) इष्ट कान्त···श्रोत्र-विज्ञेय शब्द । ( ३ )···घ्राण-विज्ञेय गंध । ( ४ )···जिह्वा-विज्ञेय रस । ( ५ )···काय-विज्ञेय स्पर्श । महानाम ! ये पाँच काम-गुण हैं । महानाम ! इन पाँच कामगुणोंके कारण जो सुख या सौमनस्य ( = दिलकी खुशी ) उत्पन्न होता है, यही कामोंका आस्वाद है ।

"महानाम ! कामोंका आदिनव ( = दुष्परिणाम ) क्या है ? महानाम ! कुल-पुत्र जिस किसी शिल्पसे—चाहे मुद्रासे, या गणनासे, या संख्यानसे, या कृषिसे, या वाणिज्यसे, या गोपालनसे, या बाण-अस्त्रसे, या राजाकी नौकरी ( = राज-पोरिस )से, या किसी ( अन्य ) शिल्पसे, शीत-उष्ण-पीड़ित डंस-मच्छर-हवा-धूप-सरीसृप ( = साँप-बिच्छू आदि )के स्पर्शसे उत्पीड़ित होता, भूख प्याससे मरता, जीविका करता है । महानाम ! यह कामोंका दुष्परिणाम है । इसी जन्ममें ( यह ) दुःखोंका पुंज ( = दुःख-स्कंध ) काम-हेतु = काम-निदान, काम-अधिकरण ( = ···विषय ) कामोंहीके कारण है । महानाम ! उस कुल-पुत्रको यदि इस प्रकार उद्योग करते = उत्थान करते, मेहनत करते, वह भोग नहीं मिलते ( तो ) वह शोक करता है, दुखी होता है, चिल्लाता है, छाती पीटकर क्रंदन करता है, मूर्छित होता है—'हाय ! मेरा प्रयत्न व्यर्थ हुआ, मेरी मेहनत निष्फल हुई !!' महानाम ! यह भी कामोंका दुष्परिणाम···, इसी जन्ममें दुःख-स्कंध···। यदि महानाम ! उस कुलपुत्रको इस प्रकार उद्योग करते···वह भोग मिलते हैं, तो वह उन भोगोंकी रक्षाके विषयमें दुःख = दौर्मनस्य झेलता है—'कहीं मेरे भोगको राजा न हर लेजायें, चोर न हर लेजायें, आग न डाहे, पानी न बहाये, अ-प्रिय-दायाद न लेजायें' । उसके इस प्रकार रक्षा-गोपन करते उन भोगोंको राजा ले जाते हैं···; वह शोक करता है···—'जो भी मेरा था, वह भी मेरा नहीं है' । महानाम ! यह भी कामोंका दुष्परिणाम···।

"और फिर महानाम ! कामोंके हेतु = कामनिदान, कामोंके झगड़े ( = अधिकरण )से कामोंके लिये राजा भी राजाओंसे झगड़ते हैं, क्षत्रिय लोग क्षत्रियोंसे···, ब्राह्मण ब्राह्मणोंसे···, गृहपति ( = वैश्य ) गृहपतियोंसे···, माता पुत्रके साथ···, पुत्र भी माताके साथ···, पिता भी पुत्रके साथ ···, पुत्र भी पिताके साथ···, भाई भाईके साथ···, भाई भगिनीके साथ···, भगिनी भाईके साथ ···, मित्र मित्रके साथ झगड़ते हैं । वह वहाँ कलह = विग्रह = विवाद करते, एक दूसरेपर हाथोंसे भी आक्रमण करते हैं, ढेलोंसे भी···, डंडोंसे भी···, शस्त्रोंसे भी आक्रमण करते हैं । वह वहाँ मृत्युको प्राप्त होते हैं, या मृत्यु-समान दुःखको । महानाम ! यह भी कामोंका दुष्परिणाम··· ।

"और फिर महानाम ! कामोंके हेतु···ढाल-तलवार ( = असि-चम्म ) लेकर, धनुष ( = धनुष-कलाप = धनुष-लकड़ी ) चढ़ाकर, दोनों ओरसे व्यूह रचे संग्राममें दौड़ते हैं । बाणोंके चलाये जातेमें, शक्तियोंके फेंके जातेमें, तलवारोंकी चमकमें, वह बाणोंसे विद्ध होते हैं, शक्तियोंसे ताड़ित होते हैं, तलवारसे शिर-छिन्न होते हैं । वहाँ मृत्युको प्राप्त होते हैं, या मृत्यु-समान दुःखको । यह भी महानाम ! कामोंका दुष्परिणा···।

"और फिर महानाम ! कामोंके हेतु···, तलवार लेकर; धनुष चढ़ाकर, भीगे-लिपे हुये

प्राकारों ( = उपकारी = शहर-पनाह ) को दौड़ते हैं। बाणोंके चलाये जातेमें···। वह वहाँ मृत्युको प्राप्त होते हैं···। यह भी महानाम ! कामोंका दुष्परिणाम···।

"और फिर महानाम ! कामोंके हेतु···सेंध भी लगाते हैं, ( गाँव ) उजाड़ कर ले जाते हैं, चोरी( = एकागारिक = एक घरको घेरकर चुराना ) भी करते हैं, रहज़नी ( = परिपन्थ ) भी करते हैं, पर-स्त्री-गमन भी करते हैं। तब उसको राजा लोग पकड़ कर नाना प्रकारकी सजा ( = कम्म-करण ) कराते हैं—चाबुकसे पिटवाते हैं, बेंतसे भी···; जुर्माना करते हैं, हाथ भी काटते हैं, पैर भी काटते हैं, हाथ पैर भी काटते हैं। कान भी···, नाक भी···, कान-नाक भी··· [1]बिलंगथालिक भी करते हैं, शंख- मूंधिका भी···, राहुमुख भी···, ज्योतिमालिका भी···, हस्त-प्रज्योतिका भी···; एरक-वर्तिका भी···, चीरक-वासिका भी···, ऐणेयक भी···, बडिश-मांसिका भी···, कार्षापणक भी···, खारापनच्छिक भी···, परिघ-परिवर्तिक भी···, पलाल-पीठक भी···, तपाये तेलमें भी नहलाते हैं, कुत्तोंसे भी कटवाते हैं, जीते जी शूलीपर चढ़वाते हैं, तलवारसे शीश कटवाते हैं। वह वहाँ मरणको प्राप्त होते हैं, मरण-समान दुःखोंको भी। यह भी महानाम ! कामोंका दुष्परिणाम···।

"और फिर महानाम ! कामके हेतु···कायासे दुश्चरित (=पाप) करते हैं, वचनसे···, मनसे···। वह वह काय···वचन···मनसे दुश्चरित करके, शरीर छोड़नेपर मरनेके बाद, अपाय = दुर्गति = विनिपात, निरय ( नर्क )में उत्पन्न होते। महानाम ! जन्मान्तरमें यह कामोंका दुष्परि-णाम दुःख-पुंज काम-हेतु = काम-निदान, कामोंका झगड़ा कामोंहीके लिये होता है।

एक समय महानाम ! मैं **राजगृहमें गृध्रकूट** पर्वतपर विहार करता था। उस समय बहुतसे **निगंठ** (=जैन-साधु ) **ऋषिगिरिकी कालशिलापर** खड़े रहने( का व्रत ) ले, आसन छोड़, उपक्रम करते, दुःख, कटु, तीव्र, वेदना झेल रहे थे। तब मैं महानाम ! सायंकाल ध्यानसे उठकर, जहाँ ऋषिगिरिके पास कालशिला थी, जहाँपर कि वे निगंठ थे; वहाँ गया। जाकर उन निगंठोंसे बोला—'आवुस ! निगंठो ! तुम खड़े क्यों हो, आसन छोड़े···दुःख, कटुक, तीव्र वेदना झेल रहे हो ?' ऐसा कहनेपर उन निगंठोंने कहा—'आवुस ! **निगंठ नाथपुत्त** ( = जैनतीर्थंकर **महावीर** ) सर्वज्ञ=सर्वदर्शी, आप अखिल (=अपरिशेष ) ज्ञान=दर्शनको जानते हैं—'चलते, खड़े, सोते, जागते, सदा निरंतर ( उनको ) ज्ञान = दर्शन उपस्थित रहता है।' वह ऐसा कहते हैं—'निगंठो ! जो तुम्हारा पहलेका किया हुआ कर्म है, उसे इस कड़वी दुष्कर-क्रिया ( = तपस्या ) से नाश करो और जो इस वक्त यहाँ काय-वचन-मनसे संवृत ( = पाप न करनेके कारण रक्षित, गुप्त ) हो, वह भविष्यके लिये पापका न करना हुआ। इस प्रकार पुराने कर्मोंका तपस्यासे अन्त होनेसे, और नये कर्मोंके न करनेसे, भविष्यमें चित्त अन्-आस्रव ( = निर्मल ) होगा। भविष्यमें आस्रव न होनेसे, कर्मका क्षय ( होगा ), कर्म-क्षयसे दुःखका क्षय; दुःख-क्षयसे वेदना ( = झेलना ) का क्षय, वेदना-क्षयसे सभी दुःख-नष्ट होंगे। हमें यह ( विचार ) रुचता है = खमता है, इससे हम संतुष्ट हैं।'

ऐसा कहनेपर मैंने महानाम ! उन निगंठोंसे कहा—'क्या तुम आवुस ! निगंठो ! जानते हो 'हम पहले थे ही, हम नहीं न थे ?' नहीं आवुस !' 'क्या तुम आवुस ! निगंठो ! यह जानते हो—'हमने पूर्वमें पापकर्म किये ही हैं, नहीं नहीं किये ?' 'नहीं आवुस !' 'क्या तुम आवुस ! निगंठो ! यह जानते हो—अमुक-अमुक पाप कर्म किये हैं ?' 'नहीं आवुस !' 'क्या तुम आवुस ! निगंठो ! जानते हो, इतना दुःख नाश हो गया, इतना दुःख नाश करना है, इतना दुःख नाश होनेपर सब दुःख नाश हो जायगा ?' 'नहीं आवुस !' 'क्या तुम आवुस ! निगंठो ! जानते हो—इसी जन्ममें अकुशल ( = बुरे ) धर्मोंका प्रहाण ( = विनाश ), और कुशल ( = अच्छे)

धर्मोंका लाभ ( होना है ) ? 'नहीं आवुस !' 'इस प्रकार···निगंठो ! तुम नहीं जानते—हम पहले थे, या नहीं···। इसी जन्ममें अकुशल धर्मोंका प्रहाण,और कुशल धर्मोंका लाभ ( होना है )। ऐसा ही होने ( ही ) से तो आवुस ! निगंठो ! जो लोकमें रुद्र (=भयंकर) खून-रंगे हाथवाले, क्रूर-कर्मा, मनुष्योंमें नीच जातिवाले (=पच्चाजाता ) हैं, वह निगंठोंमें साधु बनते हैं।' 'आवुस ! गौतम ! सुखसे सुख प्राप्य नहीं है, दुःखसे सुख प्राप्य है। आवुस ! गौतम ! यदि सुखसे सुख प्राप्य होता, तो राजा मागध श्रेणिक बिम्बसार सुख प्राप्त करता। राजा मागध श्रेणिक बिम्बसार आयुष्मान् (=आप )से बहुत सुख-विहारी है।' 'आयुष्मान् निगंठोंने अवश्य, बिना विचारे जल्दीमें यह बात कही।' 'आवुस ! गौतम ! सुखसे सुख नहीं प्राप्य है, दुःखसे सुख प्राप्य है। सुखसे यदि आवुस ! गौतम ! सुख प्राप्त होता, तो राजा मागध श्रेणिक बिम्बसार सुख प्राप्त करता; राजा मागध श्रेणिक बिम्बसार आयुष्मान् गौतमसे बहुत सुख-विहारी है। ( आप लोगोंको ) तो मुझे ही पूछना चाहिये—आयुष्मानोंके लिये कौन अधिक सुख विहारी है, राजा···बिंबसार या आयुष्मान् गौतम ?' 'अवश्य आवुस ! गौतम ! हमने बिना विचारे जल्दीमें बात कही। नहीं आवुस ! गौतम ! सुखसे सुख प्राप्य है···। जाने दीजिये इसे, अब हम आयुष्मान् गौतमसे पूछते हैं—आयुष्मानोंके लिये कौन अधिक सुख-विहारी है, राज···बिंबसार या आयुष्मान् गौतम ?' 'तो आवुस ! निगंठो ! तुमको ही पूछते हैं, जैसा तुम्हें जँचे, वैसा उत्तर दो। तो क्या मानते हो आवुस ! निगंठो ! क्या राजा···बिंबसार कायासे बिना हिले, वचनसे बिना बोले, सात रात-दिन केवल (=एकान्त ) सुख अनुभव करते विहार कर सकता है ?' 'नहीं आवुस !' 'तो क्या जानते हो आवुस ! निगंठो !···छः रात-दिन केवल सुख अनुभव करते विहार कर सकता है ?' 'नहीं आवुस !' '···पाँच रात-दिन···' '···चार रात-दिन।' '···तीन रात-दिन···।' 'दो रात-दिन···।' '···एक रातदिन···?' 'नहीं आवुस !' 'आवुस ! निगंठो ! मैं कायासे बिना हिले वचनसे बिना बोले एक रात-दिन···, दो रात-दिन···; तीन रात-दिन···, चार···, पाँच···, छः···सात रात-दिन केवल सुख अनुभव करता विहार कर सकता हूँ। तो क्या जानते हो आवुस ! निगंठो ! ऐसा होनेपर कौन अधिक सुख विहारी है। राजा मागध श्रेणिक बिम्बसार, या मैं ?' 'ऐसा होनेपर तो राजा मागध श्रेणिक बिंबसारसे आयुष्मान् गौतम ही अधिक सुख-विहारी हैं।'

भगवान्‌ने, यह कहा, महानाम शाक्यने सन्तुष्ट हो भगवान्‌के भाषणका अभिनन्दन किया।

---

# १५—अनुमान-सुत्त ( १. २. ५ )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय आयुष्मान् महामौद्गल्यायन भर्ग[1] जनपदमें, सुंसुमार-गिरि[2] के भेषकलावन मृगदावमें विहार करते थे। वहाँ आयुष्मान् महामौद्गल्यायनने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—'आवुस ! भिक्षुओ !"

"आवुस !" ( कह ) उन भिक्षुओंने आयुष्मान् महामौद्गल्यायनको उत्तर दिया।

आयुष्मान् महामौद्गल्यायनने कहा—

१—"चाहे आवुस ! भिक्षु ( जबानी ) यह कहता भी है—आयुष्मान् कहें, मैं आयुष्मानोंके वचन (=दोष दिखानेवाले शब्द )का पात्र हूँ; किन्तु यदि वह दुर्वचनी है, दुर्वचन पैदा करनेवाले धर्मोंसे युक्त है; और अनुशासन ग्रहण करनेमें अ-क्षम (=असमर्थ ) अ-प्रदक्षिण-ग्राही (=उत्साह-रहित ) है। तो फिर स-ब्रह्मचारी न तो उसे (शिक्षा ) वचनका पात्र मानते हैं, न अनुशासनीय मानते हैं; न उस व्यक्तिमें विश्वासोत्पन्न करना ( उचित ) मानते हैं।

"आवुस ! कौनसे हैं दुर्वचन पैदा करनेवाले धर्म ?—यहाँ आवुस ! भिक्षु पापेच्छ (=बदनीयत ) हो, पापिका (=बुरी ) इच्छाओंके वशीभूत होता है। जो कि आवुस ! भिक्षु··· पापिका इच्छाओंके वशीभूत है, यह भी आवुस ! दुर्वचन पैदा करनेवाला धर्म (=बात ) है।

"और फिर आवुस ! भिक्षु आत्मोत्कर्षक (=अपनी उन्नति या प्रशंसा चाहनेवाला ) होता है, और दूसरेकी पतन ( या निन्दा ) चाहनेवाला। ···यह भी आवुस ! दुर्वचन पैदा करनेवाला धर्म है।

"और फिर आवुस ! भिक्षु क्रोधी होता है, क्रोधके वशीभूत··· ।

"···भिक्षु क्रोधी होता है, क्रोधके हेतु उपनाह (=ढोंग )से युक्त होता है··· ।

"···भिक्षु क्रोधी होता है, क्रोधके हेतु अभिषंग (=डाह )से युक्त होता है··· ।

"···भिक्षु क्रोधी होता है, क्रोधपूर्ण वाणीका निकालनेवाला होता है··· ।

"···भिक्षु दोष दिखलानेपर दोष दिखलानेवालेके लिये प्रतिस्फरण (=प्रतिहिंसा ) करता है··· ।

"···भिक्षु दोष दिखलानेसे, दोष दिखलानेवालेको नाराज करता है··· ।

"···भिक्षु दोष दिखलानेसे, दोष दिखलानेवालेपर उल्टा आरोप करता है··· ।

---

१. भर्ग आजकलके मिर्जापुर जिलेका गंगासे दक्षिणी भाग और कुछ आसपासका प्रदेश है, इसकी सीमा-गंगा-टोंस-कर्मनाशा नदियाँ एवं विन्ध्यपर्वतका कुछ भाग रही होगी। यह एक प्रसिद्ध जनपद था।

२. वर्तमान चुनार ( जि० मिर्जापुर, उत्तर प्रदेश )। यह भर्ग जनपदकी राजधानी था। विस्तृत जानकारीके लिए देखिए भिक्षु धर्मरक्षित द्वारा लिखित 'बौद्धधर्म-दर्शन तथा साहित्य' ग्रन्थमें 'भर्ग जनपदकी राजधानी सुंसुमारगिरि' शीर्षक लेख।

"...भिक्षु दोष दिखानेपर दोष दिखलानेवालेके साथ दूसरी-दूसरी ( बात ) ले लेता है, बातको ( प्रकरणसे ) बाहर ले जाता है, कोप, द्वेष, अप्रत्यय ( = नाराजगी ) उत्पन्न कराता है...।

"...भिक्षु दोष दिखलानेपर, दोष दिखलानेवालेके साथ अपदान[1] ( = साथ छोड़ना ) अ-सम्प्रायण ( = अ-स्वीकर ) करता है... ।

"और फिर आवुस ! भिक्षु म्रक्षी ( = अमरखी ) और प्रदाशी ( = निष्ठुर ) होता है...... ।

"...ईर्ष्यालु और मत्सरी होता है... ।

"...शठ और मायावी... ।

"...स्तब्ध ( = जड़ ) और अतिमानी ( = अभिमानी )... ।

"...संदृष्टिपरामर्षी ( = तुरन्त लाभ चाहनेवाला ) और आधानग्राही ( = हठी ) और दुष्प्रति-निस्सर्गी ( = न त्यागनेवाला ) होता है... ।

२—" चाहे आवुस ! भिक्षु यह न भी कहता है—'आयुष्मान् कहें'...; किन्तु यदि वह आज्ञाकारी है, और आज्ञाकारितावाले धर्मोंसे युक्त है; और वह अनुशासन ग्रहण करनेमें सक्षम ( = समर्थ ) प्रदक्षिण-ग्राही ( = उत्साहसे ग्रहण करनेवाला ) है; तो फिर सब्रह्मचारी उसे ( उपदेशयुक्त ) वचनका पात्र मानते हैं, अनुशासनीय मानते हैं, उस व्यक्तिमें विश्वास उत्पन्न करना ( उचित ) मानते हैं ।

"आवुस ! कौनसे हैं आज्ञाकारिता पैदा करनेवाले धर्म ?—यहाँ आवुस ! भिक्षु न पापेच्छ होता है, न बुरी इच्छाओंके वशीभूत, जो कि आवुस ! भिक्षु न पापेच्छ है, न बुरी इच्छाओंके वशीभूत; यह भी आवुस ! आज्ञाकारिता पैदा करनेवाला धर्म है ।

"और आवुस ! भिक्षु न आत्मोत्कर्षक होता, न पर-अपकर्षक ।...यह भी आवुस ! आज्ञाकारिता पैदा करनेवाला धर्म है ।

"...न क्रोधी होता है, न क्रोधाऽभिभूत... ।

"...न क्रोधी...न क्रोधके हेतु उपनाही... ।

"...न क्रोधी...न क्रोधके हेतु अभिषंगी... ।

"...न क्रोधी...न क्रोधपूर्ण बातोंका करनेवाला होता है... ।

"...दोष दिखलानेपर दोष दिखलानेवालेको प्रतिस्फरण (= प्रतिहिंसा) नहीं करता है... ।

"...न...नाराज करता है... ।

"न...उल्टा आरोप करता है... ।

"न......दूसरी बात ले लेता है, न बातको प्रकरणसे बाहर ले जाता है, न कोप, द्वेष, अप्रत्यय उत्पन्न कराता है... ।

"...न...अपदान अ-सम्प्रायण करता है...।

"...न...म्रक्षी, न प्रदाशी होता है... ।

"...न ईर्ष्यालु और न मत्सरी होता है... ।

"...न शठ और न मायावी...।

"...न स्तब्ध (= जड़ ) और न अतिमानी ( = अभिमानी )... ।

"...न संदृष्टिपरामर्षी न आधानग्राही ( = हठी) और...सुप्रति-निस्सर्गी होता है ।

३—"वहाँ आवुस ! भिक्षु अपने ही अपनेको इस प्रकार समझाये ( = अनुमान करे )

---

१. देखो पृष्ठ ६२ ।

जो व्यक्ति पापेच्छ है, पापिका इच्छाके वशीभूत है, वह पुद्‌गल मुझे अप्रिय = अपमान है। और मैं भी तो पापेच्छ हूँ, पापिका इच्छाके वशीभूत हूँ; (इसलिये) मैं भी दूसरोंको अप्रिय = अमनाप होऊँगा—यह जानते हुये आवुस ! भिक्षुको ऐसा चित्त उत्पन्न करना चाहिये—मैं पापेच्छ नहीं होऊँगा, मैं पापिका इच्छाओंके वशीभूत नहीं होऊँगा।

"जो पुद्‌गल आत्मोत्कर्षक होता है, और पर-अपकर्षक; वह मुझे अप्रिय = अमनाप होता है; और ( यहाँ ) मैं हीं आत्मोत्कर्षक, और पर-अपकर्षक हूँ; ( इसलिये ) मैं भी दूसरोंको अप्रिय = अपनाप होऊँगा—यह जानते हुये आवुस ! भिक्षुको ऐसा चित्त उत्पन्न करना चाहिये—मैं आत्मोत्कर्षक नहीं होऊँगा, मैं पर-अपकर्षक नहीं होऊँगा।

"जो पुद्‌गल क्रोधी होता है, क्रोधके वशीभूत···।

"···क्रोधी होता है, क्रोधके हेतु उपनाही···।

"···क्रोधी···क्रोधके हेतु अभिषंगी···।

"···क्रोधी···क्रोध-पूर्ण वचन निकालनेवाला···।

"जो पुद्‌गल दोष दिखाये जानेपर, दोष दिखलानेवालेको प्रति-स्फरण करता है···।

"···दोष दिखलानेवालेको नाराज करता है···।

"दोष दिखलानेवालेपर उल्टा आरोप करता है···।

"···दूसरी दूसरी बात ले लेता है, बातकी प्रकरणसे बाहर ले जाता है, कोप, द्वेष, अप्रत्यय ( = नाराज़गी ) उत्पन्न करता है···।

"···अपदान और सम्प्रायण करता है···।

"···म्रक्षी और प्रदाशी होता है···।

"···ईर्ष्यालु और मत्सरी होता है···।

"···शठ और मायावी होता है···।

"···स्तब्ध और अतिमानी होता है···।

"जो पुद्‌गल संदृष्टि-परामर्षी आधानग्राही और दुष्प्रति-निस्सर्गी होता है, वह पुद्‌गल मुझे अप्रिय है = अमनाप है और यहाँ मैं ही हूँ, संदृष्टि-परामर्षी···; (इसलिये) मैं भी दूसरोंको अप्रिय = अमनाप होऊँगा—यह जानते हुये आवुस ! भिक्षुको ऐसा चित्त उत्पन्न करना चाहिये—मैं संदृष्टि-परामर्षी···नहीं होऊँगा।

४—"वहाँ आवुस ! भिक्षुको अपने आप इस प्रकार प्रत्यवेक्षण ( = विचार ) करना चाहिये—क्या मैं पापेच्छ हूँ, पापिका इच्छाओंके वशीभूत हूँ ? यदि आवुस ! भिक्षु प्रत्यवेक्षण करते देखे, कि वह पापेच्छ है, पापिका इच्छाओंके वशीभूत है; तो आवुस ! उस भिक्षुको उन बुरे = अकुशल धर्मों ( = बातों ) के परित्यागके लिये उद्योग करना चाहिये। परन्तु यदि आवुस ! भिक्षु प्रत्यवेक्षण करते देखे, कि वह पापेच्छ नहीं है, पापिका इच्छाओंके वशीभूत नहीं है; तो आवुस ! उस भिक्षुको उसी प्रीति = प्रामोद्य ( = खुशी )के साथ रात-दिन कुशल धर्मों ( = अच्छी बातों )को सीखते विहार करना चाहिये।

"और फिर आवुस ! भिक्षुको अपने आप इस प्रकार प्रत्यवेक्षण करना चाहिये—क्या मैं आत्मोत्कर्षक हूँ, पर-अपकर्षक ? यदि···।

"···—क्या मैं क्रोधी, क्रोधके वशीभूत हूँ···।

"···—क्या मैं क्रोधी, क्रोध-हेतु उपनाही हूँ···।

"···—क्या मैं क्रोधी,···अभिषंगी···।

"···—क्या मैं क्रोधी,···क्रोध-पूर्ण वचन निकालनेवाला···।

"···—क्या मैं दोष दिखाये जानेपर, दोष दिखानेवालेका प्रतिस्फरण (=प्रतिहिंसा) करता हूँ··· ।

"···दोष दिखानेवालेको नाराज करता हूँ··· ।

"···दोष दिखानेवालेपर उल्टा आरोप करता हूँ··· ।

"···दूसरी दूसरी बात ले लेता हूँ, बातको प्रकरणसे बाहर ले जाता हूँ, कोप, द्वेष, अप्रत्यय उत्पन्न करता हूँ ।

"अपदान और सम्प्रायण करता हूँ···।

"···अपदान और सम्प्रायण करता हूँ··· ।

"···म्रक्षी और प्रदाशी हूँ··· ।

"···ईर्ष्यालु और मत्सरी हूँ···।

"···शठ और मायावी हूँ··· ।

"···स्तब्ध और अतिमानी हूँ··· ।

"···संदृष्टि-परामर्शी, आधानग्राही और दुष्प्रति-निस्सर्गी हूँ···।···रात दिन कुशल धर्मोंको सीखता विहार करना चाहिये ।

"यदि आवुस ! भिक्षु प्रत्यवेक्षण करते अपनेमें सभी पापक=अकुशल-धर्मों (=बुराइयां) को अप्रहीण (=अ-परित्यक्त) देखे, तो आवुस! उस भिक्षुको उन सभी पापक=अकुशल धर्मोंके प्रहाण (=नाश)के लिये प्रयत्न करना चाहिये । किन्तु यदि आवुस ! भिक्षु प्रत्यवेक्षण करते अपनेमें सभी बुरे=अकुशल धर्मोंको प्रहीण समझे; तो आवुस ! उस भिक्षुको उसी प्रीति=प्रामोद्यके साथ रात-दिन कुशल धर्मोंका अभ्यास करते विहार करना चाहिये ।

जैसे आवुस ! दहर (=अल्पवयस्क) युवा शौकीन स्त्री या पुरुष परिशुद्ध उज्वल आदर्श (=दर्पण) या स्वच्छ जलपात्रमें अपने मुखके प्रतिबिम्बको देखते हुये—यदि वहाँ रज (=मैल) =अंगणको देखता है, तो उस रज या अंगणके प्रहाण (=दूर करने)की कोशिश करता है, यदि वहाँ रज या अंगण नहीं देखता, तो उसीसे सन्तुष्ट होता है—"अहो ! लाभ है मुझे ! परिशुद्ध है मेरा (मुख) !!' ऐसेही आवुस ! यदि भिक्षु प्रत्यवेक्षण कर अपने सभी पापक=अकुशल धर्मोंको अप्रहीण देखे, तो···प्रयत्न करना चाहिये । किन्तु यदि आवुस !···[1] सीखते विहार करना चाहिये ।"

आयुष्मान् महामौद्गल्यायनने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने आयुष्मान् महामौद्गल्यायनके भाषणका अभिनन्दन किया ।

---

१. देखो ऊपरका पैरा ।

# १६—चेतोखिल-सुत्त ( १.२.६ )

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे। वहाँ भगवान्‌ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

१—भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ ! जिस किसी भिक्षुके पाँच चेतोखिल (= चित्तके कील ) नष्ट (= प्रहीण ) नहीं हुये, पाँच चित्तमें बद्ध हैं, छिन्न नहीं हैं; वह इस धर्म-विनय (= बुद्ध-धर्म )में वृद्धि = विरूढिको प्राप्त होगा, यह सम्भव नहीं। कौनसे उसके पाँच चेतोखिल अप्रहीण हों ?—यहाँ भिक्षुओ ! भिक्षु शास्ता ( = आचार्य )में कांक्षा = विचिकित्सा (= संदेह ) करता है, ( संशयसे ) मुक्त नहीं होता, प्रसन्न (= श्रद्धालु ) नहीं होता; ( इसलिये ) उसका चित्त आतप्य (= तीव्र उद्योग )के लिये, अनुयोग, सातत्य (= निरन्तर अभ्यास ) ( और ) प्रधान (= दृढ़ उद्योग )के लिये नहीं झुकता। जो कि उसका चित्त आतप्यके लिये नहीं झुकता, यह उसका प्रथम चेतोखिल अ-प्रहीण है।

"और फिर भिक्षुओ ! भिक्षु धर्ममें···। यह···द्वितीय चेतोखिल अप्रहीण है।

"और फिर भिक्षुओ ! भिक्षु संघमें। यह···तृतीय चेतोखिल अप्रहीण है।

"···शीलमें···। यह चतुर्थ चेतोखिल अप्रहीण है।

"···सब्रह्मचारियोंके विषयमें कुपित, असन्तुष्ट, दूषित-चित्त, खिलजात (= काँटा बना ) होता है। जो कि भिक्षुओ ! जो वह भिक्षु सब्रह्मचारियोंके विषयमें···खिलजात होता है, ( इसलिये ) उसका चित्त तीव्र उद्योगके लिये नहीं झुकता; जो कि उसका चित्त तीव्र उद्योग··· के लिये नहीं झुकता, यह उसका पंचम चेतोखिल अप्रहीण है।

"ये उसके पाँचों चेतोखिल अप्रहीण होते हैं।

"कौनसे इसके पाँच चित्त-बन्धन ( चेतसोविनिबंध ) अ-समुच्छिन्न ( = न कटे ) होते हैं ?—यहाँ भिक्षुओ ! भिक्षु कामों (= भोगों )में अ-वीतराग = अ-वीतच्छन्द = अ-वीत-प्रेम, अविगतपिपास (= जिसकी प्यास हटी नहीं), अ-विगत-परिदाह (= जिसकी जलन गई नहीं ), अविगत तृष्णा होता है। जो कि भिक्षुओ ! भिक्षु कामोंमें···अविगत तृष्णा होता है; इसलिये उसका चित्त···नहीं झुकता; यह उसका प्रथम चित्त-बन्धन छिन्न नहीं हुआ है।

"और फिर भिक्षुओ ! भिक्षु कायामें अ-वीत-राग···; यह उसका द्वितीय···।

"···रूपमें अवीतराग···; यह तृतीय···।

"और फिर भिक्षुओ ! यथेच्छ उदरपूर भोजन करके शय्या-सुख, स्पर्श-सुख, मृद्ध (= आलस्य )-सुखमें फँसा विहरता है। जो कि, भिक्षुओ !···; यह उसका चतुर्थ···।

---

१. ऊपरके पैरा जैसा।

# ११४—सेवितब्बासेवितब्ब-सुत्त ( ३. २. ४ )

सेवनीय, अ-सेवनीय

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! तुम्हें सेवितब्ब-असेवितब्ब ( = सेवन-योग्य, न-सेवन योग्य ) धर्म-पर्याय ( = धर्मोपदेश ) उपदेशता हूँ; उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—" ( १ ) भिक्षुओ ! मैं काय-समाचार ( = कायिककर्म)को दो प्रकारका कहता हूँ, सेवनीय, असेवनीय; वे काय-समाचार अन्योन्य हैं। ( २ )···वाक् समाचार ( = वाचिक कर्म )···। ( ३ ) भिक्षुओ ! मैं मनः समाचार ( = मानसिक कर्म )को दो प्रकारका कहता हूँ—सेवनीय, असेवनीय। वे मन-समाचार अन्योन्य हैं। ( ४ ) भिक्षुओ ! मैं चित्त-उत्पाद ( = चित्त या विचारोंकी उत्पत्ति )को दो प्रकारका कहता हूँ—सेवनीय, अ-सेवनीय। वे चित्त-उत्पाद अन्योन्य हैं। ( ५ )···संज्ञा-लाभको···। ( ६ ) दृष्टि-लाभको···। ( ७ )···आत्मभाव ( = शरीर )-लाभको···।"

ऐसा कहने पर आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्से यह कहा—"भन्ते ! भगवान्के इस संक्षिप्त, विस्तारसे अ-विभाजित भाषणका मैं इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानता हूँ···।—( १ ) 'भिक्षुओ ! मैं काय-समाचारको दो प्रकारका कहता हूँ···।' यह जो भगवान्ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—भन्ते ! जिस प्रकारके कायिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ ( = अकुशल धर्म ) बढ़ती हैं, भलाइयाँ ( = कुशल कर्म ) क्षीण होती हैं; इस प्रकारका कायिक कर्म अ-सेवनीय है। और भन्ते ! जिस प्रकारके कायिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं, भलाइयाँ बढ़ती हैं; इस प्रकारका कायिक कर्म सेवनीय है। भन्ते ! किस प्रकारके कायिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं···?—यहाँ, भन्ते ! ( १ ) कोई ( पुरुष ) हिंसक, क्रूर, लोहितपाणि ( = खूनसे रँगे हाँथोंवाला ), मारकाटमें रत, सारे प्राणियोंके प्रति निर्दयी होता है। ( २ ) अदिन्नादायी ( = चोर )···[१]। ( ३ ) कामोंमें व्यभिचारी···[१] अन्तमें माला मात्र भी जिनपर डाल दी गई हैं। भन्ते ! इस प्रकारके कायिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं, भलाइयाँ क्षीण होती हैं। भन्ते ! किस प्रकारके कायिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं···?—यहाँ भन्ते ! ( १ )

१. देखो पृष्ठ २७१-२७२।

कोई ( पुरुष ) प्राणातिपात ( = हिंसा ) छोड़ प्राणातिपातसे विरत होता है…[1]। ( २ )… अदिन्नादान ( = चोरी )से विरत होता है…[1]। ( ३ )…काम-मिथ्याचारसे विरत होता है…[1]। भन्ते ! इस प्रकारके कायिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं…। 'भिक्षुओ ! मैं काय-समाचार दो प्रकारका कहता हूँ…'—यह जो भगवान्‌ने कहा; इसी हेतुसे कहा ।

( २ ) " 'भिक्षुओ ! मैं वाक्-समाचार दो प्रकारका कहता हूँ'—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—भन्ते ! जिस प्रकारके वाचिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं… इस प्रकारका वाचिक कर्म अ-सेवनीय है।…सेवन करनेसे भलाइयाँ बढ़ती हैं, इस प्रकारका वाचिक कर्म सेवनीय है।…किस प्रकारके वाचिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं ?—… ( १ ) कोई (पुरुष ) मिथ्यावादी होता है, सभामें…[1]। ( २ )…चुगलखोर…[1]।…( ३ )… कटुभाषी…[1]। ( ४ )… प्रलापी…[1]निस्सार वाणीका बोलनेवाला होता है। भन्ते ! इस प्रकार… भलाइयाँ क्षीण होती हैं।…किस प्रकारके वाचिक कर्मसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं…?…कोई ( पुरुष ) ( १ )…[1]मृषावादसे विरत होता है। सभामें…[1]। ( २ ) …पिशुन-वचन ( = चुगली ) से विरत…[1]। ( ३ )…परुषवचनसे विरत…[1]। ( ४ ) प्रलापसे विरत…[1] सारवाली वाणीका बोलनेवाला होता है। इस प्रकारके वाचिक कर्मके सेवनसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं।…भगवान्‌ने कहा, इसी हेतुसे कहा ।

( ३ ) " 'भिक्षुओ ! मैं **मनःसमाचार** दो प्रकारका कहता हूँ…'—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—…जिस प्रकारके मानसिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं,… अ-सेवनीय हैं।…सेवन करनेसे भलाइयाँ बढ़ती हैं,…सेवनीय…।…किस प्रकारके मानसिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं ?—…कोई ( पुरुष ) ( १ )…अभिध्यालु ( = लोभी ) होता है…[1] ।…( २ )…व्यापन्न-चित्त ( = द्वेषी )…[1]। ( ३ ) मिथ्यादृष्टि…[1] ऐसे श्रमण-ब्राह्मण नहीं,…जो…स्वयं जान कर…जतलायेंगे। भन्ते ! इस प्रकार…भलाइयाँ क्षीण होती हैं।… किस प्रकारके मानसिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं…?—कोई ( पुरुष ) ( १ ) अभिध्या-रहित ( = निर्लोभी ) होता है…[1]। ( २ )…अ-व्यापन्न-चित्त…[1]। ( ३ ) …सम्यक्-दृष्टि…[1]।…इस प्रकारके मानसिक कर्मके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं।…भगवान्‌ने कहा, इसी हेतुसे कहा ।

( ४ ) " 'भिक्षुओ ! मैं चित्त-उत्पादको दो प्रकारका कहता हूँ …'—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?…जिस प्रकारके चित्त-उत्पादके सेवनसे बुराइयाँ बढ़ती हैं,…अ-सेवनीय हैं।…सेवनसे भलाइयाँ बढ़ती हैं,…सेवनीय…।…किस प्रकारके…सेवनसे बुराइयाँ बढ़ती हैं…?—यहाँ भन्ते ! ( १ ) कोई ( पुरुष ) अभिध्यालु ( = लोभी ) होता है, ( वह ) अभिध्या( = लोभ )युक्त चित्तसे विहरता है। ( २ ) व्यापाद-युक्त चित्त…।…( ३ )… विहिंसा-युक्त चित्तसे विहरता है। इस प्रकारके चित्त-उत्पादके सेवनसे बुराइयाँ बढ़ती हैं…।… किस प्रकारके चित्त-उत्पादके सेवनसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं…?—…कोई ( पुरुष ) ( १ ) अन्-अभिध्यालु होता है…। ( वह ) अभिध्या-रहित चित्तसे विहरता है। ( २ ) व्यापाद-रहित चित्त-से…। ( ३ )…विहिंसा-रहित चित्तसे…।…इस प्रकारके चित्त-उत्पादके सेवनसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं…। भगवान्‌ने कहा, इसी हेतुसे कहा ।

( ५ ) " 'भिक्षुओ ! मैं संज्ञा-लाभको दो प्रकारका कहता हूँ…—यह जो भगवान्‌ने

१. देखो १७१-१७२ ।

कहा, किस हेतुसे कहा ?—…।…किस प्रकारके संज्ञा-लाभसे बुराइयाँ बढ़ती हैं…?—( १ ) …कोई ( पुरुष ) अभिध्यालु होता है, ( ( वह ) अभिध्या ( =लोभ )युक्त संज्ञासे विहरता है। ( २ )…व्यापाद-युक्त संज्ञासे…। ( ३ ) …विहिंसा-युक्त संज्ञासे…। इस प्रकार…बुराइयाँ बढ़ती हैं…।…किस प्रकारके संज्ञा-लाभसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं…?—( १ )…अभिध्या-रहितसंज्ञासे विहरता है। ( २ )…व्यापाद-रहित संज्ञासे…। ( ३ ) विहिंसा-रहित संज्ञासे …।…इस प्रकारके संज्ञा-लाभके सेवनसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं…।…भगवान्‌ने कहा, इसी हेतुसे कहा।

( ६ ) " 'भिक्षुओ ! मैं दृष्टि (=धारणा )-लाभको दो प्रकारका कहता हूँ…—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?…।…किस प्रकारके दृष्टि-लाभसे बुराइयाँ बढ़ती हैं …?—…यहाँ कोई ( पुरुष ) इस दृष्टिवाला होता है—'दान कुछ नहीं…'स्वयं जान कर…जत-लायेंगे। इस प्रकारके दृष्टि लाभसे बुराइयाँ बढ़ती हैं…।…किस प्रकारके दृष्टि लाभसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं…?—यहाँ कोई ( पुरुष ) इस दृष्टिवाला होता है—'यज्ञ है…[1] ऐसे श्रमण ब्राह्मण हैं,…जतलायेंगे। इस प्रकारके दृष्टि-लाभसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं…भगवान्‌ने कहा, इसी हेतुसे कहा।

( ७ ) " 'भिक्षुओ ! मैं आत्म-भाव ( =शरीर )-लाभको दो प्रकारका कहता हूँ…'—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?…।…किस प्रकारके आत्मभाव-लाभसे बुराइयाँ बढ़ती हैं…?—व्यापाद ( =द्वेष )-युक्त आत्मभाव-लाभके निर्माण करनेसे, पूर्णता प्राप्त करनेके लिये बुराइयाँ बढ़ती हैं, भलाइयाँ क्षीण होती हैं। व्यापादरहित आत्मभाव-लाभके निर्माण करनेसे, पूर्णता प्राप्त करनेके लिये, बुराइयाँ क्षीण होती हैं, भलाइयाँ बढ़ती हैं।…भगवान्‌ने कहा, इसी हेतुसे कहा।

"भन्ते ! भगवान्‌के इस संक्षिप्त…[2] भाषणका मैं इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानता हूँ।"

"साधु, साधु, सारिपुत्र ! तुम सारिपुत्र ! मेरे इस संक्षिप्त भाषणका ठीक ही इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानते हो।…

"सारिपुत्र ! ( १ ) मैं चक्षुर्विज्ञेय (=चक्षुद्वारा ज्ञेय ) रूपोंको दो प्रकारका कहता हूँ—सेवनीय, अ-सेवनीय…। ( २ ) श्रोत्रविज्ञेय शब्दको…। ( ३ ) घ्राण-विज्ञेय गंधको…। ( ४ ) जिह्वाविज्ञेय रसको…। ( ५ ) काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्यको…। ( ६ ) मनोविज्ञेय धर्मको…।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्‌से यह कहा—"भन्ते ! भगवान्‌के इस संक्षिप्त …[2] भाषणका मैं इस प्रकार विस्तासे अर्थ जानता हूँ—

( १ ) "सारिपुत्र ! मैं चक्षुर्विज्ञेय रूपोंको दो प्रकारका कहता हूँ—'सेवनीय, अ-सेवनीय'—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—भन्ते ! जिस प्रकारके चक्षुर्विज्ञेय रूपोंके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती हैं, भलाइयाँ क्षीण होती हैं, इस प्रकारके चक्षुर्विज्ञेय रूप अ-सेवनीय हैं। और, भन्ते ! जिस प्रकारके चक्षुर्विज्ञेय रूपोंके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं, भलाइयाँ बढ़ती हैं, इस प्रकार चक्षुर्विज्ञेय रूप सेवनीय हैं…।…श्रोत्र-विज्ञेय शब्द…।…घ्राण-विज्ञेय गंध…।…जिह्वाविज्ञेय रस…।…काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्य…।…मनोविज्ञेय धर्म…इस प्रकारके विज्ञेय धर्म सेवनीय हैं।…। भन्ते ! भगवान्‌के इस संक्षिप्त भाषणका मैं इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानता हूँ।"

---

१. देखो पृष्ठ ३०३।

२. देखो पृष्ठ ४७७।

"साधु, साधु, सारिपुत्र ! तुम···ठीक ही इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानते हो।···

"सारिपुत्र ! मैं चीवरको दो प्रकारका कहता हूँ—सेवितव्य, अ-सेवितव्य···।···पिण्ड-पात (=भिक्षा)···।···शयन-आसन···।···ग्राम···।···निगम···।···नगर···। जनपद (=देश)···।···पुद्गल (=व्यक्ति)···।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्‌से यह कहा—"मैं, इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानता हूँ—'सारिपुत्र ! मैं चीवरको दो प्रकार का कहता हूँ—'···—यह जो भगवान्‌ने कहा, किस हेतुसे कहा ?—भन्ते ! जिस प्रकारके चीवरके सेवन करनेसे बुराइयाँ बढ़ती है, भलाइयाँ क्षीण होती हैं; उस प्रकारका चीवर अ-सेवनीय है। जिस प्रकारके चीवरके सेवन करनेसे बुराइयाँ क्षीण होती हैं, भलाइयाँ बढ़ती हैं, उस प्रकारका चीवर सेवनीय है।···पिंडपात···।···शयन-आसन···।···ग्राम···।···निगम···।···नगर···। इस प्रकारका नगर सेवनीय है···। भन्ते ! ···मैं इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानता हूँ।"

"साधु, साधु, सारिपुत्र ! तुम···ठीक ही इस प्रकार विस्तारसे अर्थ जानते हो।···

"सारिपुत्र ! इस मेरे संक्षिप्त भाषणका इस प्रकार विस्तारसे अर्थ यदि सारे क्षत्रिय जानें, तो यह सारे क्षत्रियोंको दीर्घकाल तक हित-सुखके लिये हो।···सारे ब्राह्मण···।···सारे वैश्य···।···सारे शूद्र···।···इस मेरे संक्षिप्त भाषणका इस प्रकार विस्तारसे अर्थ यदि देव-मार (=प्रजापति)-ब्रह्मा-सहित सारा लोक, देव-मानुष-श्रमण-ब्राह्मणसहित प्रजा (=जनता) जाने, तो वह···(उसके) लिये दीर्घकाल तक हित-सुखके लिये हो।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् सारिपुत्रने भगवान्‌के भाषणका अभिनन्दन किया।

---

# ११५—बहुधातुक-सुत्त (३. २. ५)

धातुयें । दृष्टिप्राप्त पुरुष । स्थान-अस्थानका जानकार

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् **श्रावस्ती**में **अनाथपिण्डिक**के आराम **जेतवन**में विहार करते थे

तब भगवान्ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !" ( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया ।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! जो कोई भय उत्पन्न होते हैं, वे सभी बाल ( = मूर्ख) से ही उत्पन्न होते हैं, पंडितसे नहीं । जो कोई उपद्रव उत्पन्न होते हैं, वे सभी बालसे ही उत्पन्न होते हैं, पंडितसे नहीं । जो कोई उपसर्ग ( = दिक्कतें)···। जैसे, भिक्षुओ ! तृणके घर या नरकट ( = नल) के घरसे निकली आग सुन्दर लिपे, वायुरहित, कंडे लगे, खिड़की-किवाड़-बन्द कूटागारों ( = महलों)को जला देती है; इसी प्रकार भिक्षुओ ! जो कोई भय···पंडितसे नहीं । इस प्रकार, भिक्षुओ ! बाल स-भय है, पंडित अ-भय; बाल स-उपद्रव है, पंडित अन्-उपद्रव; बाल स-उपसर्ग है, पंडित अन्-उपसर्ग । भिक्षुओ ! पंडितसे भय नहीं, पंडितसे उपद्रव नहीं,··· उपसर्ग नहीं । इसलिये भिक्षुओ !—'हम पंडित = विमर्शक ( = मीमांसक) होंगे'—यह तुम्हें सीख लेनी चाहिये ।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् **आनन्द**ने भगवान्से यह कहा—"भन्ते ! कितनेसे भिक्षुको पंडित = विमर्शक कहा जा सकता है ?"

"आनन्द ! जब भिक्षु **धातु**-कुशल ( = धातुका सुंदर जानकार) होता है, **आयतन**-कुशल···, **प्रतीत्य-समुत्पाद**-कुशल···, स्थान-अस्थान-कुशल होता है । इतनेसे, आनन्द ! भिक्षुको पंडित कहा जा सकता है । आनन्द ! ये अठारह **धातुयें** हैं—(१) चक्षु धातु, (२) रूप···, (३) चक्षुर्विज्ञान धातु, (४) श्रोत्र···, (५) शब्द···, (६) श्रोत्र-विज्ञान···, (७) घ्राण···, (८) गंध···, (९) घ्राण-विज्ञान···, (१०) जिह्वा···, (११) रस···, (१२) जिह्वा-विज्ञान···, (१३) काय···, (१४) स्प्रष्टव्य···, (१५) काय-विज्ञान···, (१६) मनोधातु, (१७) धर्म-धातु, (१८) मनोविज्ञान-धातु । आनन्द ! इन अठारह धातुओंको जानता-देखता है, तब भिक्षुको धातु-कुशल कहा जा सकता है ।

"क्या, भन्ते ! और भी पर्याय ( = विकल्प) है, जिससे कि भिक्षु धातु-कुशल कहा जा सके ?"

"है, आनन्द ! ये छः धातुयें हैं—(१) पृथ्वीधातु, (२) आप ( = जल)-धातु, (३) तेज···(४) वायु···, (५) आकाश···, (६) विज्ञान-धातु । आनंद ! जब भिक्षु इन छः धातुओंको जानता देखता है; इतनेसे भी···धातु-कुशल कहा जा सकता है ।"

"क्या, भन्ते ! और भी पर्याय है···?"

"है, आनन्द । ये छः धातुयें हैं—(१) सुख-धातु, (२) दुःख···, (३) सौमनस्य···, (४) दौर्मनस्य···, (५) उपेक्षा···, (६) अविद्या-धातु । आनंद ! जब भिक्षु···।"

"क्या, भन्ते ! और भी पर्याय है···?"

"है, आनन्द ! ये छः धातुयें हैं—(१) कामधातु, (२) निष्काम···, (३) व्यापाद···, (४) अ-व्यापाद···, (५) विहिंसा···, (६) अ-विहिंसा-धातु । आनन्द ! जब भिक्षु···।"

"क्या, भन्ते ! और भी पर्याय है···?"

"है, आनन्द ! ये तीन धातुयें हैं—(१) काम-धातु, (२) रूप-धातु (३) अ-रूप-धातु । आनन्द ! जब भिक्षु···।"

"क्या, भन्ते ! और भी पर्याय है···?"

"है, आनन्द ! ये दो धातुयें हैं—(१) संस्कृत (=कृत) धातु, और (२) अ-संस्कृत-धातु । आनन्द ! जब भिक्षु···।"

"कितनेसे, भन्ते ! भिक्षुको आयतन-कुशल कहा जा सकता है ?"

"आनन्द ! ये आध्यात्मिक (=शरीरके भीतरके) बाह्य आयतन हैं—(१) चक्षु और रूप, (२) श्रोत्र और शब्द, (३) घ्राण और गंध, (४) जिह्वा और रस, (५) काय और स्प्रष्टव्य, (६) मन और धर्म । आनन्द ! जब भिक्षु···।"

"कितनेसे, भन्ते ! भिक्षुको प्रतीत्य-समुत्पाद-कुशल कहा जा सकता है ?"

"आनन्द ! यहाँ भिक्षु यह जानता है—'इसके होनेपर यह होता है'; 'इसके उत्पन्न होनेपर यह उत्पन्न होता है' । 'इसके न होनेपर यह नहीं होता'; 'इसके निरोध (=नाश) होनेपर इसका निरोध होता है ।' जो कि यह अविद्याके कारण संस्कार, संस्कारके कारण विज्ञान, विज्ञानके कारण नाम-रूप, नाम-रूपके कारण षड्-आयतन, षड्-आयतनके कारण स्पर्श, स्पर्शके कारण वेदना, वेदनाके कारण तृष्णा, तृष्णाके कारण उपादान, उपादानके कारण भव, भवके कारण जाति, जातिके कारण जरा-मरण, शोक, रोना काँदना, दुःख-दौर्मनस्य, हैरानी-परेशानी उत्पन्न होती है । इस प्रकार इस केवल दुःख-पुंजकी उत्पत्ति होती है । अविद्याके अशेष विराग, और निरोधसे संस्कारका निरोध होता है, संस्कार-निरोधसे विज्ञान-निरोध, विज्ञान-निरोधसे नाम-रूपका निरोध, नाम-रूप के निरोधसे षड्-आयतनका निरोध, षड्-आयतन-निरोधसे स्पर्श-निरोध,स्पर्श-निरोधसे वेदना-निरोध, वेदना-निरोधसे तृष्णाका निरोध, तृष्णा-निरोधसे उपादान-निरोध, उपादान-निरोधसे भव-निरोध, भव-निरोधसे जातिका निरोध, जाति-निरोधसे जरा-मरण, शोक परिदेव, दुःख-दौर्मनस्य, उपायास का निरोध होता है । इस प्रकार इस केवल दुःख-पुंज (आवागमन) का निरोध होता है । इतनेसे, आनन्द ! भिक्षुको प्रतीत्य-समुत्पाद-कुशल कहा जा सकता है ।

"आनन्द ! 'इसका स्थान नहीं, इसके लिये अवकाश नहीं, कि दृष्टि-प्राप्त (=सच्चे दर्शन को जाननेवाला) पुद्गल (=पुरुष) किसी संस्कार (=क्रिया, कृति)को नित्यके तौर पर ग्रहण करे—इस स्थानको जानता है । इसके लिये स्थान है, कि पृथग्जन (=अज्ञ) किसी संस्कारको नित्यके तौर पर ग्रहण करे—इसे जानता है । 'अ-स्थान है, अवकाश नहीं, कि दृष्टि-प्राप्त पुद्गल किसी संस्कारको सुखके तौर पर ग्रहण करे—इसका स्थान नहीं (=अ-स्थान) इसे जानता है । 'स्थान है, अवकाश है, जो पृथग्जन किसी संस्कारको सुखके तौरपर ग्रहण करे—यह स्थान

(=सम्भव) है—इसे जानता है। अस्थान है=अनवकाश है, कि दृष्टि-प्राप्त पुद्गल किसी धर्मको आत्माके तौर पर ग्रहण करे—यह स्थान नहीं है'—इसे जानता है। 'स्थान है···जो पृथग्जन किसी धर्मको आत्माके तौरपर ग्रहण करे—यह स्थान है'—इसे जानता है। 'अस्थान (=असम्भव) है, अनवकाश है, जो दृष्टि-प्राप्त माताकी हत्या करे—यह स्थान नहीं है'—इसे जानता है। 'स्थान है, अवकाश है, जो पृथग्जन माताकी हत्या करे—यह स्थान है'—इसे जानता है। 'अ-स्थान है, जो दृष्टि-प्राप्त पिताकी हत्या करे···' इसे जानता है। 'स्थान है···जो पृथग्जन पिताकी हत्या करे···इसे जानता है। 'अस्थान है···जो दृष्टि-प्राप्त दुष्ट चित्तसे तथागतके (शरीरसे) लोहू निकाले···इसे जानता है। 'स्थान है···जो पृथग्जन···लोहू निकाले··· इसे जानता है। 'अस्थान है···जो दृष्टि-प्राप्त संघ-भेद (=संघमें फूट) करे···यह जानता है। 'स्थान है···जो पृथग्जन संघ-भेद करे···यह जानता है। 'अस्थान है···, जो दृष्टि-प्राप्त··· (बुद्धको छोड़) दूसरेको अपना शास्ता (=गुरु) बनावे···—यह जानता है। 'स्थान है, जो पृथग्जन···दूसरेको शास्ता बनावे···—यह जानता है। 'अ-स्थान है···जो एक लोक-धातु (=लोक)में पूर्व-पश्चात् न हो (एक कालमें) दो अर्हत्-सम्यक्-सम्बुद्ध उत्पन्न हों—यह स्थान नहीं'—इसे जानता है। 'स्थान है···, जो एक लोक धातुमें एक अर्हत् सम्यक् सम्बुद्ध उत्पन्न हों—यह स्थान है'—इसे जानता है। 'अस्थान है···, जो एकलोक धातुमें एक कालमें (=पूर्व-पीछे नहीं) दो राजा चक्रवर्ती हों···—यह जानता है। 'स्थान है···, जो एक लोक धातुमें एक-कालमें एक राजा चक्रवर्ती उत्पन्न हो···—इसे जानता है। 'अ-स्थान है···, जो स्त्री अर्हत् सम्यक्-सम्बुद्ध हो···—। 'स्थान है···, जो पुरुष अर्हत् सम्यक्-सम्बुद्ध हो···। 'अस्थान है···, जो स्त्री राजा चक्रवर्ती है···। 'स्थान है···जो पुरुष राजा चक्रवर्ती हो···। 'अस्थान है···जो स्त्री शक्र-पद, मार (=प्रजापति) पद या ब्रह्माके पदपर आरूढ़ हो···। 'स्थान है···जो पुरुष शक्रपद···। 'अस्थान है···जो कायिक दुराचारका इष्ट=कान्त=मनाप (=प्रिय) विपाक हो···। 'स्थान है···जो···अन्-इष्ट=अ-कान्त=अ-मनाप विपाक हो···। अस्थान है···जो वाक्-दुश्चरितका इष्ट···। स्थान है···जो वाक्-दुश्चरित (=वाचिक दुराचार)का अनिष्ट···। अस्थान है···जो मनो दुश्चरितका इष्ट···। स्थान है···जो मनो दुश्चरितका अनिष्ट···। अस्थान है···जो काय-सुचरितका अनिष्ट···। स्थान है···जो काय-सुचरितका इष्ट···। अस्थान है···जो वाक्-सुचरितका अनिष्ट···।स्थान है···वाक्-सुचरितका इष्ट···। अस्थान है···जो मनः सुचरित का अनिष्ट···विपाक हो···। स्थान है···जो मनःसुचरितका इष्ट···विपाक हो···। अस्थान है···जो काय-दुश्चरितसे युक्त होते काया छोड़ मरनेके बाद सुगति=स्वर्गलोकमें उत्पन्न हो, यह स्थान नहीं—यह जानता है। स्थान है···जो···अपाय=दुर्गति=विनिपात, नरकमें उत्पन्न हो—यह स्थान है—यह जानता है। अस्थान है···जो वाक्-दुश्चरित···स्वर्गमें···। स्थान है···जो वाक्-दुश्चरित···नरकमें···। अस्थान है···जो मनो-दुश्चरित···स्वर्गमें···। स्थान है···जो मनो-दुश्चरित···नरकमें···। अस्थान है···जो काय-सुचरित से युक्त होते···काया छोड़ मरनेके बाद अपाय=दुर्गति=विनिपात=नरकमें उत्पन्न हो—यह स्थान नहीं—जानता है। स्थान है···जो काय-सुचरित···सुगति, स्वर्गलोकमें उत्पन्न हो—यह स्थान है—यह जानता है। अस्थान है···जो वाक्-सुचरित···नरकमें···। स्थान है···जो···स्वर्गमें···। अस्थान है···जो मनःसुचरित···नरक में···। स्थान है···जो मनःसुचरित···स्वर्गमें···।

"आनन्द! इतनेसे भिक्षु स्थान-अस्थानमें कुशल कहा जा सकता है।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् आनन्दने भगवान्से यह कहा—

"आश्चर्य ! भन्ते ! अद्भुत !! भन्ते ! किस नामका भन्ते ! यह धर्म-पर्याय (=धर्म-उपदेश) है ?"

"तो आनन्द ! तू इस धर्मपर्यायको बहुधातुक यह भी धारण कर सकता है। चतुःपरिवर्त यह भी···। धर्मादर्श यह भी···। अमृतदुन्दुभी यह भी···। अनुत्तर-संग्राम-विजय यह भी···।

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् आनन्दने भगवान्‌के भाषणका अभिनन्दन किया।

---

# ११६–इसिगिलि-सुत्त ( ३. २. ६ )

ऋषिगिरिके प्रत्येकबुद्ध

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् राजगृहमें ऋषिगिरि (=इसिगिलि) पर्वतपर विहार करते थे।

तब भगवान्ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ!"

"भदन्त!"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"देखते हो, भिक्षुओ! तुम इस वैभार पर्वतको?"

"हाँ, भन्ते!"

"भिक्षुओ! इस वैभार पर्वतकी (पहले) दूसरीही संज्ञा थी, दूसरीही प्रज्ञप्ति (=नाम) थी।"

"देखते हो, भिक्षुओ! तुम इस पांडव-पर्वतको?"

"हाँ, भन्ते!"

"भिक्षुओ! इस पांडव पर्वतकी (पहले) दूसरी ही संज्ञा थी···।"

"देखते हो, भिक्षुओ! तुम इस वैपुल्य-पर्वतको?"

"हाँ, भन्ते!"

"भिक्षुओ! इस वैपुल्य पर्वतकी (पहले) दूसरी ही संज्ञा थी···।"

"देखते हो, भिक्षुओ! तुम इस गृध्रकूट पर्वतको?"

"हाँ, भन्ते!"

"भिक्षुओ! इस गृध्रकूट पर्वतकी (पहले) दूसरी ही संज्ञा थी···।"

"देखते हो, भिक्षुओ! तुम इस ऋषिगिलि पर्वतको?"

"हाँ, भन्ते!"

"भिक्षुओ! इस ऋषिगिलि-पर्वतकी (पहले) दूसरी ही संज्ञा थी···। भिक्षुओ! पूर्व-कालमें इस ऋषिगिलि पर्वतमें पाँच सौ प्रत्येकबुद्ध[1] चिर-निवासी थे। वे इस पर्वतमें प्रवेश करते दिखाई देते थे, प्रविष्ट हो जानेपर नहीं दिखाई पड़ते थे। यह देख मनुष्य कहते यह पर्वत इन ऋषियोंको गिलता (=निगलता) है; (इस प्रकार) 'ऋषिगिलि' (=ऋषियोंको निगलने-वाला) 'ऋषिगिलि' यही संज्ञा हो गई। भिक्षुओ! (उन) प्रत्येकबुद्धोंके नाम तुम्हें बतलाता हूँ। भिक्षुओ! प्रत्येकबुद्धोंके नाम तुम्हें कीर्तित करता हूँ। भिक्षुओ! प्रत्येकबुद्धोंके नाम तुम्हें देशता (=बतलाता) हूँ; उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

---

१. तीन प्रकारके मुक्त पुरुषोंमें एक।

"अच्छा भन्ते !"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—

"भिक्षुओ ! अरिष्ट (= अरिट्ठ) नामक प्रत्येकबुद्ध इस ऋषिगिलि पर्वतके चिर-निवासी थे।...उप-अरिष्ट (= उपरिट्ठ)...। ...तगर-सिखी (= तगर-शिखी)...। ...यसस्सी (= यशस्वी)...। ...सुदर्शन (= सुदस्सन)...। ...प्रियदर्शी (= पियदस्सी)...। ...गंधार...। ...पिंडोल...। ...उपऋषभ (= उपासभ)...। ...नीत...। ...तथ...। ...श्रुत-वान् (= सुतवा)...। ...भावितात्मा (= भावितत्त)...।

"प्राणियोंके सार, दुःख-रहित, आशा-रहित; प्रत्येक-बोधि[1]को प्राप्त हुये।
उन ध्यानी नरोत्तमोंका नाम कहता हूँ, सुनो।
अरिष्ट, उपारिष्ट, तगर-शिखी।
यशस्वी, सुदर्शन, और प्रियदर्शी, (ये) बुद्ध।
गंधार, पिंडोल, और उपार्षभ।
नीत, तथ, श्रुतवान्, भावितात्मा।
शुम्भ, शुभ, मतुल, और अष्टम।
अष्ट सुमेध, अनिघ, सुदाठ।
(ये) प्रत्येकबुद्ध भव-बंधन-मुक्त (हुये)
महानुभाव हिंगु, हिंग, दो जाली, मुनिके अष्टक
तब कौसल्य, फिर सुबाहु बुद्ध
उपनेमिष, नेमिष उपशान्तचित्त।
सत्य, तथ पंडित और विरज,
काल, उपकाल, विजित, और जित्
अंग, पंग, और गुप्तिजित्।
पश्यीने दुःखकी जड़ उपधि (= सांसारिक बन्धन)को छोड़ दिया।
अपराजितने मार-सेनाको जीता।
शास्ता, प्रवक्ता, सरभंग, और लोमहर्ष,
उच्चांगमाय, असित, अनास्रव।
मनोमय, मानच्छिद्, और बन्धुमान्।
तब अधिमुक्त, विमल और केतुमान्।
केतुम्पराग, और आर्य मातंग।
तब अच्युत, अच्युगाम, श्यामक।
सुमंगल, दर्विल, सुप्रतिष्ठित।
असह्य, क्षेम्याभिरत, और सोरत।
दुरन्वय, संघ, और उच्चय भी।
दूसरे मुनि सेह्य, अनोमनिक्रम।
आनन्द, नन्द, उपनन्द (ये) बारह।
अंतिम शरीरधारी भारद्वाज।

---

१. प्रत्येकबुद्धोंका परमज्ञान।

बोधि, महानाम, और उत्तर भी।
केसी, शिखी, सुन्दर, भारद्वाज।
तिष्य, उपतिष्य भव-बन्धन-च्छेदक।
उपसीदरी, तृष्णाछेदक और सीदरी।
वीतराग मंगल बुद्ध हुये,
दुःखमूल जालिनी ( =तृष्णा )के छेदक ऋषभ।
उपनीत शांत-पदको प्राप्त हुये।
उपोसथ, सुन्दर और सत्यनाम (=सच्चनाम )।
जेत, जयन्त, पद्म, और उत्पल।
पद्मोत्तर, रक्षित और पर्वत।
मानस्तब्ध, वीतराग शोभित।
और सु-विमुक्त-चित्त कृष्ण बुद्ध।
ये और दूसरे महानुभाव।
भवबन्धन-क्षीण प्रत्येकबुद्ध।
उन सभी आसक्तियोंसे रहित।
परिनिर्वाण-प्राप्त महर्षियोंकी वन्दना करो।"

---

# ११७–महाचत्तारीसक-सुत्त ( ३. २. ७ )

ठीक समाधि आदि

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब भगवान्‌ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

"भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ' प्रत्यय और परिष्कार ( = सहायक सामग्री )-सहित तुम्हें आर्य सम्यक्‌समाधिको उपदेशता हूँ, उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ ! क्या है प्रत्यय-परिष्कार-सहित आर्य सम्यक्-समाधि ?—जैसे कि सम्यक्-दृष्टि ( = ठीक धारणा ), सम्यक्-संकल्प, सम्यक्‌वाक्, सम्यक्-कर्मान्त, सम्यक्-आजीव, सम्यक्-व्याम, सम्यक्-स्मृति। भिक्षुओ ! इन सात अंगों ( = बातों )से चित्तकी एकाग्रता परिष्कृत होती है। भिक्षुओ ! यह प्रत्यय-सहित अथवा परिष्कार-सहित आर्य सम्यक् समाधि कही जाती है। यहाँ, भिक्षुओ ! सम्यक्-दृष्टि पूर्वगामी होती है। किस प्रकार भिक्षुओ ! सम्यक्-दृष्टि पूर्वगामी होती है, मिथ्या दृष्टिको—'मिथ्या दृष्टि है'—जानता है ? सम्यक्-दृष्टिको—'सम्यक्-दृष्टि है'—जानता है। यह उसकी सम्यक्-दृष्टि है। क्या है, भिक्षुओ ! मिथ्यादृष्टि ( = झूठी धारणा ) ?—'दान कुछ नहीं···'स्वयं जानकर···जतलायेंगे'—यह भिक्षुओ ! मिथ्या दृष्टि है। भिक्षुओ ! सम्यक्-दृष्टि ?—भिक्षुओ ! मैं सम्यक् दृष्टि दो प्रकारकी कहता हूँ। भिक्षुओ ! ( एक ) सम्यक् दृष्टि सास्रव ( = समल ), उपाधि नामक विपाकको देनेवाली पुण्य-भागीय है। भिक्षुओ ! ( एक ) सम्यक्-दृष्टि आर्य, आस्रव ( = मल रहित ) लोकोत्तर ( = अलौकिक ) मार्गका अंग है। भिक्षुओ ! क्या है···अनास्रव सम्यक्-दृष्टि ?—'दान है···[1] स्वयं जानकर···जतलायेंगे'···। क्या है, भिक्षुओ ! ···अनास्रव आर्य सम्यक्-दृष्टि ?—'भिक्षुओ ! जो वह आर्य-मार्ग सम्बद्ध आर्य-चित्त = अनास्रव-चित्तके आर्यमार्ग की भावना ( = अभ्यास ) करते प्रज्ञा, प्रज्ञा-इन्द्रिय, प्रज्ञाबल, धर्मविचय संबोधि-अंग, सम्यक्-दृष्टि मार्गका अंग है···। जो वह मिथ्या दृष्टिके छोड़नेके लिये प्रयत्न करता है, और सम्यक्-दृष्टिकी प्राप्तिके लिये; यह सम्यक्-व्यायाम ( = ठीक उद्योग ) है। जो वह स्मृतिपूर्वक मिथ्यादृष्टिको छोड़ता, है स्मृतिपूर्वक सम्यक्-दृष्टिको ग्रहण कर विहता है; सो यह सम्यक्-स्मृति है। इस प्रकार ये तीन धर्म ( = बातें ) जैसे

१. देखो पृष्ठ ३०३।

कि—सम्यक्-दृष्टि, सम्यक्-व्यायाम, सम्यक्-स्मृति, सम्यक्-दृष्टिका अनुगमन करते = अनु-परिवर्तन करते हैं; उनमें, भिक्षुओ ! सम्यक्-दृष्टि पूर्वगामी होती है।

"कैसे भिक्षुओ ! सम्यक्-दृष्टि पूर्वगामी होती है ?—मिथ्या-संकल्पको 'मिथ्या-संकल्प है'—जानता है। सम्यक्-संकल्पको 'सम्यक्-संकल्प है'—जानता है; यह उसकी सम्यक्-दृष्टि होती है। क्या है, भिक्षुओ ! मिथ्या-संकल्प ? काम (= विषयका)-संकल्प, व्यापाद (= द्वेष)-संकल्प, विहिंसा (= हिंसा)-संकल्प—यह, भिक्षुओ ! मिथ्या-संकल्प है। क्या है, भिक्षुओ ! सम्यक्-संकल्प ?—भिक्षुओ ! मैं सम्यक्-संकल्पको दो प्रकारका बतलाता हूँ—(१) भिक्षुओ ! सम्यक्-संकल्प सास्रव,···पुण्य भागीय है; (२) भिक्षुओ ! सम्यक्-संकल्प आर्य, अनास्रव, लोकोत्तर मार्गका अंग है। भिक्षुओ ! क्या है,···सास्रव सम्यक्-संकल्प ? नैष्काम्य (= निष्कामता)-संकल्प, अ-व्यापाद-संकल्प, अविहिंसा-संकल्प—यह, भिक्षुओ !···सास्रव सम्यक्-संकल्प है। क्या है, भिक्षुओ !···अनास्रव सम्यक्-संकल्प ? भिक्षुओ ! जो आर्यमार्ग-सम्बद्ध, आर्य-चित्त = अनास्रव-चित्तके आर्य-मार्गकी भावना करते, तर्कवितर्क, संकल्प, अर्पणा, व्यर्पणा (= तन्मयता), चित्तका अभि-निरोपण, वाचिक संस्कार—यह है, भिक्षुओ !···अनास्रव सम्यक्-संकल्प। जो मिथ्या संकल्पके प्रहाण (= नाश) और सम्यक्-संकल्पकी प्राप्तिके लिये, व्यायाम (= उद्योग) करता है; यह सम्यक्-व्यायाम है। वह जो स्मृति पूर्वक मिथ्या-संकल्पको छोड़ता है, और स्मृति-पूर्वक सम्यक्-संकल्पको ग्रहणकर विहरता है,—यह सम्यक्-स्मृति है। इस प्रकार ये तीन धर्म, जैसे कि—सम्यक्-दृष्टि, सम्यक्-व्यायाम, सम्यक्-स्मृति—सम्यक्-संकल्पका अनुगमन = अनु-परिवर्तन करते हैं। वहाँ, भिक्षुओ ! सम्यक् दृष्टि-पूर्वगामी है।

"कैसे भिक्षुओ ! सम्यक्-दृष्टि पूर्वगामी होती है ?—मिथ्या-वचनको 'मिथ्यावचन'—जानता है; सम्यक् (= ठीक) वचनको 'सम्यक्-वचन है'—जानता है—सो यह होती है, उसकी सम्यक्-दृष्टि। क्या है, भिक्षुओ ! मिथ्यावचन ?—मृषावाद (= झूठ), चुगली, कटुवचन, बकवाद—यह है, भिक्षुओ ! मिथ्यावचन। क्या है, भिक्षुओ ! सम्यक्-वचन ?—भिक्षुओ ! सम्यक्-वचनको मैं दो प्रकारका बतलाता हूँ—(१) सम्यक्-वचन, सास्रव, विपक्ष उपधिसे पुण्यभागीय होता है; (२) सम्यक्-वचन, आर्य = अनास्रव, लोकोत्तर-मार्गका अंग है। क्या है भिक्षुओ !···सास्रव सम्यक्-वचन ?—झूठ-चुगली-कटुवचन-बकवादसे विरत होना—यह है, भिक्षुओ !···सस्राव सम्यक्-वचन। क्या है, भिक्षुओ ! अनास्रव सम्यक्-वचन ?—भिक्षुओ ! जो आर्यमार्ग-सम्बद्ध आर्य-चित्त = अनास्रव-चित्तके आर्य-मार्गकी भावना करते, चार वाचिक दुष्कर्मों (= झूठ, चुगली, कटुवचन, बकवाद)से अ-रति, वि-रति = प्रति-वि-रति = विरमण—यह है, भिक्षुओ !···अनास्रव सम्यक्-वचन। वह जो मिथ्या-वचनके प्रहाण, और सम्यक्-वचनकी प्राप्तिके लिये व्यायाम करता है; यह सम्यक् व्यायाम है। वह जो स्मृति-पूर्वक मिथ्या-वचनको छोड़ता है; और स्मृति पूर्वक सम्यक्-वचनको ग्रहण कर विहरता है; यह सम्यक्-स्मृति है। इस प्रकार ये तीन धर्म···।

"कैसे, भिक्षुओ ! सम्यक्-दृष्टि पूर्वगामी होती है ?—मिथ्याकर्मान्त (= अनुचित कर्म) को 'मिथ्या कर्मान्त है'—जानता है। सम्यक्-कर्मान्तको 'सम्यक् कर्मान्त है'—जानता है; सो यह होती है, उसकी सम्यक्-दृष्टि है, भिक्षुओ ! मिथ्याकर्मान्त ?—हिंसा, चोरी, व्यभिचार—यह है, भिक्षुओ ! मिथ्याकर्मान्त। क्या है, भिक्षुओ ! सम्यक्-कर्मान्त ?—भिक्षुओ ! सम्यक्-कर्मान्तको मैं दो प्रकारका बतलाता हूँ—(१) सम्यक्-कर्मान्त सास्रव···(२) सम्यक् कर्मान्त अनास्रव···। क्या है, भिक्षुओ !···सास्रव सम्यक्-कर्मान्त ? हिंसा-चोरी-व्यभिचारसे विरत

होना···। क्या है, भिक्षुओ !···अनास्रव सम्यक्-कर्मान्त ?···जो···आर्यमार्गकी भावना करते तीन कायिक दुष्कर्मोंसे···विरति···। वह जो मिथ्या कर्मान्तके प्रहाण और सम्यक् कर्मान्तकी प्राप्तिके लिये व्यायाम करता है; यह सम्यक् व्यायाम है।···स्मृति-पूर्वक सम्यक् वचनको ग्रहण कर विहरता है; यह सम्यक्-स्मृति है। इस प्रकार ये तीन धर्म···।

"कैसे, भिक्षुओ ! सम्यक् दृष्टि पूर्वगामी होती है ?—वह सम्यक् आजीवको 'सम्यक् आजीव है'—जानता है; मिथ्या-आजीवको 'मिथ्या-आजीव है'—जानता है—···यह···सम्यक्-दृष्टि। क्या है···मिथ्या-आजीव ?—कुहन (=ठगड़ेबाजी), लपना (=चढ़ा बढ़ा कर बात करना), नैमित्तिकता (=निमित्त करना), निष्पेषिकता (=अपने लाभके लिए दूसरों को बुरा-भला कहना), लाभसे लाभकी खोज—यह है, भिक्षुओ ! मिथ्या-आजीव। क्या है,···सम्यक्-आजीव ? ···दो प्रकारका बतलाता हूँ—(१) सम्यक्-आजीव सास्रव···;(२) सम्यक्-आजीव अनास्रव। क्या है···सास्रव सम्यक्-आजीव ?—भिक्षुओ !···सास्रव सम्यक् आजीव। क्या है,···अनास्रव सम्यक्-आजीव ?···जो···आर्यमार्गकी भावना करते, मिथ्या-आजीवसे···विरति···।···मिथ्या-जीवके प्रहाण और सम्यक्-आजीवकी प्राप्तिके लिये व्यायाम करता है; यह सम्यक्-व्यायाम है।···स्मृति-पूर्वक सम्यक्-आजीवको ग्रहणकर विहरता है, यह सम्यक्-स्मृति है। इस प्रकार ये तीन धर्म···।

"कैसे भिक्षुओ ! सम्यक्-दृष्टि पूर्वगामी होती है ?—

"भिक्षुओ ! सम्यक्-दृष्टि वालेको सम्यक्-संकल्प होता है। सम्यक्-संकल्पको सम्यक् वचन··· सम्यक्-वचनको सम्यक्-कर्मान्त···, सम्यक्-कर्मान्तको सम्यक्-आजीव···, सम्यक्-आजीवको सम्यक्-व्यायाम···,सम्यक्-व्यायामको सम्यक्-स्मृति···,सम्यक्-स्मृतिको सम्यक्-समाधि···सम्यक्-समाधिको सम्यक्-ज्ञान···,सम्यक्-ज्ञानको सम्यक्-विमुक्ति होती है। इस प्रकार, भिक्षुओ ! आठ अंगोंसे युक्त है, शैक्ष्य (=निर्वाण-पदका उम्मीदवार)की प्रतिपदा (=मार्ग); और दश अंगोंसे युक्त है अर्हत्। वहाँ, भिक्षुओ ! ज्ञानसे बहुतसी बुराइयाँ (=अ-कुशल धर्म) चली जाती हैं, (और) भावनाकी परिपूर्णताको प्राप्त होती हैं। यहाँ सम्यक्-दृष्टि पूर्वगामी होती है।

"कैसे, भिक्षुओ ! सम्यक्-दृष्टि पूर्वगामी होती है ?—भिक्षुओ ! सम्यक्-दृष्टिसे मिथ्यादृष्टि नष्ट (=निर्जीर्ण) होती है, और मिथ्यादृष्टिके कारण जो अनेक पाप, बुराइयाँ (=अकुशल-धर्म) होती हैं वे भी इसकी नष्ट होती हैं। सम्यक्-दृष्टिके कारण अनेक भलाइयाँ (=कुशल धर्म) भावनाकी परिपूर्णताको प्राप्त होती हैं। भिक्षुओ ! सम्यक्-संकल्पसे मिथ्या-संकल्प नष्ट होते हैं, और मिथ्या-संकल्पके कारण जो अनेक पाप=बुराइयाँ होती हैं, वे भी इसकी नष्ट होती हैं। सम्यक्-संकल्पके कारण अनेक भलाइयाँ भावनाकी परिपूर्णताको प्राप्त होती हैं।···सम्यक्-वचन ···।···सम्यक्-कर्मान्त···।···सम्यक्-आजीव···।··· सम्यक्-व्यायाम···।··· सम्यक्-स्मृति···।··· सम्यक्-समाधि···।···सम्यक्-ज्ञान···।···सम्यक्-विमुक्ति···।

"इस प्रकार, भिक्षुओ ! कुशल (=अच्छे)-पक्षके बीस, और अकुशल (=बुरे) पक्षके बीस, (दोनों मिलकर) महा-चत्तारीसक (=महान् चवालीस) धर्म-पर्याय प्रवर्तित किया गया, (जो कि) किसी श्रमण, ब्राह्मण, देव, मार, ब्रह्मासे, या लोकमें किसीसे प्रवर्तित नहीं किया जा सकता। भिक्षुओ ! जो कोई श्रमण या ब्राह्मण इस महाचत्तारीसक-धर्म-पर्याय (=···धर्मोपदेश)को गर्हणीय=निंदनीय समझेगा; वह इसी समय (=दृष्ट-धर्ममें) धर्मानुसारी दश वाद-अनुवादोंमें निन्दाका पात्र होगा—(१) यदि आप सम्यक्-दृष्टिको निन्दते हैं; तो जो मिथ्या-दृष्टिवाले श्रमण ब्राह्मण हैं, वे आपके पूज्य=प्रशंसनीय होंगे। (२) यदि आप सम्यक्-संकल्प-

को निन्दते हैं; तो जो मिथ्या-संकल्पवाले श्रमण-ब्राह्मण हैं, वे आपके पूज्य-प्रशंसनीय होंगे। ( ३ ) ···सम्यक्-वचन···। ( ४ )···सम्यक्-कर्मान्त···। ( ५ )···सम्यक्-आजीव···। ( ६ )···सम्यक्-व्यायाम···। ( ७ )···सम्यक्-स्मृति···। ( ८ )···सम्यक्-समाधि···। ( ९ )···सम्यक्-ज्ञान···। ( १० )···सम्यक्-विमुक्ति···। भिक्षुओ ! जो कोई···निंदनीय समझेगा,···निन्दाका पात्र होगा। जो कि अहेतुवाद = अ-क्रियवाद = नास्तिकवादके माननेवाले, उत्कल(-देश) निवासी वस्स (= वर्ष) और भञ्ज (= भण्य) थे, वे भी (इस) महा-चत्तारीसक धर्मपर्यायको गर्हणीय = निंदनीय नहीं समझते। सो किसहेतु ? निन्दा, रोष, उपालम्भके भयसे।"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्के भाषणका अभिनन्दन किया।



# ११८–आनापानसति-सुत्त ( ३. २. ८ )

प्राणायाम । ध्यान

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान्, आयुष्मान् सारिपुत्र,···महामौद्गल्यायन,···महाकाश्यप,···महा-कात्यायन,···महाकोट्ठित ( =कोष्ठिल ),···महाकप्पिन,···महाचुन्द,···अनुरुद्ध,···रेवत, आनन्द, और दूसरे अभिज्ञात ( =प्रसिद्ध ) अभिज्ञात स्थविर श्रावकों ( शिष्यों )के साथ श्रावस्तीमें, मृगारमाताके प्रासाद, पूर्वाराममें विहार करते थे।

उस समय स्थविर ( =वृद्ध )-भिक्षु नये भिक्षुओंको उपदेश=अनुशासन करते थे। कोई कोई स्थविर भिक्षु दस भिक्षुओंको भी उपदेश···करते थे; कोई कोई स्थविर भिक्षु बीस भिक्षुओं-को भी···तीस···चालीस भिक्षुओंको भी···। स्थविर भिक्षुओं द्वारा उपदेशित=अनुशासित हो, वे नये भिक्षु अच्छी तरह पूर्वके बाद पीछे आनेवाले ( विषय )को समझते थे।

उस समय, उपोसथको पंचदशी प्रवारणाकी पूर्णिमा[1]की रातको, भगवान् भिक्षुसंघसे घिरे खुली जगहमें बैठे थे। तब भगवान्ने चुपचाप ( बैठे ) भिक्षुसंघको देखकर, भिक्षुओंको सम्बोधित किया—

"भिक्षुओ! मैंने इस प्रतिपद् ( =मार्ग ) के लिये उद्योग किया है, इस प्रतिपद्के लिये मैं उद्योग-युक्त-चित्तवाला रहा हूँ। इसलिये भिक्षुओ! सन्तुष्ट ( =सोमत्त ) हो, अप्राप्तकी प्राप्ति= अनधिगतके अधिगत, न-साक्षात्कार कियेके साक्षात्कारके लिये और भी उद्योग ( =वीर्यारम्भ ) करो। भिक्षुओ! यहीं श्रावस्तीमें मैं कौमुदी ( =चाँदनी; पूर्णिमा ) चातुर्मासीको बिताऊँगा।"

जनपदवासी ( =देहातके ) भिक्षुओंने सुना कि भगवान् कौमुदी चातुर्मासी ( =कार्तिक-पूर्णिमा ) को श्रावस्तीमें ही बितायेंगे। तब जनपदवासी भिक्षु भगवान्के दर्शनके लिये श्रावस्तीमें आने लगे। वे स्थविर भिक्षु और भी सन्तुष्ट हो नये भिक्षुओंको उपदेश=अनुशासन करते। कोई कोई···दस भिक्षुओंको भी···।···चालीस भिक्षुओंको भी···।···वे नये भिक्षु···और भी··· समझते थे।

उस समय उपोसथको पंचदशी पूर्णा चातुर्मासी कौमुदी पूर्णिमाकी रातको भगवान् भिक्षु-संघसे घिरे खुली जगहमें बैठे थे। तब भगवान्ने चुपचाप ( बैठे ) भिक्षु-संघको देख कर, भिक्षुओं-को सम्बोधित किया—

"भिक्षुओ! यह परिषद् प्रलाप ( =शोर-गुल )-रहित है,=निष्प्रलाप है···, सारमें प्रतिष्ठित, शुद्ध है यह परिषद्; उस प्रकारकी, भिक्षुओ! यह भिक्षु-संघ है। उस प्रकारकी,

१. पिछली कार्त्तिक पूर्णिमा; वह कुमुदों के होने के कारण कौमुदी और चौमासे की अन्तिम होने से 'चातुर्मासिनी' पूर्णिमा कही जाती है।"—अट्ठकथा।

भिक्षुओ ! यह परिषद् है इस प्रकारकी यह परिषद् आहुणेय = पाहुणेय (= अतिथि सत्कारके योग्य), दक्षिणेय (= दान-पात्र), अंजलिय-करणीय (= हाथ जोड़ने योग्य), लोकमें पुण्यके (बोने)का अनुपम क्षेत्र (खेत) है। भिक्षुओ ! (यह) उस प्रकारका भिक्षुसंघ है,···उस प्रकारकी परिषद् है; जैसी परिषद्को थोड़ा देने पर बहुत (फल) होता है; बहुत (दान) देने पर बहुतर (= फल) होता है।···(यह) उस प्रकारका भिक्षु-संघ है, (यह) उस प्रकारकी परिषद् है; जिस प्रकार (की परिषद्)का लोगोंको दर्शन भी दुर्लभ है।···जिस प्रकार (की परिषद्)को योजनों दूर होने पर (पाथेयकी) पोटली बाँधकर भी जाना योग्य है।···भिक्षुओ ! इस भिक्षु-संघमें (ब्रह्मचर्य) वास-समाप्त किये, कृतकृत्य, भारमुक्त, सद्-अर्थ (= निर्वाण)को-प्राप्त, भव-बंधन-मुक्त सम्यक्-ज्ञान द्वारा मुक्त क्षीणाश्रव (= मल-रहित) अर्हत् भिक्षु हैं।···। भिक्षुओ ! इस भिक्षु-संघमें ऐसे भिक्षु हैं, जो पाँच अवर-भागीय-संयोजनोंके क्षयसे, औपपातिक (= देव) हो वहाँ (स्वर्गलोकमें) निर्वाण प्राप्त करनेवाले, उस लोकसे यहाँ न आनेवाले (= अनागामी) हैं।···। ···ऐसे भिक्षु हैं, जो तीन संयोजनोंके क्षयसे राग-द्वेष-मोहके निर्बल (= तनु) हो जानेसे सकृदागामी हैं, (वे) एक ही बार (और) इस लोकमें आकर दुःखका अन्त करेंगे। भिक्षुओ ! इस भिक्षु-संघमें इस प्रकारके भी भिक्षु हैं, जो तीन संयोजनोंके क्षयसे स्रोतापन्न, (निर्वाण-मार्गसे) न-पतित-होनेवाले, नियत (= निश्चित), सम्बोधि-परायण (= परमज्ञानको प्राप्त करनेवाले) हैं।···जो चारों स्मृति-प्रस्थानकी भावनामें तत्पर हो विहरते हैं।···जो चार सम्यक्-प्रधानोंकी भावनामें तत्पर हो विहरते हैं···। ···चार ऋद्धिपादों···।··· पाँच इन्द्रियों···। ···पाँच बलों···। ···सात बोध्यंगों···। ···आर्य-अष्टांगिक-मार्ग···।···मैत्री-भावना तत्पर हो विहरते हैं···। ···करुणा-भावना···। ···मुदिता-भावना···। ···उपेक्षा-भावना···।···अशुभ-भावना···। ···अनित्य-संज्ञा··· । ···आनापान-सति (= प्राणायाम)-भावना···।

"भिक्षुओ ! आनापानसतिकी भावना करनेपर, (उसके अभ्यासको) बढ़ानेपर वह महा-फल प्रद = महानृशंस्य होती है। भिक्षुओ ! अनापानसतिकी भावना = बहुलीकरण करनेपर चार स्मृति-प्रस्थानोंको परिपूर्ण करती है। चारों स्मृति-प्रस्थान भावना = बहुलीकरण करनेपर सात बोध्यंगोंको परिपूर्ण करते हैं।···सात बोध्यंग विद्या और विमुक्तिको परिपूर्ण करते हैं···।

"भिक्षुओ ! किस प्रकार भावना = बहुलीकरण करनेपर, आनापानसति महाफलप्रद··· होती है ?—भिक्षुओ ! भिक्षु अरण्य, वृक्ष-मूल या शून्यागारमें बैठता है आसन मार, कायाको सीधा रख, स्मृतिको सम्मुख उपस्थित कर, वह स्मृति (= होश) पूर्वक श्वास लेता है, स्मृतिपूर्वक श्वास छोड़ता है। दीर्घ श्वास लेते समय—'दीर्घ श्वास ले रहा हूँ'—जानता है। दीर्घ श्वास छोड़ते···। ह्रस्व-श्वास लेते समय—'ह्रस्व श्वास ले रहा हूँ'—जानता है। ह्रस्व-श्वास छोड़ते···। 'सारी काया (की स्थिति)को अनुभव (= संवेदन) करते श्वास लूँगा'—सीखता है।···श्वास छोड़ूँगा'—सीखता (= अभ्यास करता) है। 'कायिक संस्कारों (= हर्कतों, क्रियाओं)को रोककर श्वास लूँगा'—अभ्यास करता है।···श्वास छोड़ूँगा'—अभ्यास करता है। 'प्रीति-अनुभव करते आश्वास (= श्वास लेना)··· प्रश्वास (= श्वास छोड़ना) लूँगा'—अभ्यास करता है···सुख-अनुभव करते···। ···'चित्त संस्कारों (= चित्तकी क्रियाओं)को अनुभव करते···। ···चित्त-संस्कारको रोक कर···। ···चित्तको अनुभव करते···। ···चित्तको प्रमुदित करते··। ···चित्तको समाहित करते···। ···चित्तको विमुक्त करते···। ···(सभी वस्तुओंके) अनित्य (होने)का

ख्याल करते···। ···विरागका ख्याल करते···। ···निरोधका ख्याल करते···। ··· प्रतिनिस्सर्ग (=त्याग)का ख्याल करते···। ···भिक्षुओ ! इस प्रकार भावित = बहुली-कृत आनापानसति महाफलप्रद = महानृशंस होती है।

"भिक्षुओ ! किस प्रकार भावित = बहुलीकृत आनापानसति चार स्मृति प्रस्थानोंको परिपूर्ण करती है ?—(१) जिस समय भिक्षुओ ! भिक्षु दीर्घ श्वास लेते 'दीर्घ श्वास ले रहा हूँ'—जानता है। दीर्घ श्वास छोड़ते···। ह्रस्व-श्वास लेते···। ह्रस्व श्वास छोड़ते···सारी काया-को अनुभव करते···। कायिक संस्कारोंको रोक कर···। उस समय, भिक्षुओ ! भिक्षु लोकमें अभिध्या (= लोभ) और दौर्मनस्यको हटाकर, स्मृति-संप्रजन्य-पूर्वक स्मृतिमान् हो, कायामें कायानुपश्यी होकर विहरता है। भिक्षुओ ! इस आश्वास-प्रश्वासको मैं कायामें दूसरी काया कहता हूँ। इसलिये उस समय, भिक्षुओ ! भिक्षु···कायानुपश्यी होकर विहरता है। (२) जिस समय भिक्षुओ ! भिक्षु प्रीति अनुभव करते···। ···सुख···। ···चित्त-संस्कारोंको अनुभव करते···। ···चित्त-संकारको रोक कर···। उस समय, भिक्षुओ ! भिक्षु लोकमें अभिध्या और दौर्मनस्यको हटाकर, स्मृति-सम्प्रजन्य-पूर्वक स्मृतिमान् हो, वेदनाओंमें वेदनानुपश्यी होकर विहरता है। भिक्षुओ ! आश्वास-प्रश्वासको इस प्रकार अच्छी तरह मनमें करनेको मैं वेदनाओंमें इसे एक वेदना कहता हूँ। इसलिये उस समय भिक्षुओ ! भिक्षु···वेदनानु-पश्यी होकर विहरता है। (३) जिस समय भिक्षुओ ! भिक्षु चित्तको अनुभव करते···। ···चित्त को प्रमुदित करते···। ···चित्तको समाहित करते।···चित्तको विमुक्त करते···। उस समय भिक्षुओ ! भिक्षु···स्मृतिमान् हो चित्तमें चित्तानुपश्यी होकर विहरता है। (४) जिस समय भिक्षुओ ! भिक्षु अनित्यका ख्याल करते···। ···विरागका ख्याल करते···। ···निरोधका ख्याल करते···। ··· प्रतिनिस्सर्गका ख्याल करते···। उस समय, भिक्षुओ ! भिक्षु···स्मृतिमान् हो धर्मोंमें धर्मानु-पश्यी होकर विहरता है। सो वह अभिध्या-दौर्मनस्योंके नाशको प्रज्ञासे देख देखकर, अच्छी तरह··· उपेक्षित होती है। इसलिये, भिक्षुओ ! उस समय भिक्षु···स्मृतिमान् हो धर्मोंमें धर्मानुपश्यी होकर विहरता है। भिक्षुओ ! इस प्रकार भावित = बहुलीकृत आनापानसति चार स्मृतिप्रस्थानों को परिपूर्ण करती है।

"भिक्षुओ ! किस प्रकार भावित = बहुलीकृत चार स्मृतिप्रस्थान सात बोध्यंगोंको परिपूर्ण करते हैं ?—(१) भिक्षुओ ! जिस समय भिक्षु···स्मृतिमान् हो कायामें कायानुपश्यी हो विहरता है; उस समय इसकी स्मृति उपस्थित = असंमुषित रहती है। जिस समय भिक्षुओ ! भिक्षुकी स्मृति उपस्थित···रहती है; उस समय वह भिक्षु स्मृति-संबोध्यंगमें लग्न रहता है; उस समय भिक्षु स्मृति संबोध्यंगकी भावना करता है। उस समय भावना द्वारा भिक्षुका स्मृति-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। (२) वह वहाँ वहाँ विहार करते उस धर्मकी प्रज्ञासे (= विचयन = छान-बीन) प्रविचयन = मीमांसन करता है। जिस समय···वहाँ वहाँ···धर्मकी प्रज्ञासे विचयन = करता है, उस समय वह भिक्षु धर्म-विचय-संबोध्यंगमें लग्न रहता है; उस समय भिक्षु धर्म-विचय सम्बो-ध्यंगकी भावना करता है। उस समय भावना द्वारा भिक्षुका धर्म-विचय-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। (३) उस धर्मकी प्रज्ञासे विचयन···करते···उस भिक्षुने वीर्य (= उद्योग) आरम्भ किया होता है। (वह) भिक्षु उस समय वीर्य-संबोध्यंगको भावना करता हुआ होता है। उस समय भावनाद्वारा भिक्षुका वीर्य-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। (४) आरब्धवीर्य (= उद्योगी)को निरामिष (= विषयोंसे परेकी) प्रीति उत्पन्न होती है। जिस समय···आरब्ध-वीर्य भिक्षुको निरामिषप्रीति उत्पन्न होती है; उस समय भिक्षु प्रीति-संबोध्यंगको आरम्भ किया होता है। उस समय भिक्षु प्रीति संबो-

ध्यंगकी भावना करता है।···उस समय भावना द्वारा भिक्षुको प्रीति संबोध्यंग परिपूर्ण होता है (५) प्रीतिमान् (साधक)की काया और चित्त भी प्रश्रब्ध (=शांत) होता है···[1]प्रश्रब्धि-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। (६) प्रश्रब्ध काय और सुखीका चित्त समाहित (=समाधि प्राप्त =एकाग्र) होता है···[2] समाधि-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। (७) वह वैसे समाहित चित्त अच्छी तरह उपेक्षायुक्त होता है। जिस समय, भिक्षुओ! भिक्षु वैसे वैसे अच्छी तरह उपेक्षा-युक्त होता है। भिक्षुने उस समय उपेक्षा-संबोध्यंगको आरंभ किया होता है···[3] उस समय भिक्षुका)उपेक्षा-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। भिक्षुओ! जिस समय भिक्षु···स्मृतिमान् हो वेदनाओंमें वेदनानुपश्यी, चित्तानुपश्यी, धर्मोंमें धर्मानुपश्यी हो विहरता है; उस समय उसकी स्मृति उपस्थित=अ संमुषित होती है···[4] उस समय भिक्षुका उपेक्षा-संबोध्यंग परिपूर्ण होता है। भिक्षुओ! इस प्रकार भावित=बहुलीकृत चारों स्मृतिप्रस्थान सात बोध्यंगोंको परिपूर्ण करते हैं।

"भिक्षुओ! किस प्रकार भावित=बहुलीकृत सात बोध्यंग विद्या, विमुक्तिको परिपूर्ण करते हैं?—यहाँ, भिक्षुओ! भिक्षु विवेक-विराग-निरोधपर अवलंबित तथा त्याग (=व्यवसर्ग) परिणामवाले स्मृति-संबोध्यंगकी भावना (=अभ्यास) करता है।···धर्म विचय···।···वीर्य···। ···प्रीति···।···प्रश्रब्धि···।···समाधि···।···उपेक्षा···। भिक्षुओ! इस प्रकार भावित=बहु-लीकृत होनेपर सात संबोध्यंग विद्या और विमुक्तिको परिपूर्ण करते हैं"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्के भाषणका अभिनन्दन किया।

---

१. ऊपर जैसे, प्रीतिकी जगह प्रश्रब्धि रखकर।
२. ऊपर जैसे, प्रश्रब्धिकी जगह समाधि रखकर।
३. ऊपर जैसे, समाधिकी जगह उपेक्षा रखकर।
४. ऊपरकी आवृत्ति।

# ११९—कायगतासति-सुत्त ( ३. २. ९ )

काया-योग

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब, भोजनोपरान्त उपस्थान-शालामें एकत्रित बैठे बहुतसे भिक्षुओंकी आपसमें यह बात शुरू हुई—"आश्चर्य ! आवुस ! अद्भुत !! आवुस ! जो उन जाननेवाले, देखनेवाले-भगवान् अर्हत् सम्यक्-सम्बुद्धने कहा है। कि कायगतासति ( = कायगत स्मृति ) भावित = बहुलीकृत होनेपर महाफलप्रद = महानृशंस होती है।"

उन भिक्षुओंकी आपसमें यह कथा ( = बात ) ही हो रही थी। तब भगवान् सायंकाल ध्यानसे उठकर, जहाँ उपस्थान-शाला थी, वहाँ गये। जाकर बिछे आसनपर बैठे। बैठकर भगवान्-ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—

"भिक्षुओ ! इस समय क्या बात लेकर तुम बैठे थे ? तुम्हारी आपसमें क्या बात हो रही थी?"

"भन्ते ! भोजनोपरान्त यहाँ उपस्थानशालमें बैठे हमलोगोंकी आपसमें यह बात शुरू हुई ···महानृशंस होती है। भन्ते ! हमारी आपसमें यह बात हो रही थी कि भगवान् आ गये।"

"भिक्षुओ ! किस प्रकार भावित = बहुलीकृत होनेपर कायगत-स्मृति महाफलप्रद··· होती है ?—यहाँ, भिक्षुओ ! भिक्षु अरण्य···[1] कायिक संस्कारोंको रोकर···श्वास छोड़ूँगा'—सीखता है। इस प्रकार प्रमाद-रहित, तत्पर और संयमयुक्त हो विहरते उसके जो लोभपूर्ण स्वर-संकल्प थे, वे नष्ट होजाते हैं। उनके नष्ट होनेपर अपने भीतर ही चित्त स्थित होता है, बैठ जाता है, एकाग्र होता है = समाहित होता है, भिक्षुओ ! इस प्रकार भिक्षु कायगत-स्मृतिकी भावना करता है।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु जाते हुए 'जाता हूँ' जानता है···[2] वैसे ही वैसे जानता है। इस प्रकार प्रमाद-रहित···समाहित होता है। भिक्षुओ ! इस प्रकार भी भिक्षु कायगत-स्मृतिकी भावना करता है।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु जानते हुये गमन-आगमन करता है···[2] जागना, बोलना, चुप रहता है। इस प्रकार प्रमाद-रहित···।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु पैरके तलवेसे ऊपर···[3] यह तंदुल है। इस काया में हैं···। इस प्रकार प्रमाद-रहित···।

---

१. देखो पृष्ठ ४९३।

२. देखो पृष्ठ ३६-३७।

३. देखो पृष्ठ १५।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु इस कायाको (इसकी) स्थितिके अनुसार…[1] काटकर चौरस्तेपर बैठा हो। ऐसा ही भिक्षुओ !…रचनाके अनुसार देखता है…[1]। इस प्रकार प्रमाद-रहित…।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु एक दिनके मरे…[2] इससे न बच सकनेवाली है। इस प्रकार प्रमाद-रहित…।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु कौओंसे खाये जाते…[2] इसी अपनी कायापर घटावे—यह भी काया…। इस प्रमाद-रहित…।

"और फिर भिक्षुओ ! भिक्षु मांस-लहू-नसोंसे बँधे…[2] फेंकी देखे…इस प्रकार प्रमाद-रहित …।

"…मांस-रहित लोहू लगे…[2] (अपनी) कायापर घटावे…। इस प्रकार प्रमाद-रहित…।

"…शंखके समान सफेद वर्ण के हड्डीवाले शरीरको…[2] चूर्ण हो गई हड्डियोंवाले…। इस प्रकार प्रमाद-रहित…।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु-कामोंसे विरहित…[1] प्रथमध्यानको प्राप्त हो विहरता है। वह इसी कायाको विवेकसे उत्पन्न प्रीति और सुखसे अभिस्यंदित = परिस्यंदित = पूर्ण करता है, व्याप्त करता है, इसके शरीरका कोई भी भाग विवेकज प्रीति-सुखसे अ-व्याप्त नहीं रहता।

"जैसे, भिक्षुओ ! चतुर नापित (= नहापक, नहलानेवाला) या नापितका अन्तेवासी काँसेकी थालीमें स्नानचूर्ण डालकर पानीका छींटा दे दे (उसे) भिगोवे। सो वह स्नान-पिंडी स्नेह (= गीलेपन)से अनुगत, परिगत चारों ओर भीतर बाहर स्नेहसे व्याप्त हो, किन्तु पघरती न हो; इसी प्रकार भिक्षुओ ! भिक्षु इसी कायाको विवेकसे उत्पन्न प्रीति और सुखसे…। इस प्रकार प्रमाद-रहित…।

"और फिर, भिक्षुओ ! वितर्क और विचारके शांत होनेपर…[1] द्वितीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है, वह इसी कायाको समाधिसे उत्पन्न प्रीति-सुखको…व्याप्त करता है। उसके शरीरका कोई भी भाग समाधिज प्रीति-सुखसे अ-व्याप्त नहीं रहता।

"जैसे, भिक्षुओ ! पातालफोड़ गंभीर उदक-ह्रद (= जलकुंड) हो। उसमें न पूर्वसे जल आनेका मार्ग हो, न पश्चिम…, न दक्षिण…, न उत्तर…। देव भी समय समयपर ठीकसे जलधारा उसमें न डाले, तो भी उस उदक-ह्रदसे शीतल जलकी धार फूट-निकल, उसी उदक-ह्रदको शीतल जलसे अभिस्यंदित = परिस्यंदित, परिपूर्ण = परिस्फरित करे। उस उदक-ह्रदका कोई भी भाग शीतल-जलसे अव्याप्त नहीं रहे। इसी प्रकार भिक्षुओ ! भिक्षु इसी कायाको समाधिज प्रीति-सुखसे…। इस प्रकार प्रमाद-रहित…।

"और फिर, भिक्षुओ ! भिक्षु प्रीतिसे विरक्त हो…[1] तृतीय-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। वह इसी कायाको प्रीति-रहित सुखसे…व्याप्त करता है।…कोई भी भाग प्रीति रहित-सुखसे अ-व्याप्त नहीं रहता।

"जैसे, भिक्षुओ ! उत्पलिनी[3], पद्मिनी, पुंडरीकिनीमें कोई उत्पल, पद्म, या पुंडरीक उदकमें उत्पन्न, उदकमें बर्द्धित, उदकसे बाहर न निकल भीतर डूबे ही पोषित होते हैं। वे जड़ से चोटी तक शीतल जलसे…व्याप्त होते हैं। उस उत्पल, पद्म या पुंडरीककी सारी कायाका कोई

---

१. देखो पृष्ठ ३७-३८।

२. देखो पृष्ठ ३७।

३. नील कमलका समूह उत्पलिनी, लाल कमलका समूह पद्मिनी, श्वेत कमलका समूह पुंडरीकिनी।

भी भाग शीतल जलसे अ-व्याप्त नहीं होता । इसी प्रकार, भिक्षुओ ! भिक्षु इसी कायाको प्रीति-रहित सुखसे…। इस प्रकार प्रमाद-रहित…।

"और फिर भिक्षुओ ! भिक्षु सुख और दुःखके परित्यागसे…[1]चतुर्थ-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है । वह इसी कायाको परिशुद्ध = पर्यवदात चित्तसे व्याप्त कर बैठता है । कोई भी भाग परिशुद्ध…चित्तसे अ-व्याप्त नहीं रहता ।

"जैसे, भिक्षुओ ! ( कोई ) पुरुष श्वेत ( = अवदात ) वस्त्रसे शिर तक ढाँक कर बैठा हो । …कोई भी भाग श्वेत वस्त्रसे अनाच्छादित न हो । इसी प्रकार भिक्षुओ ! भिक्षु इसी कायाको परिशुद्ध…चित्तसे व्याप्त कर बैठता है । इस प्रकार प्रमाद-रहित…।

"भिक्षुओ ! जिसने कायगत-स्मृति भावित = बहुलीकृत की है; उसको अन्तर्गत हैं सभी विद्या-भागीय कुशल धर्म ।

"जैसे, भिक्षुओ ! जिसने महासमुद्रको ( अपने ) चित्तसे व्याप्त कर लिया है, उसको अन्तर्गत हैं समुद्रको जाननेवाली सभी छोटी नदियाँ । इसी प्रकार, भिक्षुओ ! जिसने कायगत-स्मृति…। भिक्षुओ ! जिसने कायगत-स्मृतिको भावित = बहुलीकृत नहीं किया, उसमें मारको मौका मिलता है, उसमें मारको आरम्मण ( = आलंब ) मिल जाता है जैसे, भिक्षुओ ! ( कोई ) पुरुष भारी शिला-खंडको गीली मिट्टीके ढेरपर फेंके, तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! क्या वह भारी शिला-खंड उस गीली मिट्टीके ढेरमें घुस जायेगा या नहीं ?"

"हाँ, भन्ते !"

"इसी प्रकार, भिक्षुओ ! जिसने कायगत-स्मृतिको भावित…नहीं किया…।

"जैसे, भिक्षुओ ! सूखा काष्ठ-खंड पानीसे दूर स्थलपर फेंका हो; तब अग्नि उत्पन्न करने, तेज-प्रादुर्भूत करनेकी इच्छासे ( कोई ) पुरुष उत्तरारणी लेकर आये । तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! क्या वह पुरुष उस सूखे काष्ठ-खंड—जो कि पानीसे दूर स्थलपर फेंका है—जो उत्तरारणी से रगड़ते आग उत्पन्न कर सकेगा, तेज प्रादुर्भूत कर सकेगा ?"

"हाँ, भन्ते !"

"इसी प्रकार, जिसने काय-गत-स्मृति भावित की है…।

"जैसे, भिक्षुओ ! जलका मटका ( = उदक-मणिका ) रिक्त = तुच्छ घड़ौंचीपर रखा हो । तब ( कोई ) पुरुष पानीका भार लेकर आये । तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! क्या वह पुरुष पानी को डाल सकता है ?"

"हाँ, भन्ते !"

"इसी प्रकार, भिक्षुओ ! जिसने…नहीं भावितकी…। भिक्षुओ ! जिसने…भावित… की है, उसमें मार मौका नहीं पाता, आलम्बन नहीं पाता ।

"जैसे, भिक्षुओ ! गीला हरा काष्ठ पानीके पास स्थलपर फेंका हो, तब अग्नि उत्पन्न करने, तेज-प्रादुर्भूत करनेकी इच्छासे ( कोई ) पुरुष उत्तरारणी लेकर आये । तो क्या मानते हो, भिक्षुओ ! क्या वह पुरुष उस गीले हरे काष्ठको—जो कि पानीके पास स्थलपर फेंका है—उत्तरा-रणीसे रगड़ कर आग उत्पन्न कर सकेगा…?"

"नहीं भन्ते !"

"इसी प्रकार, भिक्षुओ ! जिसने कायगत-स्मृति नहीं भावित की ।…

जैसे, भिक्षुओ ! पानीसे लबालब भरा, काकपेय ( = जिसके ऊपर कौआ बैठ आसानीसे

---

१. देखो पृष्ठ १५ ।

पानी पी सकता है) जलका मटका घड़ौंचीपर रखा हो। तब (कोई) पुरुष पानीका भार लेकर आये। तो क्या मानते हो, भिक्षुओ! क्या वह पुरुष पानीको डाल सकता है?"

"नहीं, भन्ते!"

"इसी प्रकार, भिक्षुओ! जिसने कायगत-स्मृति भावितकी, उसमें मारको मौका नहीं मिलता···।

"भिक्षुओ! जिसने कायगत-स्मृतिको भावित···किया है, वह अभिज्ञासे साक्षात्कार-करणीय जिस जिस धर्ममें, अभिज्ञासे साक्षात्कार करनेके लिये चित्तको झुकाता है; आयतन (=स्थान) होनेपर उसे साक्षात्कार कर लेता है।

"जैसे, भिक्षुओ! पानीसे लबालब भरा···जलका मटका घिड़ौंचीपर रखा हो; उसको बलवान् पुरुष जिधर जिधरसे मारे, पानी आता है। ऐसेही···। इसी प्रकार भिक्षुओ! जिसने··· भावित···किया है···।

"जैसे, भिक्षुओ! समतल भूमिपर बाँध बँधी, पानीसे लबालब भरी, काकपेया चौकोर पुष्करिणी हो, उसकी आली (=बाँध)को बलवान् पुरुष जिधर जिधरसे हटाये, उधर उधरहीसे जल आये।"

"हाँ, भन्ते!"

"इसी प्रकार भिक्षुओ!···भावित किया···।

"जैसे, भिक्षुओ! सुभूमि (=बाग)में सड़कके चौरस्ते (=चतुमहापथ)पर घोड़े जुता, कोड़े-टँगा आजानेय (=अच्छी जातिके घोड़ेका) रथ खड़ा हो। तब उसपर चतुर अश्व-दम्य-सारथी=युग्याचार्य (=रथवान्) चढ़कर, बायें हाथमें बागडोर, और दाहिने हाथमें कोड़ा ले जिधर चाहे उधर लेजावे, लेआवे। ऐसेही···इसी प्रकार भिक्षुओ! जिसने···भावित···किया है···।

"भिक्षुओ! जिसने कायगत स्मृतिको स्मृतिसे आसेवित=भावित=बहुलीकृत=यानीकृत=वस्तुकृत, अनुष्ठित=परिचित=सुसमारब्ध किया है; (उसको) दस लाभ (=आनृशंस) होने चाहिये—(१) वह अ-रति-रतिसह होता है—उसको अ-रति (=उदासी) परास्त नहीं कर सकती, वह उत्पन्न अरतिको दबाकर विहरता है। (२) भय-भैरव-सह होता है—भय-भैरव उसको परास्त नहीं कर सकता; वह उत्पन्न भय भैरवको दबाकर विहरता है। (३) शीत, उष्ण, भूख-प्यास, दंश-मशक-वात-आतप (=धूप)-सरीसृपोंके स्पर्श (=आघात) और दुरुक्त, दुरागत बचनोंको सहन कर सकता है; उत्पन्न दुःख, तीव्र, परुष=कटु, प्रतिकूल=अ-मनाप, प्राणहर शारीरिक वेदनाओंको (सहर्ष) स्वीकार करनेवाला होता है। (४) इसी जन्ममें सुख-विहार-उपयोगी चारों चैतसिक ध्यानोंका—आसानीसे=कठिनाई बिना—पूर्णरूपेण लाभी होता है। (५) वह अनेक प्रकारकी ऋद्धियोंको अनुभव करता है—एक होकर बहुत होता है···[1]। (६) ···दिव्य-श्रोत्र···[1]। (७) दूसरे प्राणियों पुद्गलोंके चित्तको अपने चित्त द्वारा जानता है···[1]। (८) वह अनेक प्रकारके पूर्व-निवासोंको स्मरण करता है···[1]। (९)···दिव्यचक्षु···[1]। (१०) आस्रवोंके क्षयसे अनास्रव चेतोविमुक्ति···[1]। भिक्षुओ! जिसने कायगत-स्मृतिको···।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणका अभिनन्दन किया।

---

१. देखो पृष्ठ २३।

विमुक्ति, प्रज्ञा-विमुक्तिको इसी जन्ममें स्वयं जान कर, साक्षात्कार कर, प्राप्त कर विहरूँ'—(और) वह आस्रवोंके क्षयसे···प्राप्त कर विहरता है। भिक्षुओ ! यह भिक्षु कहीं नहीं उत्पन्न होता, कहीं नहीं उत्पन्न होकर विहरता।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणका अभिनन्दन किया।

( १२—इति अनुपद-वग्ग ३. २ )

---

चले जानेके थोड़े ही समय बाद उन भिक्षुओंको यह हुआ—

"आवुस ! भगवान् जो यह हमें संक्षेपसे उद्देश कर, विस्तारसे विभाग किये बिना ही, आसन से उठकर विहारमें चले गये—'अतीतका···'। कौन है, आवुस ! जो भगवान्‌के इस संक्षेपसे उद्देश किये विस्तारसे न विभाजित कियेका विस्तारसे अर्थ-विभाग करे।"

तब उन भिक्षुओंको यह हुआ—"यह आयुष्मान् महाकात्यायन शास्ता (=बुद्ध)से भी प्रशंसित, और विज्ञ सब्रह्मचारियोंसे भी संभावित हैं। आयुष्मान् महाकात्यायन भगवान्‌के इस··· विस्तारसे न विभाजित कियेका विस्तार से अर्थ-विभाग कर सकते हैं। क्यों न हम, आवुस ! जहाँ आयुष्मान् महाकात्यायन हैं,···वहाँ चलकर आयुष्मान् महाकात्यायनसे इसका अर्थ पूछें।"

तब वह भिक्षु, जहाँ आयुष्मान् महाकात्यायन थे वहाँ गये;जाकर आयुष्मान् महाकात्यायन-के साथ···संमोदनकर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे उन भिक्षुओंने आयुष्मान् महाकात्यायनसे यह कहा—

"आवुस कात्यायन ! भगवान् यह संक्षेपसे उद्देश कर, विस्तारसे विभाग किये बिना ही, आसनसे उठकर विहारमें चले गये—'अतीतका···'।···तब हमको यह हुआ—'यह आयुष्मान् महाकात्यायन···इसका अर्थ पूछें। विभाग करें आयुष्मान् महाकात्यायन !"

जैसे, आवुसो ! (कोई) सार-अर्थी=सार-गवेषी पुरुष सारको खोजते हुये, खड़े महान् सारवान् वृक्षके मूल और स्कंधको छोड़, शाखा और पत्रमें सार (=साल, लकड़ीका हीर) ढूँढ़ना पसंद करे। इस प्रकार इस समय शास्ताके संमुखीभूत (=विद्यमान) होते, उन भगवान्‌को छोड़, आयुष्मान् हमलोगोंको यह बात पूछना चाहते हैं। आवुस ! यह भगवान् जानकार जानते हैं, देखनहार देखते (=समझते) हैं; चक्षुभूत (=आँख-समान), ज्ञानभूत, धर्मभूत, ब्रह्मभूत, हैं; वक्ता, प्रवक्ता, अर्थके निर्णेता, अमृतके दाता, धर्म-स्वामी तथागत हैं। अब यही काल था, कि उन भगवान्‌से ही यह बात पूछी जाये। जैसा भगवान् आपको बतलायें, वैसा इसे धारण (=याद) करना।"

"ठीक, आवुस कात्यायन ! भगवान् जानकर जानते हैं ···भगवान्‌से ही यह बात पूछी जाये।···वैसा हम इसे धारण करें। किन्तु, आयुष्मान् महाकात्यायन भी शास्तासे प्रशंसित···[1] विस्तारसे अर्थ विभाग कर सकते हैं। भार न मानकर विभाग (=व्याख्यान), करें आयुष्मान् महाकात्यायन !"

"तो, आवुस ! सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, आवुस !" —(कह) उन भिक्षुओंने आयुष्मान् महाकात्ययनको उत्तर दिया।

आयुष्मान्-महाकात्यायनने यह कहा—"आवुस ! जो हमें भगवान्‌ने यह संक्षेपसे···[2] उठकर विहारमें चले गये—'अतीतका···'। आवुस ! विस्तारसे अ-विभाजित भगवान्‌के इस संक्षिप्त भाषणका अर्थ मैं इस प्रकार विस्तारसे जानता हूँ—'कैसे, आवुस ! अतीतका अनुगमन करता है ?'—'अतीत कालमें मेरा चक्षु इस प्रकारका था, रूप इस प्रकारका था'—यह (सोच) उसमें विज्ञान छन्द=राग प्रतिबद्ध होता है। विज्ञान (=चित्त)के छन्द=राग प्रतिबद्ध होनेसे, उसे अभिनन्दित (=स्वागत) करता है। उसका अभिनंदन करते अतीतका अनुगमन करता है, '··· मेरा श्रोत्र इस प्रकारका था, शब्द इस प्रकारका था'···। '···मेरा घ्राण···, गंध···' ···। '··· मेरी जिह्वा···, रस···'—···। '···मेरी काया···, स्प्रष्टव्य···'—···। 'मेरा मन···, धर्म···'।

१. देखो ऊपर।

२. देखो पृष्ठ ५४८।

इस प्रकार, आवुस ! अतीतका अनुगमन करता है। कैसे, आवुस ! अतीतका अनुगमन नहीं करता ?—'अतीत कालमें मेरा चक्षु इस प्रकारका था, रूप इस प्रकारका था'—यह (सोच) उसमें विज्ञान (=चित्त, मन) छन्द=रागसे प्रतिबद्ध नहीं होता। विज्ञानके···प्रतिबद्ध न होनेसे, उसे अभिनंदित नहीं करता। उसका अभिनंदन न करनेसे अतीतका अनुगमन नहीं करता। '···श्रोत्र···, शब्द···। '···मन···, ···धर्म···' —···। इस प्रकार आवुस ! अतीतका अनुगमन नहीं करता।

"कैसे, आवुस ! अनागतकी चिन्ता करता है ?—'अनागत कालमें मेरा चक्षु इस प्रकारका हो, रूप इस प्रकारका'—यह (सोच) अ-प्राप्तकी प्राप्तिके लिये चित्तमें प्रणिधान (=आग्रह) करता है। चित्तके प्रणिधान द्वारा उसे अभिनंदित करता है। उसका अभिनंदन करते, अनागतकी चिन्ता करता है। '···श्रोत्र···, शब्द···'—···। '···घ्राण···, गंध···'···। '···जिह्वा···, रस···—···। '···काय···, स्प्रष्टव्य···'···। 'मन···, धर्म···'—···। इस प्रकार, आवुस ! अनागतकी चिन्ता करता है। कैसे, आवुस ! अनागतकी चिन्ता नहीं करता ?—'अनागत कालमें मेरा चक्षु इस प्रकारका हो, रूप इस प्रकारका'—यह (सोच) अ-प्राप्तकी प्राप्तिके लिये चित्तमें प्रणिधान नहीं करता। चित्तके प्रणिधानके न होनेसे उसे अभिनंदित नहीं करता। उसको अभिनंदन न करते, अनागतकी चिन्ता नहीं करता। '···श्रोत्र···शब्द···'—···। '···घ्राण···, गंध···'—···। 'जिह्वा···, रस···'—···। '···काय···, स्प्रष्टव्य···'—···। '···मन···, धर्म—···। इस प्रकार, आवुस ! अनागतकी चिन्ता नहीं करता।

"कैसे, आवुस ! प्रत्युत्पन्न (=वर्तमान)-धर्मों (=पदार्थों)में आसक्त होता है ?—आवुस ! जो चक्षु है, और जो रूप है, दोनों ही यह वर्तमान हैं। यदि उस वर्तमान (=विद्यमान) में विज्ञान (=चित्त) छन्द=रागसे प्रतिबद्ध होता है। विज्ञानके छन्द=राग प्रतिबद्ध होनेसे, उसे (विद्यमान वस्तुको) अभिनंदित करता है। उसका अभिनंदन करते प्रत्युत्पन्न धर्मों (=पदार्थों)में आसक्त होता है। जो श्रोत्र हैं, और जो शब्द हैं···। ···घ्राण···, ···गंध···। ···जिह्वा···, ···रस···। ···काय···, ···स्प्रष्टव्य···। ···मन···, ···धर्म···। इस प्रकार, आवुस ! प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें आसक्त होता है। कैसे, आवुस ! प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें आसक्त नहीं होता ?—आवुस ! जो चक्षु है, और जो रूप है; दोनों ही ये प्रत्युत्पन्न (=विद्यमान) हैं। यदि उस वर्तमानमें विज्ञान छन्द=रागसे प्रतिबद्ध नहीं होता। विज्ञानके छन्द=राग प्रतिबद्ध न होनेसे, उसे अभिनंदित नहीं करता। उसका अभिनंदन न करते प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें आसक्त नहीं होता।···श्रोत्र···, ···शब्द···।···घ्राण···, ···गंध···।···जिह्वा···, ···रस···।···काय···, ···स्प्रष्टव्य···। ···मन···, ···धर्म···। आवुस ! इस प्रकार प्रत्युत्पन्न धर्मोंमें आसक्त नहीं होता।

"आवुस ! जो हमें भगवान्‌ने यह संक्षेपसे···[1] उठकर विहारमें चले गये—'अतीतका···। आवुस ! भगवान्‌के इस संक्षिप्त भाषणका अर्थ मैं इस प्रकार विस्तारसे जानता हूँ। इच्छा हो, तो तुम आयुष्मानो ! भगवान्‌के पास भी जाकर इस अर्थ (=बात)को पूछो; जैसा तुम्हें भगवान् बतलावें, वैसा धारण करो।"

तब वे भिक्षु आयुष्मान् महाकात्यायनके भाषणको अभिनंदित=अनुमोदित कर, आसनसे उठ जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्‌को अभिवादन कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे उन भिक्षुओंने भगवान्‌से यह कहा—

१. देखो पृष्ठ ५४८।

"भन्ते ! भगवान् जो यह हमें···विस्तारसे विभाग किये बिना ही आसनसे उठकर विहारमें चले गये—'अतीतका···' । तब भगवान्के चले जानेके थोड़ेही समय बाद हमें यह हुआ—···[1], तब हमको यह हुआ—···[1] । ···जहाँ आयुष्मान् महाकात्यायन थे, वहाँ गये । जाकर हमने आयुष्मान् महाकात्यायनसे इस अर्थको पूछा । तब हमें आयुष्मान् महाकात्यायनने इस आकारसे, इन पदों (=वाक्यों)से, इन व्यंजनोंसे अर्थको विभाजित किया ।"

"भिक्षुओ ! महाकात्यायन पंडित है । भिक्षुओ ! महाकात्यायन महाप्रज्ञ है । मुझे भी, भिक्षुओ ! यदि तुम इस बातको पूछते; तो मैं भी इसका इसी प्रकार व्याख्यान करता, जैसा कि इसका महाकात्यायनने व्याख्यान किया । यही इसका अर्थ है, इसी प्रकार इसे धारण करना ।"

भगवान्ने यह कहा; सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्के भाषणका अभिनन्दन किया ।

---

१. देखो पृष्ठ ५४९ ।

# १३४—लोमसकंगियभद्देकरत्त-सुत्त (३. ४. ४)

भूत-भविष्यकी चिन्ता छोड़ वर्तमानमें लगो

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

उस समय आयुष्मान् लोमसकंगिय (=लोमसक-अंगिक) शाक्य (जनपद)में, कपिलवस्तुके न्यग्रोधाराममें विहार करते थे। तब प्रकाशयुक्त रात्रिमें, सारे न्यग्रोधारामको प्रकाशित करता, प्रकाशमानवर्णवाला चन्दन देवपुत्र जहाँ आयुष्मान् लोमसकंगिय थे, वहाँ गया। जाकर एक ओर खड़ा हुआ। एक ओर खड़े चन्दन देवपुत्रने आयुष्मान् लोमसकंगियसे यह कहा—

"भिक्षु! भद्देकरत्तके उद्देश और विभंग तुम्हें याद हैं?"

"नहीं, आवुस! ···[1]। क्या, आवुस! तुमको याद हैं···?"

"मुझे भी, भिक्षु! याद नहीं हैं···। क्या तुम्हें, भिक्षु! भद्देकरत्तकी गाथायें याद हैं?"

"नहीं, आवुस! मुझे याद (नहीं) हैं··। क्या, आवुस! तुमको याद हैं···?

"हाँ, भिक्षु! मुझे भद्देकरत्तकी गाथायें याद हैं।"

"कैसे, आवुस! तुमने भद्देकरत्तकी गाथायें याद कीं?"

"भिक्षु! एक समय भगवान् त्रयस्त्रिंश देव (लोक)में पारिछत्रक (वृक्ष)के नीचे पांडुकम्बल (=लाल दुशाले नामकी)-शिलापर विहार करते थे। वहाँ भगवान्‌ने त्रयस्त्रिंश देवोंको भद्देकरत्तके उद्देश और विभंग कहे—'अतीतका···[2]भद्देकरत्त कहते हैं'। भिक्षु! इस प्रकार मैंने भद्देकरत्तकी गाथाओंको याद किया। भिक्षु! भद्देकरत्तके उद्देश और विभंगको सीखो···[3] आदि-ब्रह्मचर्यक हैं।"

चन्दन देवपुत्र यह कहकर वहीं अन्तर्धान हो गया।

तब आयुष्मान् लोमसकंगिय उस रातके बीतनेपर, शयन-आसन सँभाल, पात्र-चीवर ले, जिधर श्रावस्ती है, उधर चारिकाके लिये चल पड़े। क्रमशः चारिका करते, जहाँ श्रावस्ती थी, जहाँ अनाथपिण्डिकका आराम जेतवन था, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्‌को अभिवादनकर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे आयुष्मान् लोमसकंगियने भगवान्‌से यह कहा—

"भन्ते! एक समय मैं शाक्य (जनपद)में कपिलवस्तुके न्यग्रोधाराममें विहार करता था। तब···कोई देवपुत्र जहाँ मैं था वहाँ आया। आकर एक ओर खड़ा हुआ···[4] मुझे यह बोला—'भिक्षु! भद्देकरत्तके उद्देश और विभंग तुम्हें याद हैं?···[4] भिक्षु! भद्देकरत्तके उद्देश और विभंगको सीखो···[4] आदि-ब्रह्मचर्यक हैं।'···भन्ते! उस देवपुत्रने यह कहा, यह कहकर वहीं अन्तर्धान

१. देखो पृष्ठ ५४९।
२. देखो पृष्ठ ५४५-४६।
३. देखो पृष्ठ ५४८।
४. देखो ऊपर।

हो गया। अच्छा हो, भन्ते ! भगवान् मुझे भद्देकरत्तके उद्देश और विभंगका उपदेश करें।"

"क्या तू, भिक्षु ! उस देवपुत्रको जानता है ?"

"नहीं, भन्ते ! मैं उस देवपुत्रको (नहीं) जानता।"

"भिक्षु ! वह चन्दन नामक देवपुत्र है। भिक्षु ! चन्दन देवपुत्र मन लगाकर सबको चित्त से समन्वाहरण (=ठीक) कर, कान लगा धर्मको सुनता है। तो, भिक्षु ! सुन अच्छी तरह मन में कर, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !"—(कह) आयुष्मान् लोमसकंगियने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—

"अतीतका···[१] भद्देकरत्त कहते हैं'।

"कैसे, भिक्षु ! अतीतका अनुगमन करता है ?···[१] इस प्रकार, भिक्षु ! प्रत्युत्पन्न धर्ममें आसक्त नहीं होता।—'अतीतका···[१] भद्देकरत्त कहते हैं'।"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् लोमसकंगियने भगवान्के भाषणका अभिनन्दन किया।

---

१. देखो पृष्ठ ५४५-४६

# १३५—चूलकम्मविभंग-सुत्त (३. ४. ५)

कर्मोंका फल

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब तोदेय्य शुभ माणव, जहाँ भगवान् थे, वहाँ गया; जाकर भगवान्‌के साथ··· संमोदनकर एक ओर बैठा। एक ओर बैठे···शुभ माणवने भगवान्‌से यह कहा—

"भो गौतम ! क्या हेतु है, क्या प्रत्यय है—मनुष्य ही होते, मनुष्य-रूपियोंमें हीनता और प्रणीतता (=उच्चता, उत्तमता) दिखाई पड़ती है ? भो गौतम ! यहाँ मनुष्य अल्पायु देखनेमें आते हैं; दीर्घायु···, बहु रोगी···, अल्प रोगी (=अरोगी)···, दुर्वर्ण (=कुरूप)···, वर्णवान्···, अ-समर्थ (=अल्पेशाख्य)···, महेशाख्य (=महासमर्थी)···, अल्प-भोग··· (=दरिद्र)···, महा-भोग···, नीचकुलीन···, उच्चकुलीन···, दुष्प्रज्ञ (=निर्बुद्धि)=, प्रज्ञावान्···, भो गौतम ! क्या हेतु है···प्रणीतता दिखाई पड़ती है ?"

"माणव ! प्राणी कर्म-स्वक (=कर्म ही धन है; जिनका) हैं, कर्म-दायाद, कर्म-योनि, कर्म-बन्धु, कर्म-प्रतिशरण (=कर्म ही रक्षक है, जिनका) हैं। कर्म प्राणियोंको इस (हीन-प्रणीततामें) विभक्त करता है।"

"इस आप गौतमके संक्षिप्तसे कही, विस्तारसे विभाजित न की गई बातका अर्थ मैं नहीं समझता। अच्छा हो, आप गौतम इस प्रकार धर्म-उपदेश करें, जिसमें कि आपकी इस संक्षिप्तसे कही···बातका मैं विस्तारसे अर्थ जान जाऊँ।"

"तो, माणव ! सुनो अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भो !"—(कह)=शुभ माणवने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"यहाँ, माणव ! कोई स्त्री या पुरुष प्राणातिपाती, रुद्र, लोहितपाणि (=खून रँगे हाथवाला), मार काटमें रत, सारे प्राणि=भूतोंके विषयमें अ-दयापन्न होता है। इस प्रकार गृहीत=इस प्रकार समादत्त उस कर्मसे काया छोड़ मरनेके बाद, अपाय=दुर्गति, विनिपात, नरकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्यत्व (=मनुष्य योनि)में आता है, तो जहाँ जहाँ उत्पन्न होता है, अल्पायु होता है। माणव !···प्राणातिपाती (=हिंसक) हो निर्दयी हो विहरता—यह प्रतिपदा (=मार्ग) अल्पायुताकी ओर ले जानेवाली है। और यहाँ, माणव ! कोई स्त्री या पुरुष दण्डरहित, शस्त्ररहित···[1] दयापन्न प्राणातिपात छोड़, प्राणातिपातसे विरत होता है, सर्वत्र सारे प्राणि=भूतोंका हित=अनुकम्पक हो विहरता है। वह

---

[1]. देखो पृष्ठ १७१-१७२।

इस प्रकार गृहीत = इस प्रकार समादत्त उस कर्मसे काया छोड़ मरनेके बाद सुगति, स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य योनिमें आता है, तो जहाँ जहाँ उत्पन्न होता है, दीर्घायु होता है। माणव !···प्राणातिपातसे विरत होना···दयापन्न होना—यह प्रतिपदा दीर्घायुताकी ओर ले जानेवाली है।

"यहाँ माणव ! कोई स्त्री या पुरुष हाथ-ढले-डंडे या शस्त्रसे प्राणियोंका मारनेवाला होता है, वह···उस कर्मसे काया छोड़ मरनेके बाद···नरकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य योनिमें आता है, तो जहाँ जहाँ उत्पन्न होता है; बहुरोगी होता है। माणव !···प्राणियोंका मारनेवाला होना—यह प्रतिपदा बहुरोगिताकी ओर ले जानेवाली है। और माणव ! यहाँ कोई स्त्री या पुरुष···प्राणियोंको मारनेवाला नहीं होता; वह···उस कर्मसे···स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो···निरोग (= अल्पाबाध) होता है।···यह प्रतिपदा अल्पाबाधताकी ओर ले जानेवाली है।

"यहाँ, माणव ! कोई स्त्री या पुरुष क्रोधी बहुत परेशान रहनेवाला (= उपायास-बहुल) होता है—थोड़ा भी कहनेपर बुरा मान लेता है, कुपित होता है, द्रोह कर लेता है, कोप = द्वेष = अ-प्रत्यय प्रकट करता है। वह···उस कर्मसे···नरकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य योनिमें आता है, तो···दुर्वर्ण (= कुरूप) होता है।···यह प्रतिपदा दुर्वर्णताकी ओर···। किन्तु, माणव ! यहाँ कोई स्त्री या पुरुष···न क्रोधी है, न बहुत परेशान रहनेवाला—बहुत भी कहनेपर बुरा नहीं मानता, कुपित नहीं होता, द्रोह नहीं कर लेता, कोप···नहीं प्रकट करता। वह···उस कर्मसे···स्वर्गमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्योनिमें आता है, तो···प्रासादिक (= सुन्दर) होता है।···यह प्रतिपदा प्रासादिकताकी ओर···।

"यहाँ, माणव ! कोई स्त्री या पुरुष डाह करनेवाला होता है, दूसरेके लाभ, सत्कार, गुरु-कार, मानन = वन्दन, पूजनमें, ईर्ष्या करता है, द्वेष करता है, ईर्ष्या बाँधता है। वह···इस कर्मसे ···नरकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो अल्पेशाख्य होता है।···यह प्रतिपदा अल्पेशाख्यताकी ओर···। और, माणव ! यहाँ कोई स्त्री या पुरुष डाह करनेवाला नहीं होता; दूसरेके लाभ···में ईर्ष्या नहीं करता, द्वेष नहीं करता, ईर्ष्या नहीं बाँधता है। वह···इस कर्मसे··· स्वर्गमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो··· महेशाख्य होता है। ···यह प्रतिपदा महेशाख्यकी ओर···।

"यहाँ, माणव ! कोई स्त्री या पुरुष श्रमण या ब्राह्मणको अन्न, पान, वस्त्र, यान, माला-गंध-विलेपन, शय्या, निवास स्थान, प्रदीप (आदि)का देनेवाला नहीं होता। वह···इस कर्मसे··· नरकमें उत्पन्न होता है, यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो···अल्प-भोग (= दरिद्र) होता है।··· यह प्रतिपदा अल्प-भोगताकी ओर···। और माणव ! यहाँ कोई स्त्री या पुरुष श्रमण या ब्राह्मणको अन्न-पान···का देनेवाला होता है। वह···इस कर्मसे···स्वर्गमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य योनिमें आता है, तो···महा-भोग (= धनी) होता है।···यह प्रतिपदा महा-भोगता की ओर···।

"यहाँ, माणव ! कोई स्त्री या पुरुष स्तब्ध, अभिमानी होता है, अभिवादनीयको अभि-वादन नहीं करता, प्रत्युत्थातव्यका प्रत्युत्थान नहीं करता, आसनार्हको आसन नहीं देता, मार्गार्हके लिये मार्गको नहीं (छोड़) देता, सत्कर्तव्यका सत्कार नहीं करता, गुरुकर्तव्यका गुरुकार (= पूजा) नहीं करता, माननीयका मान नहीं करता, पूजनीयकी पूजा नहीं करता। वह···इस कर्मसे···नरकमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो···नीचकुलीन होता है।

···यह प्रतिपदा भी नीचकुलीनताकी ओर···। और···माणव ! यहाँ कोई स्त्री या पुरुष अ-स्तब्ध, अन्-अभिमानी होता है; अभिवादनीयको अभिवादन करता है,···प्रत्युत्थान करता है,···आसन देता है,···मार्ग देता है,···सत्कार करता है,···गुरुकार करता है,···मान करता है,···पूजा करता है। वह···इस कर्मसे···स्वर्गमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो···उच्चकुलीन होता है।···यह प्रतिपदा उच्चकुलीनताकी ओर···।

"यहाँ, माणव ! कोई स्त्री या पुरुष श्रमण या ब्राह्मणके पास जाकर नहीं पूछनेवाला होता—भन्ते ! क्या कुशल (= अच्छा) है, क्या अकुशल है ? क्या सावद्य (= स-दोष) है, क्या निरवद्य (= निर्दोष) है ? क्या सेवितव्य है, क्या नहीं सेवितव्य है ? क्या मेरा करना दीर्घकाल तक अहित = दुःखके लिये होगा और क्या मेरा करना दीर्घकाल तक हित = सुखके लिये होगा ? वह···इस कर्मसे···नरकमें उत्पन्न होता है, यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो···दुष्प्रज्ञ होता है। ···यह प्रतिपदा दुष्प्रज्ञताकी ओर···। और, माणव ! यहाँ कोई स्त्री या पुरुष श्रमण या ब्राह्मणके पास जाकर पूछनेवाला होता है—भन्ते ! क्या कुशल है···दीर्घकाल तक हित = सुखके लिये होगा ? वह···इस कर्मसे···स्वर्गमें उत्पन्न होता है। यदि मनुष्य-योनिमें आता है, तो महाप्रज्ञ होता है।···यह प्रतिपदा महाप्रज्ञताकी ओर···।

"इस प्रकार, माणव ! अल्पायुताकी ओर ले जानेवाली प्रतिपदा (= मार्ग) अल्पायुत्वमें पहुँचती है। दीर्घायुता···। बह्वाबाधता (= बहुरोगीय)···। अल्पाबाधता···। दुर्वर्णता···। प्रासादिकता···अल्पेशाख्यता···। महेशाख्यता···। अल्पभोगता···। महा-भोगता···। नीचकुलीनता···। उच्चकुलीनता···। दुष्प्रज्ञता···। महाप्रज्ञता···।

"माणव ! प्राणी कर्मस्वक हैं···। कर्म प्राणियोंको इस हीन-प्रणीततामें विभक्त करता है।"

ऐसा कहनेपर तोदेय्यपुत्त शुभ (= सुभ) माणवने भगवान्‌से यह कहा—

"आश्चर्य ! भो गौतम ! आश्चर्य !! भो गौतम ! जैसे औंधेको सीधा करदे···[1] आप गौतम आजसे मुझे अंजलिबद्ध शरणागत, उपासक स्वीकार (= धारण) करें।"

---

१. देखो पृष्ठ १६।

# १३६–महाकम्मविभंग-सुत्त (३. ४. ६)

कर्मोंका फल

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् राजगृहमें वेणुवन कलन्दक-निवापमें विहार करते थे।

उस समय आयुष्मान् समिद्धि (=समृद्धि) जंगलकी कुटियामें विहार करते थे। तब पोतलि-पुत्र परिब्राजक जंघाविहार (=टहलने)के लिये टहलते विचरते, जहाँ आयुष्मान् समिद्धि थे, वहाँ गया। जाकर आयुष्मान् समिद्धिके साथ···संमोदनकर एक ओर बैठ गया। एक ओर बैठे पोतलि-पुत्र परिब्राजकने आयुष्मान् समिद्धिसे यह कहा—

"आवुस समिद्धि! मैंने इसे श्रमण गौतमके मुखसे सुना है, मुखसे ग्रहण किया है—'मोघ (=निष्फल) है कायिक कर्म, मोघ है वाचिक-कर्म, मानस कर्म ही सच है। क्या ऐसी (=कोई) समापत्ति (=समाधि) है, जिस समापत्तिको प्राप्तकर कुछ नहीं वेदन (=अनुभव) करता?"

"आवुस पोतलिपुत्त! मत ऐसा कहो, आवुस पोतलिपुत्त! मत ऐसा कहो। मत भगवान्-पर झूठ लगाओ (=अभ्याख्यान करो), भगवान्पर झूठ लगाना अच्छा नहीं। भगवान् ऐसा नहीं कह सकते—'मोघ है कायिक कर्म···मानसकर्म ही सच है।' और आवुस! है ऐसी समापत्ति जिस समापत्तिको प्राप्तकर कुछ नहीं वेदन करता।"

"आवुस समिद्धि! कितने चिरसे प्रव्रजित हुये?"

"कुछ चिर नहीं, आवुस! तीन वर्ष (हुये)।"

"यहाँ, हम स्थविर (=वृद्ध) भिक्षुओंको क्या कहेंगे, जब कि (एक) नया भिक्षु इस प्रकार (अपने) शास्ता की (=गुरु) परि-रक्षा करनेको तैयार है। आवुस समिद्धि! जानते हुये काय-वचन-मनसे कर्म करके क्या संवेदन करता है?"

"आवुस पोतलिपुत्त! जानते हुये काय-वचन-मनसे कर्म करके वह दुःख संवेदन करता है।"

तब पोतलिपुत्त परिब्राजकने आयुष्मान् समिद्धिके भाषणको न अभिनंदित किया, न प्रति-क्रोशित (=निंदित) किया। विना अभिनंदित-प्रतिक्रोशित किये आसनसे उठकर चला गया।

तब आयुष्मान् समिद्धि, पोतलि-पुत्त परिब्राजकके चले जानेके थोड़ीही देर बाद, जहाँ आयुष्मान् आनंद थे, वहाँ गये। जाकर आयुष्मान् आनंदके साथ···संमोदनकर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे आयुष्मान् समिद्धिने जो कुछ पोतलिपुत्त परिब्राजकके साथ कथासंलाप हुआ था, वह सब आयुष्मान् आनंदको कह सुनाया। ऐसा कहनेपर आयुष्मान् आनंदने आयुष्मान् समिद्धिसे यह कहा—

"आवुस समिद्धि! भगवान्के दर्शनके लिये कथा (रूपी) भेंट है, चलो आवुस समिद्धि! जहाँ भगवान् हैं, वहाँ चलें। चलकर इस अर्थ (=बात)को भगवान्से कहेंगे; जैसे

हमें भगवान् बतलायेंगे, वैसा उसे धारण करेंगे।"

"अच्छा, आवुस !" (कह) आयुष्मान् समिद्धिने आयुष्मान् आनंदको उत्तर दिया।

तब आयुष्मान् आनंद और आयुष्मान् समिद्धि जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये। जाकर भगवान्को अभिवादनकर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे आयुष्मान् आनंदने जो कुछ आयुष्मान् समिद्धिका पोतलि-पुत्त परिब्राजकके साथ कथा-संलाप हुआ था, वह सब भगवान्को कह सुनाया, ऐसा कहनेपर भगवान्ने आयुष्मान् आनंदसे यह कहा—

"आनन्द ! पोतलिपुत्त परिब्राजकको देखनेकी भी बात मुझे मालूम नहीं है, कहाँसे इस तरहका कथा संलाप होगा ? आनन्द ! इस मोघपुरुष समिद्धिने पोतलिपुत्त परिब्राजकको विभाग करके उत्तर देने लायक प्रश्नका एकांशसे उत्तर दिया।"

ऐसा कहनेपर आयुष्मान् उदायीने भगवान्से यह कहा—

"भन्ते ! आयुष्मान् समिद्धिने क्या ख्याल करके यह कहा—जो कुछ वेदन (=अनुभव) है, वह दुःख-विषयक है ?"

तब भगवान्ने आयुष्मान् आनंदको सम्बोधित किया—"आनन्द ! देख रहे हो, तुम इस मोघ पुरुष उदायीके उमंगको। आनंद ! मैंने इसी वक्त जान लिया कि यह मोघपुरुष उदायी डुबकी लगाते हुये अयोनिशः (=मूलपर बिना ध्यान दिये) डुबकी लगायेगा। आनन्द ! आराममें ही पोतलिपुत्त परिब्राजकने तीन वेदनायें पूछी; और आनन्द ! इस मोघपुरुष समिद्धिको पोतलिपुत्त परिब्राजकके वैसा पूछनेपर ऐसा उत्तर देना चाहिये था—'आवुस पोतलिपुत्त ! जानते हुये काय-वचन-मनसे कर्म करके सुखवेदनीय (=जिसका अनुभव सुखमय है) सुखको वह अनुभव करेगा। आवुस ! पोतलिपुत्त ! जानते हुये काय-वचन-मनसे कर्म करके दुःखवेदनीय दुःखको वह अनुभव करेगा।...कर्म करके अदुःख-असुख-वेदनीय अदुःख-असुखको वह अनुभव करेगा। आनन्द ! इस प्रकार पोतलिपुत्त परिब्राजकको उत्तर देकर मोघपुरुष समिद्धि ठीकसे उत्तर देता। और आनन्द ! कोई कोई अन्यतीर्थिक परिब्राजक बाल (=अज्ञ) = अ-व्यक्त हैं, कोई कोई तथागतके महाकर्म-विभंग[1]को जानेंगे। क्या आनन्द ! तुम सुनोगे, तथागतको महाकर्मविभंग विभाजित करते ?"

"इसीका भगवान् ! काल है, इसीका सुगत काल है; कि भगवान् महाकम्मविभंग विभाजित करें। भगवान्से सुनकर भिक्षु धारण करेंगे।"

"तो, आनन्द ! सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !" (कह) आयुष्मान् आनन्दने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"आनन्द ! लोकमें चार (प्रकारके) पुद्गल (=पुरुष) विद्यमान हैं। कौनसे चार ?—यहाँ, आनन्द ! कोई पुद्गल हिंसक होता है, चोर, व्यभिचारी, झूठा, चुगलखोर, कटुभाषी, प्रलापी, अभिध्यालु (=लोभी), व्यापाद (=द्रोह-युक्त)-चित्तवाला, मिथ्या-दृष्टि होता है; वह काया छोड़ मरनेके बाद अपाय=दुर्गति, विनिपात, नरकमें उत्पन्न होता है। और यहाँ आनन्द ! कोई पुद्गल हिंसक...[1] मिथ्यादृष्टि होता है; (किन्तु) वह काया छोड़ मरनेके बाद सुगति, स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। और यहाँ आनन्द ! कोई पुद्गल अहिंसक, अ-चोर; अ-व्यभिचारी, झूठा नहीं, चुगलखोर-नहीं, कटुभाषी-नहीं, प्रलापी-नहीं, अन्-अभिध्यालु, अ-व्यापन्न-चित्त, सम्यक्-दृष्टि होता है; वह काया छोड़ मरनेके बाद सुगति स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता

१. देखो चूलकम्मविभंग सुत्त भी

है। और यहाँ आनन्द ! कोई पुद्‌गल अ-हिंसक···सम्यक्-दृष्टि होता है; (किन्तु) वह काया छोड़ मरनेके बाद···नरकमें उत्पन्न होता है।

(१) "यहाँ, आनन्द ! कोई श्रमण या ब्राह्मण आतप्य = उद्योग, अप्रमाद (= गफलत-बगैर), और अच्छी तरह मनमें करनेसे युक्त हो, इस प्रकारकी चेतः समाधि (= चित्तकी एकाग्रता) को प्राप्त होता है; कि जिस चित्तकी समाधिके कारण अमानुप विशुद्ध दिव्य चक्षुसे उस पुद्‌गलको देखता है—वह देखता है—यह पुद्‌गल हिंसक···मिथ्या दृष्टि था, वह (अब) काया छोड़ मरनेके बाद···नरकमें उत्पन्न हुआ है। वह (समाधि-प्राप्त पुरुष) ऐसा कहता है—पाप कर्म हैं, दुश्चरित (= पाप कर्म)का विपाक भी है। और हमने (ऐसे) पुद्‌गलको देखा है—कोई पुरुष यहाँ हिंसक···मिथ्या-दृष्टि था, वह काया छोड़ मरनेके बाद···नरकमें उत्पन्न हुआ। वह यह (भी) कहता है—जो कोई हिंसक···मिथ्या-दृष्टि होता है, वह सारे ही···मरनेके बाद··· नरकमें उत्पन्न होता है। जो ऐसे जानते हैं, वही ठीक जानते हैं। जो अन्यथा जानते हैं, उनका ज्ञान मिथ्या है। इस प्रकार उसे जो स्वयं ज्ञान, स्वयं दृष्ट, स्वयं विदित है, उसे वह दृढ़तासे पकड़ कर, आग्रह करके आग्रहके साथ उनका व्यवहार करता है—यही सच है, और सब मिथ्या (= मोघ) है।

(२) "और यहाँ, आनन्द ! कोई श्रमण या ब्राह्मण···उद्योग···से युक्त हो···चित्तकी समाधिके कारण···दिव्य-चक्षुसे···देखता है—यह पुद्‌गल हिंसक···मिथ्या दृष्टि था, वह अब··· मरनेके बाद···स्वर्गलोकमें उत्पन्न हुआ है। वह ऐसा कहता है—'नहीं है पापकर्म, नहीं है दुश्चरित का विपाक'; हमने ऐसे पुद्‌गलको देखा है—स्वर्गलोकमें उत्पन्न हुआ है। वह ऐसा कहता है—जो (कोई) हिंसक···मिथ्या-दृष्टि होता है, वह सभी···मरनेके बाद···स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। जो ऐसा जानते हैं, वही ठीक जानते हैं··· और सब मिथ्या है।

(३) "और यहाँ आनन्द !···दिव्य-चक्षुसे···देखता है—यह पुद्‌गल अहिंसक···सम्यक्-दृष्टि था, वह (अब)···मरनेके बाद···स्वर्गलोकमें उत्पन्न हुआ है। वह ऐसा कहता है—है पुण्य-कर्म, है सुचरित का विपाक, हमने ऐसे पुद्गल को देखा है—···स्वर्गलोक में उत्पन्न हुआ है वह ऐसा कहता है—जो (कोई) अ-हिंसक···सम्यक्-दृष्टि होता है, वह सभी···मरनेके बाद···स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। जो ऐसा जानते हैं, वही ठीक जानते हैं···और सब मिथ्या है।

(४) "और यहाँ, आनन्द !···दिव्य-चक्षुसे···देखता है—यह पुद्‌गल अ-हिंसक···सम्यक्-दृष्टि था; वह (अब)···मरनेके बाद···नरकमें उत्पन्न हुआ है। वह ऐसा कहता है—नहीं है पुण्य-कर्म, नहीं है सुचरितका विपाक; हमने ऐसे पुद्‌गलको देखा है—···नरकमें उत्पन्न हुआ है—वह ऐसा कहता है—जो (कोई) अ-हिंसक···सम्यक्-दृष्टि होता है, वह सभी···मरनेके बाद···नरकमें उत्पन्न होता है। जो जानते हैं, वही ठीक जानते हैं···और सब मिथ्या है।

(१) "वहाँ, आनन्द ! जो श्रमण या ब्राह्मण यह कहता है—'पाप कर्म हैं, दुश्चरितका विपाक है'—उसकी इस बातसे मैं सहमत हूँ। और जो कि वह यह कहता है—'मैंने ऐसा पुद्‌-गल देखा है;···हिंसक···मिथ्या दृष्टि था, वह (अब) स्वर्गलोकमें उत्पन्न हुआ।···जो··· मिथ्यादृष्टि होता है, वह सभी···मरनेके बाद···नरकमें उत्पन्न होता है'—उसकी इस बातसे मैं सहमत नहीं हूँ। और जो वह यह कहता है—'जो ऐसा जानते हैं, वही ठीक जानते हैं, जो अन्यथा जानते हैं, उनका ज्ञान मिथ्या है'—उसकी इस बातसे भी मैं सहमत नहीं। और जो कि—'जो उसे स्वयं ज्ञात···वह···आग्रहके साथ उसका व्यवहार करता है—यही सच है, और सब मिथ्या'—उसकी इस बातसे भी मैं सहमत नहीं। सो किस हेतु ?—आनन्द ! महाकर्म-विभंग

(=कर्मके फलोंके विभाजन करने)के विषयमें तथागतका ज्ञान दूसरी तरह है।

(२) "वहाँ, आनन्द ! जो वह श्रमण या ब्राह्मण यह कहता है—'नहीं है पाप कर्म···, नहीं है दुश्चरितका विपाक'—उसकी इस बातसे मैं सहमत नहीं। और जो कि यह कहता है—'हमने ऐसे पुद्गलको देखा है···स्वर्गलोकमें उत्पन्न हुआ है'—··मैं सहमत नहीं।···—जो··· मिथ्यादृष्टि होता है, वह सभी··मरनेके बाद··स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है'—···सहमत नहीं। और जो कि वह यह कहता है—'जो ऐसा जानते हैं, वहीं ठीक जानते हैं, जो अन्यथा जानते हैं, उनका ज्ञान मिथ्या है,—·· मैं सहमत नहीं। और जो कि—'जो उसे स्वयं ज्ञात···वह आग्रहके साथ उनका व्यवहार करता है—'यही सच है, और सब मिथ्या'—उसकी इस बातसे भी मैं सहमत नहीं। सो किस हेतु ?—आनन्द ! महाकर्म-विभंगके विषयमें तथागतका ज्ञान दूसरी तरह होता है।

(३) "वहाँ, आनन्द ! जो वह श्रमण या ब्राह्मण यह कहता है—'हैं पुण्य कर्म, है सुचरित का विपाक'—उसकी इस बातसे मैं सहमत हूँ। और जो कि वह यह कहता है—'हमने ऐसे पुद्गल को देखा है··स्वर्गलोकमें उत्पन्न हुआ है'— मैं सहमत हूँ।···जो··सम्यक्-दृष्टि होता है, वह सभी···मरनेके बाद···स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है'—···मैं सहमत हूँ। जो कि वह यह कहता है—'जो ऐसा जानते हैं, वही ठीक जानते हैं, जो अन्यथा जानते हैं, उनका ज्ञान मिथ्या है'—···मैं सहमत नहीं। और जो कि—जो उसे स्वयं ज्ञात··वह आग्रहके साथ उसका व्यवहार करता है—'यही सच है, और सब मिथ्या'—उसकी इस बातसे भी मैं सहमत नहीं' सो किस हेतु ?—आनन्द ! महाकर्म-विभंगके विषयमें तथागतका ज्ञान दूसरी तरह है।

(४) "वहाँ, आनन्द ! जो वह श्रमण या ब्राह्मण यह कहता है—'नहीं हैं पुण्य कर्म, नहीं है सुचरितका विपाक'—·· मैं सहमत नहीं हूँ।···'हमने ऐसे पुद्गलको देखा है···नरकमें उत्पन्न हुआ है'···मैं सहमत नहीं हूँ।···जो···सम्यक्-दृष्टि होता है, वह सभी···मरनेके बाद ···नरकमें उत्पन्न होता है'—·· मैं सहमत नहीं।···जो ऐसा जानते हैं, वही ठीक जानते हैं, जो अन्यथा जानते हैं, उनका ज्ञान मिथ्या है'—···मैं सहमत नहीं। और जो कि—जो उसे स्वयं ज्ञात···वह आग्रहके साथ उसका व्यवहार करता है—'यही सच है, और सब मिथ्या'—···मैं सहमत नहीं। सो किस हेतु ?—आनन्द ! महाकर्म-विभंगके विषयमें तथागतका ज्ञान दूसरी तरह है।

(५) "आनंद ! जो वह पुद्गल हिंसक··मिथ्यादृष्टि होता है;···मरनेके बाद···नरकमें उत्पन्न होता है; तो वह दुःखवेदनीय (=जिसका अनुभव दुःखमय होगा) पाप कर्मको उसने पहले ही कर लिया होता है; या···पीछे कर लिया होता है; या मरणकालमें उसने मिथ्यादृष्टि ग्रहण=समादित्रकी होती है; इसलिये वह···मरनेके बाद···नरकमें उत्पन्न होता है। और जो कि वह यहाँ हिंसक··मिथ्यादृष्टि होता है, उसका विपाक वह (या तो) इसी जन्ममें भोग लेता है, या उत्पन्न होकर दूसरी बार।

(६) "आनंद ! जो वह पुद्गल हिंसक···मिथ्यादृष्टि होता है···मरनेके बाद···स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है; तो उस सुखवेदनीय पुण्यकर्मको उसने पहले ही कर लिया होता है, या ···पीछे कर लिया होता है; या मरणकालमें उसने सम्यक्-दृष्टि ग्रहण···की होती है; इसलिये··· मरनेके बाद··स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। और जो कि वह यहाँ हिंसक··मिथ्यादृष्टि होता है, इसका विपाक वह (या तो) इसी जन्ममें भोग लेता है, या उत्पन्न होकर दूसरी बार भोगेगा।

(३) "आनंद ! जो वह पुद्गल अहिंसक···सम्यक्-दृष्टि होता है,···मरनेके बाद··· स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है; तो···पुण्यकर्मको उसने पहले ही कर लिया होता है, या···पीछे कर लिया होता है, या मरणकालमें उसने सम्यक्-दृष्टि ग्रहण···की होती है; इसलिये···मरनेके बाद···स्वर्गलोकमें उत्पन्न होता है। और जो कि वह यहाँ अ-हिंसक···सम्यक्-दृष्टि होता है, उसका विपाक वह (या तो) इसी जन्ममें भोगता है, या उत्पन्न होकर दूसरी बार।

(४) "आनंद ! जो वह पुद्गल अहिंसक···सम्यक्-दृष्टि होता है,···मरनेके बाद···नरकमें उत्पन्न होता है; तो···पापकर्मको उसने पहले ही कर लिया होता है, या···पीछे कर लिया होता है; या मरणकालमें उसने मिथ्यादृष्टि ग्रहण···की होती है; इसलिये···मरनेके बाद···नरकमें उत्पन्न होता है। और जो कि वह यहाँ अ-हिंसक···सम्यक्-दृष्टि होता है, उसका विपाक वह (या तो) इसी जन्ममें भोग लेता है, या उत्पन्न होकर दूसरी बार।

"इस प्रकार, आनंद ! (१) अ-भव्य-आभास (बुरेकी तरह दिखाई पड़नेवाले) अ-भव्य (=बुरे, पाप) कर्म हैं; (२) भव्याभास भी अ-भव्य कर्म हैं; (३) भव्याभास भी भव्य कर्म हैं; (४) अ-भव्याभास भी भव्यकर्म हैं।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो आयुष्मान् आनंदने भगवान्‌के भाषणका अभिनन्दन किया।



# १३७–सळायतनविभंग-सुत्त (३. ४. ७)

छः आयतन। कामना और निष्कामना। स्मृति-प्रस्थान

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ, भगवान्ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !" कह उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! तुम्हें सळायतन-विभंग (=छः आयतनोंका विभाग) उपदेशता हूँ, उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! छः आध्यात्मिक (शरीरके भीतरके) आयतनोंको जानना चाहिये, छः बाह्य आयतनोंको जानना चाहिये। छः विज्ञान-कायोंको जानना चाहिये। छः स्पर्श[1]-कायोंको जानना चाहिये। अठारह मनोपविचारों (=मन-उपविचारों)को जानना चाहिये। छत्तीस सत्तपदोंको जानना चाहिये। वहाँ—'इसके द्वारा इसे छोड़ो'। तीन स्मृति-प्रस्थान, जिन्हें आर्य···(मुक्त, मोक्षभागी पुरुष) सेवन करते हैं; जिन्हें सेवन करते आर्य शास्ता, गण (=अनुयायी-समुदाय)को अनुशासन (=उपदेश) कर सकता है। वह (ऐसा शास्ता) युग्याचार्यों[2]में अनुपम पुरुष-दम्य-सारथी (पुरुषोंको विनय सिखलानेवाला चाबुक-सवार) कहा जाता है।

"यह षडायतन-विभंगका उद्देश (प्रतिपाद्य विषयोंका नाम गिनना) है।

"जो यह कहा—'छः आध्यात्मिक आयतनों (=इन्द्रियोंको) जानना चाहिये'—यह किसके बारेमें कहा ?—(१) चक्षु-आयतन. (२) श्रोत्र-आयतन, (३) घ्राण-आयतन, (४) जिह्वा-आयतन, (५) काय-आयतन, और (६) मन-आयतन,···वह इन्हींके बारेमें कहा। जो यह कहा—'छः बाह्य आयतनों (=विषयों)को जानना चाहिये'—यह किसके बारेमें कहा ?—(१) रूप आयतन, (२) शब्द···, (३) गंध, (४) रस···, (५) स्प्रष्टव्य···, और (६) धर्म-आयतन।···वह इन्हींके बारेमें कहा। जो यह कहा—'छः विज्ञान (=इन्द्रिय-विषय के योगसे प्राप्त ज्ञान) कायोंको जानना चाहिये'—यह किसके बारेमें कहा ?—(१) चक्षु-विज्ञान, (२) श्रोत्र···, (३) घ्राण···, (४) जिह्वा···, (५) काय···, और (६) मनो-विज्ञान।···वह इन्हींके बारेमें कहा। जो यह कहा—'छः स्पर्श-कायोंको जानना

---

१. इन्द्रिय और विषयके संपर्कको स्पर्श या संस्पर्श कहते हैं।

२. वाहनोंको चलानेमें पंडित।

चाहिये'—यह किसके बारेमें कहा ?—( १ ) चक्षुः-संस्पर्श, ( २ ) श्रोत्र···, ( ३ ) घ्राण···, ( ४ ) जिह्वा···, ( ५ ) काय···, और ( ६ ) मनः-संस्पर्श।···वह इन्हींके बारेमें कहा। जो यह कहा—'अठारह मनोपविचारों[1]को जानना चाहिये'—यह किसके बारेमें कहा ?—( १ ) चक्षुसे रूपको देखकर रूपको सौमनस्य-स्थानीय[2] उपविचारता ( = विचारता ) है; ( २ ) दौर्मनस्य[3]-स्थानीय उपविचारता है; ( ३ ) उपेक्षा[4] स्थानीय उपविचारता है। ( ४-६ ) श्रोत्रसे शब्दको सुनकर ···। ( ७-९ ) घ्राणसे गंधको सूँघकर···। ( १०-१२ ) जिह्वासे रसको चखकर···। ( १३-१५ ) काया से स्प्रष्टव्यको छू कर···। ( १६-१८ ) मनसे धर्मको जानकर···। इस प्रकार छः सौमनस्यके उपविचार, छः दौर्मनस्यके उपविचार, और छः उपेक्षाके उपविचार—इन अठारह मनोपविचारोंको जानना चाहिये—यह जो कहा, वह इन्हींके बारेमें कहा। "जो यह कहा—'छत्तीस सत्तपदोंको जानना चाहिये'—यह किसके बारेमें कहा ? ( १-६ ) गेध ( लोभ ) सम्बन्धी सौमनस्य, ( ७-१२ ) निष्कामता सम्बन्धी सौमनस्य, ( १३-१८ ) छः गेध-सम्बन्धी दौर्मनस्य, ( १९-२४ ) छः निष्कामता सम्बन्धी-दौर्मनस्य, ( २५-३० ) छः गेध सम्बन्धी उपेक्षा, ( ३१-३६ ) छः निष्कामता-सम्बन्धी उपेक्षा।

"कौन हैं गेध-संबंधी सौमनस्य ?—( १ ) इष्ट = कान्त = मनाप = मनोरम लोकामिष ( = लौकिक भोग )से सम्बद्ध चक्षु ( - द्वारा ) विज्ञेय रूपोंके लाभको लाभके तौरपर समझते; या अतीत = निरुद्ध ( = नष्ट ), विपरिणत ( = विकार-प्राप्त ) (···रूपोंके ) पहले प्राप्त लाभको; लाभके तौरपर स्मरण करते। सौमनस्य उत्पन्न होता है। जो इस प्रकारका सौमनस्य है; वह गेध-सम्बन्धी ( = गेह-सित, गेध-संबद्ध ) सौमनस्य कहा जाता है। ( २ )···श्रोत्र-विज्ञेय शब्दोंके लाभको···। ( ३ )···घ्राण-विज्ञेय गंधोंके लाभको···। ( ४ )···जिह्वा-विज्ञेय रसोंके लाभको···। ( ५ )···काय-विज्ञेय स्प्रष्टव्योंके लाभको···। ( ६ )···मनो-विज्ञेय धर्मोंके लाभको···यह कहा जाता है गेध संबंधी ( गेह-सित ) सौमनस्य। ये छः गेध-संबंधी सौमनस्य हैं।

"क्या हैं छः निष्कामता संबंधी सौमनस्य ?—( ७ ) रूपोंकी अ-नित्यता, विपरिणाम, निरोध, विरागको जानकर—( जो ) पूर्व ( काल )के रूप थे, और जो इस समय हैं, वे सभी रूप अ-नित्य, दुःख, विपरिणाम धर्मा ( = विकृत होनेवाले ) हैं—इस प्रकार इसे अच्छी तरह प्रज्ञासे देखते सौमनस्य उत्पन्न होता है। जो इस प्रकारका सौमनस्य है; वह निष्कामता-संबंधी ( = नेक्खम्म-सित ) सौमनस्य कहा जाता है। ( ८ ) शब्दोंकी अ-नित्यता···( ९ ) गंधोंकी अनित्यता···। ( १० ) रसोंकी अनित्यता···। ( ११ ) स्प्रष्टव्योंकी अनित्यता···। ( १२ ) धर्मोंकी अ-नित्यता··· यह कहा जाता है, निष्कामता-संबंधी सौमनस्य।—ये छः निष्कामता-संबंधी सौमनस्य हैं।

"क्या हैं, छः गेध-संबंधी दौर्मनस्य ?—( १३ ) इष्ट···रूपोंके अलाभको अलाभके तौरपर समझते, या अतीत···(···रूपोंके ) पहले अलाभको अ-लाभके तौरपर स्मरण करते दौर्मनस्य ( = खेद ) उत्पन्न होता है। जो इस प्रकारका दौर्मनस्य है; वह गेध-संबंधी दौर्मनस्य कहा जाता है। ( १४ ) इष्ट···शब्दोंके अलाभको···। ( १५ ) इष्ट···गंधोंके अलाभको···। ( १६ ) इष्ट··· रसोंके अलाभको···। ( १७ ) इष्ट···स्प्रष्टव्योंके अ-लाभको···। ( १८ ) इष्ट···धर्मोंके अ-लाभको ···। यह कहा जाता है, गेध-संबंधी दौर्मनस्य।—यह छः गेध-संबंधी दौर्मनस्य हैं।

---

१. सौमनस्य आदि लानेवाले अनुभवपर मनकी क्रिया।

२. जिस स्थानसे सौमनस्य ( = आनंदसे सिंचित मनकी अवस्था ) प्राप्त होता है।

३. दुःखमय अनुभवसे मनकी अवस्था।

४. न दुःखमय न सुखमय अनुभवसे मनकी अवस्था।

"क्या हैं, छः निष्कामता-संबंधी दौर्मनस्य ?—( १९ ) रूपोंकी अ-नित्यता···को जान कर ···अच्छी तरह प्रज्ञासे देख, अनुपम विमोक्षोंमें स्पृहा उपस्थापित करता है—'अहो ! कब मैं उस अवस्थाको (=आयतन )को प्राप्त हो विहरूँगा, जिस आयतनको प्राप्त कर आज आर्य ( लोग ) विहर रहे हैं' —इस प्रकार अनुपम विमोक्षोंमें स्पृहा उपस्थापित करते, स्पृहाके कारण दौर्मनस्य (=खेद ) उत्पन्न होता है। जो इस प्रकारका दौर्मनस्य है, यह कहा जाता है, निष्कामता संबंधी दौर्मनस्य। ( २० ) शब्दोंकी अनित्यता···। ( २१ ) गंधोंकी अनित्यता···। ( २२ ) रसोंकी अनित्यता···। ( २३ ) स्प्रष्टव्योंकी अ-नित्यता···। ( २४ ) धर्मोंकी अ-नित्यता···। यह कहा जाता है, निष्कामता-संबंधी दौर्मनस्य।—ये छः निष्कामता-सम्बन्धी दौर्मनस्य हैं।

"क्या हैं, छः गेध-संबद्ध उपेक्षायें ?—( २५ ) मूढ़, मन्द, पृथग्जन (=अनाड़ी ), बद्ध, ( कर्म- ) विपाकको-न-जीते, दुष्परिणाम-अ-दर्शी, अज्ञ, अनाड़ी=बालको चक्षुसे रूप देख कर उपेक्षा उत्पन्न होती है। जो इस प्रकारकी उपेक्षा है, वह रूपको ( कालान्तरमें ) अतिक्रमण नहीं कर सकती; इसलिये यह उपेक्षा गेध-संबद्ध कही जाती है। ( २६ )···श्रोत्रसे शब्द—। ( २७ ) ···घ्राणसे गंध···। ( २८ )···जिह्वासे रस···। ( २९ )···कायासे स्प्रष्टव्य···। ( ३० )···मनसे धर्म···इसलिये यह उपेक्षा गेध-संबद्ध कही जाती है। ये छः गेध-संबद्ध उपेक्षायें हैं।

"क्या हैं, छः निष्कामता-संबद्ध उपेक्षायें ?—( ३१ ) रूपोंकी अ-नित्यता···को जान कर ···अच्छी तरह प्रज्ञासे देखते उपेक्षा उत्पन्न होती है। जो इस प्रकारकी उपेक्षा है, वह ( निष्कामता - ) धर्मको अतिक्रमण नहीं करती; इसलिये यह उपेक्षा निष्कामता-संबद्ध कही जाती है। ( ३२ ) शब्दोंकी···। ( ३३ ) गंधोंकी···। ( ३४ ) रसोंकी···। ( ३५ ) स्प्रष्टव्योंकी···। ( ३६ ) धर्मों की···। ये छः निष्कामता-संबद्ध उपेक्षायें हैं।

"यह जो कहा—'छत्तीस सत्वपदोंको जानना चाहिये'—वह इन्हींके लिये कहा।

"यह जो कहा—'इसके द्वारा इसे छोड़ो' यह किसके बारेमें कहा ?—वहाँ भिक्षुओ ! जो छः निष्कामता-संबद्ध सौमनस्य हैं, उनके द्वारा, उनको लेकर; जो वह छः गेध-संबद्ध सौमनस्य हैं, उन्हें छोड़ो, उन्हें अतिक्रमण करो। इस प्रकार उनका प्रहाण होता है, इस प्रकार उनका अतिक्रमण होता है। वहाँ, भिक्षुओ ! जो छः निष्कामता-संबद्ध दौर्मनस्य हैं, उनके द्वारा, उनको लेकर; जो वह छः गेध-संबद्ध दौर्मनस्य हैं, उन्हें छोड़ो, उन्हें अतिक्रमण करो।··· वहाँ, भिक्षुओ ! जो छः निष्कामता-संबद्ध उपेक्षायें हैं, उनके द्वारा, उनको लेकर; जो वह छः गेध-संबद्ध उपेक्षायें हैं, उन्हें छोड़ो, उन्हें अतिक्रमण करो।··· वहाँ भिक्षुओ ! जो छः निष्कामता-संबद्ध सौमनस्य हैं; उनके द्वारा, उनको लेकर; जो वह छः निष्कामता-संबद्ध दौर्मनस्य हैं, उन्हें छोड़ो, उन्हें अतिक्रमण करो।··· वहाँ, भिक्षुओ ! जो छः निष्कामता-संबद्ध उपेक्षायें हैं, उनके द्वारा, उनको लेकर; जो वह छः निष्कामता-संबद्ध सौमनस्य हैं, उन्हें छोड़ो, उन्हें अतिक्रमण करो।··· भिक्षुओ ! उपेक्षा नानार्थ है, नाना अर्थोंसे संबद्ध है। उपेक्षा एकार्था है। एक अर्थसे संबद्ध है। कौन है, भिक्षुओ ! उपेक्षा नानार्था, नाना अर्थोंसे संबद्ध ?—है भिक्षुओ ! उपेक्षा रूपोंमें, है शब्दोंमें, है गन्धोंमें, है रसोंमें, है स्प्रष्टव्योंमें। भिक्षुओ ! यह उपेक्षा नानार्था है, नाना अर्थोंसे संबद्ध है। कौन है, भिक्षुओ ! उपेक्षा एकार्था, एक अर्थसे संबद्ध ?—है भिक्षुओ ! उपेक्षा आकाशानन्त्यायतनसे सम्बद्ध;··· विज्ञानानन्त्यायतन···; ···आकिंचन्यायतन···; ···नैव-संज्ञा-नासंज्ञायतनसे संबद्ध। भिक्षुओ ! यह उपेक्षा एकार्था है, एक अर्थसे संबद्ध। यहाँ, भिक्षुओ ! जो उपेक्षा एकार्था···है, उसके द्वारा उसको लेकर; जो वह उपेक्षा नानार्था···है, उसे छोड़ो, उसे अतिक्रमण करो। इस प्रकार इसका प्रहाण होता है, इस प्रकार इसका अतिक्रमण होता है। अ-तन्मयताके द्वारा, अ-तन्मयताको लेकर,

भिक्षुओ! जो यह एकार्थ... उपेक्षा है, उसे छोड़ो, उसे अतिक्रमण करो। इस प्रकार इसका प्रहाण... अतिक्रमण होता है। भिक्षुओ! यह जो कहा—'इसके द्वारा इसे छोड़ो'—वह इसीके बारे में कहा।

"यह जो कहा—तीन **स्मृति-प्रस्थान**, जिन्हें आर्य सेवन करते हैं; जिन्हें सेवन करते आर्य शास्ता गणका अनुशासन कर सकता है'—यह किसके बारेमें (किस लिये) कहा?—(१) यहाँ भिक्षुओ! अनुकम्पक, हितैषी शास्ता अनुकम्पा करके श्रावकों (=शिष्यों)को धर्म उपदेशते हैं—'यह तुम्हारे हितके लिये है, यह तुम्हारे सुखके लिये है'। उसे श्रावक नहीं सुनना चाहते, नहीं कान देते, अन्यत्रसे (हटाकर) चित्तको (उसमें) उपस्थित नहीं करते, और शास्ताके शासन (=उपदेश)को अतिक्रमण कर वर्तते हैं। वहाँ भिक्षुओ! तथागत असन्तुष्ट नहीं होते, न असन्तोषको अनुभव करते हैं। स्मृति-सम्प्रजन्यके साथ अनासक्त हो विहरते (=रहते) हैं। भिक्षुओ! यह प्रथम **स्मृति-प्रस्थान**, कहा जाता है, जिसे कि आर्य सेवन करते हैं...अनुशासन कर सकता है। (२) और फिर, भिक्षुओ!...शास्ता...उपदेशते हैं...। कोई कोई श्रावक उसे नहीं सुनना चाहते हैं...शास्ताके शासनको अतिक्रमण कर वर्तते हैं। कोई कोई श्रावक उसे सुनना चाहते हैं...शास्ताके शासनको अतिक्रमण नहीं करते। वहाँ, भिक्षुओ! तथागत न अ-संतुष्ट होते हैं, न असन्तोषको अनुभव करते हैं; और नहीं तथागत खुश होते हैं, खुशी अनुभव करते हैं। उन दोनों (सन्तोष अ-सन्तोष) को छोड़ कर, तथागत उपेक्षक हो स्मृति-सम्प्रजन्यके साथ विहरते हैं। भिक्षुओ! वह द्वितीय स्मृति प्रस्थान कहा जाता है; जिसे कि आर्य सेवन करते हैं...अनुशासन करते हैं। (३) और फिर, भिक्षुओ!...शास्ता...उपदेशते हैं...। श्रावक उसे सुनना चाहते हैं...शास्ताके शासनको अतिक्रमण नहीं करते। वहाँ, तथागत संतुष्ट होते हैं, सन्तोष अनुभव करते हैं, स्मृति-सम्प्रजन्यके साथ अनासक्त हो विहरते हैं! भिक्षुओ! यह तृतीय स्मृति प्रस्थान कहा जाता है; जिसे कि आर्य सेवन करते हैं...अनुशासन कर सकता है। 'तीन स्मृति-प्रस्थान...'—यह जो कहा, सो इसीके लिये कहा।

"यह जो कहा—'वह युग्याचार्योंमें अनुपम पुरुष-दम्य-सारथी कहा जाता है'—यह किसके बारेमें (किसलिये) कहा?—भिक्षुओ! हस्ति दम्यक (=महावत) द्वारा चलाया सीखा हाथी एक ही दिशाकी ओर धावता है—पूर्व या पश्चिम, या उत्तर या दक्खिन। भिक्षुओ! अश्वदम्यक (=सवार)से चलाया सीखा अश्व एक ही दिशाको धावता है...। भिक्षुओ! गोदम्यकसे चलाया सीखा बैल एक ही दिशाको धावता है...। भिक्षुओ! तथागत अर्हत् सम्यक्-सम्बुद्ध द्वारा चलाया पुरुष-दम्य (=सीखा पुरुष) आठों दिशाओंमें धावता है—(१) रूपी रूपोंको देखता है यह प्रथम दिशा है (२) भीतर (=अध्यात्म) अ-रूप-संज्ञी (=रूपका ख्याल न रखनेवाला) बाहर रूपोंको देखता है, यह दूसरी दिशा है। (३) शुभ्र (=अनुकूल) से ही अधिमुक्त (=मुक्त) होता है, यह तीसरी दिशा है। (४) रूपसंज्ञाके सर्वथा छोड़नेसे...[1] आकाशानन्त्यायतनको प्राप्त हो विहरता है; यह चौथी दिशा है। (५)...[1] विज्ञानानन्त्यायतनको...। (६)...[1] आकिंचन्यायतनको...। (७)...नैवसंज्ञानासंज्ञायतनको...। (८) नैवसंज्ञानासंज्ञायतनको सर्वथा अतिक्रमणकर **संज्ञा-वेदित-निरोधको** प्राप्त हो विहरता है; यह आठवीं दिशा है। भिक्षुओ! तथागत...द्वारा चलाया पुरुष-दम्य-आठों दिशाको धावता है। यह जो कहा—'वह युग्याचार्योंमें अनुपम पुरुषदम्य-सारथी कहा जाता है'—वह इसीलिये कहा।"

भगवान्‌ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्‌के भाषणका अभिनन्दन किया।

---

१. देखो पृष्ठ २८-२९।

# १३८—उद्देसविभंग-सुत्त ( ३. ४. ८ )

इन्द्रिय-संयम । ध्यान । अ-परिग्रह

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

वहाँ भगवान्ने भिक्षुओंको संबोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया ।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! उद्देस-विभंग ( =उद्देश-विभंग = व्याख्येय विषयोंके नामोंके विभाग )को तुम्हें उपदेशता हूँ; उसे सुनो अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ ।"

"अच्छा, भन्ते !"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान्को उत्तर दिया ।

भगवान्ने यह कहा—"भिक्षुओ ! भिक्षुको वैसे वैसे उपपरीक्षण करना चाहिये; जैसे जैसे उपपरीक्षण करनेसे उसका विज्ञान (=चित्त) बाहर विक्षिप्त = विसृष्ट न हो, और भीतर (=अध्यात्म) भी अ-स्थित होने के कारण परित्रसित न हो। भिक्षुओ ! विज्ञानके बाहर विक्षिप्त = विसृष्ट न होने से, और अपने भीतर अ-संस्थित होने तथा उपादान (=ग्रहण), न करनेके कारण परित्रसित न होने से, उसके लिये, आगे जन्म-जरा-मरण (रूपी) दुःखका हेतु नहीं रह जाता ।"

भगवान्ने यह कहा, यह कहकर सुगत आसनसे उठकर विहारमें चले गये । तब भगवान्के चले जानेके थोड़े ही समय बाद उन भिक्षुओंको यह हुआ—"...[1] आवुस कात्यायन !...[1] भगवान् यह संक्षेपसे उद्देश कहकर...[1] विहारमें चले गये—'वैसे वैसे उपपरीक्षण करना चाहिये...दुःखका हेतु नहीं रह जाता ।' तब हमको यह हुआ —...[1] विभाग करें आयुष्मान् महाकात्यायन ।"

"जैसे, आवुस !...[1]

"अच्छा आवुस"—कह उन भिक्षुओंने आयुष्मान् महाकात्यायनको उत्तर दिया ।

आयुष्मान् महाकात्यायनने यह कहा—"आवुस ! जो भगवान् यह संक्षेपसे उद्देश कहकर ...[1] विहारमें चले गये—'वैसे वैसे उपपरीक्षण करना चाहिये...दुःखका हेतु (=समुदय) नहीं रह जाता । आवुस ! विस्तारसे अविभाजित भगवान्के इस संक्षिप्त भाषणका अर्थ मैं इस प्रकार विस्तारसे जानता हूँ । आवुस ! कैसे विज्ञानको बाहर विक्षिप्त = विसृष्ट कहा जाता है ?—यहाँ, आवुस ! चक्षुसे रूप देखकर भिक्षु का विज्ञान (=चित्त) रूपसे निमित्त (=लिंग, रंग आदि) का अनुस्मरण करनेवाला होता है । रूपके निमित्तके स्वादमें ग्रथित,...बद्ध, ...संयोजनसे

---

[1] देखो पृष्ठ ५४८-४९ ।

( =बंधन ) संयोजित विज्ञान 'बाहर विक्षित=विसृष्ट कहा जाता है। श्रोत्रसे शब्द सुनकर ···। घ्राणसे गंध सूँघकर···। जिह्वासे रस चखकर···। कायसे स्पष्टव्य छूकर···। मनसे धर्म जानकर···।—इस प्रकार, आवुस ! विज्ञानको बाहर विक्षिप्त=विसृष्ट कहा जाता है।

"आवुस ! कैसे विज्ञानको बाहर अ-विक्षित=अ-विसृष्ट कहा जाता है ?—यहाँ आवुस ! चक्षुसे रूप देखकर भिक्षुका विज्ञान-रूपसे निमित्तका अनुस्मरण करनेवाला नहीं होता। रूप-निमित्त के स्वादमें अग्रथित···,···अ-बद्ध,···संयोजनसे अ-संयोजित विज्ञान 'बाहर' अ-विक्षिप्त=अ-विसृष्ट कहा जाता है। श्रोत्र···। घ्राण···। जिह्वा···। काय···। मनसे धर्म जानकर···अनुसरण करने वाला नहीं···,···असंयोजित विज्ञान 'बाहर' अ-विक्षिप्त=अ-विसृष्ट कहा जाता है।—इस प्रकार, आवुस ! विज्ञानको बाहर अ-विक्षित=अ-विसृष्ट कहा जाता है।

"आवुस ! कैसे ( विज्ञान ) 'अपने भीतर (=अध्यात्म ) संस्थित' कहा जाता है ? यहाँ, आवुस ! भिक्षु कामसे विरहित···[1] प्रथम ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( उस समय ) उसका विज्ञान विवेकज प्रीति-सुखको अनुस्मरण करनेवाला, विवेकज प्रीत-सुखके आस्वादसे ग्रथित,··· बद्ध,···संयोजनसे संयोजित चित्त 'अपने भीतर' (=अध्यात्म ) संथित ( स्थित )' कहा जाता है। और फिर आवुस ! भिक्षु वितर्क और विचारके शांत होनेपर···[1] द्वितीय ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( उस समय ) उसका विज्ञान समाधिज प्रीति-सुखको अनुस्मरण करनेवाला,···संयोजनसे संयोजित चित्त 'अपने भीतर संस्थित' कहा जाता है। और फिर, आवुस ! भिक्षु प्रीतिसे विरक्त हो, ···[1] तृतीय ध्यानको प्राप्त हो विहरता है।( उस समय ) उसका विज्ञान उपेक्षाका अनुस्मरण करने वाला, उपेक्षा-सुखके आस्वादसे ग्रथित,···संयोजनसे संयोजित चित्त 'अपने भीतर संस्थित' कहा जाता है। और फिर, आवुस ! भिक्षु सुख और दुःखके परित्याग से···[1]चतुर्थ ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( उस समय ) उसका विज्ञान अदुःख-असुखका अनुस्मरण करनेवाला, अदुःख असुखके आस्वादसे ग्रथित,···,···संयोजित चित्त 'अपने भीतर संस्थित' कहा जाता है। इस प्रकार आवुस ! ( विज्ञान ) 'अपने भीतर संस्थित' कहा जाता है।

"आवुस ! कैसे ( विज्ञानको ) 'अपने भीतर अ-संस्थित' कहा जाता है ?—यहाँ, आवुस ! भिक्षु ···[1]प्रथम ध्यानको प्राप्त हो विहरता है; ( किन्तु ) उसका विज्ञान विवेकज प्रीति-सुखको न अनुस्मरण करनेवाला,···,···संयोजनसे संयोजित नहीं होता। ( ऐसा ) चित्त 'अपने भीतर अ-संस्थित' कहा जाता है। और फिर···[1]द्वितीय ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( किन्तु ) उसका विज्ञान समाधिज प्रीति-सुखको न अनुस्मरण करनेवाला,···,···संयोजनसे संयोजित नहीं होता। ( ऐसा ) चित्त 'अपने भीतर अ-संस्थित' कहा जाता है। और फिर···[1]···तृतीय ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( किन्तु ) उसका विज्ञान उपेक्षाका न अनुस्मरण करनेवाला,···,···संयोजनसे संयोजित नहीं होता।···और फिर···,···[1]चतुर्थ-ध्यानको प्राप्त हो विहरता है। ( किन्तु )···अदुःख-असुखका न अनुस्मरण करनेवाला,···,···संयोजनसे संयोजित नहीं होता। ( ऐसा ) चित्त 'अपने भीतर अ-संस्थित' कहा जाता है। इस प्रकार, आवुस ! ( विज्ञान ) 'अपने भीतर अ-संस्थित'—कहा जाता है।

"आवुस ! कैसे 'उपादान (=रागयुक्त ग्रहण ) न करनेसे परित्रास नहीं होता' ?—यहाँ आवुस ! आर्योंके दर्शनसे वंचित···[2]अश्रुतवान् (=अज्ञ ) पृथग्जन ( अनाड़ी ) रूपको आत्मा-के तौरपर मानता है या आत्माको रूपवान्, आत्मामें रूपको, या रूपमें आत्माको ( मानता है ),

---

१. देखो पृष्ठ १५।
२. देखो पृष्ठ ३।

उसका (माना) वह रूप विकृत होता = अन्यथा होता है। उसके रूपके विपरिणाम (= विकार) = अन्यथाभावसे, विज्ञान भी परिवर्तित होता है। (फिर) उसे रूपके विपरिणाम = परिवर्तनसे उत्पन्न परित्रास धर्मकी उत्पत्तिसे चित्तको पकड़ कर ठहरते हैं। चित्तको पकड़नेसे (विज्ञान) त्रासयुक्त, विघात (= प्रतिहिंसा) युक्त, अपेक्षावान् होता है। अनुपादान (= अस्वीकार) परित्रासको प्राप्त होता है। वेदनाको…। संज्ञाको…। संस्कारको…। विज्ञानको…परित्रासको प्राप्त होता है।—इस प्रकार, आवुस! अनुपादान करनेसे परित्रास होता है।

"कैसे, आवुस! अनुपादन (अ-परिग्रह) करनेसे परित्रासको नहीं प्राप्त होता?—यहाँ आवुस! आर्योंके दर्शनको प्राप्त…[१] बहुश्रुत आर्य श्रावक, रूपको आत्माके तौरपर नहीं मानता, या आत्माको रूपवान् आत्मामें रूपको, या रूपको, या रूपमें आत्मको नहीं मानता। उसका वह रूप विपरिणत (= विकृत) होता है = अन्यथाभावको प्राप्त होता है। उस रूपके विपरिणाम = अन्यथाभावसे विज्ञान रूप विपरिणामी = परिवर्तनशील नहीं होता। तब उसे रूपके विपरिणाम = परिवर्तनसे उत्पन्न परित्रास धर्मकी उत्पत्तिसे चित्तके परियादान (= पकड़ने)से (विज्ञान) न त्रासयुक्त, अपेक्षावान् (होता है), अनुपादानसे परित्रासको नहीं प्राप्त होता। वेदनाको…संज्ञाको… । संस्कारको…। विज्ञानको…परित्रास नहीं होता।—इस प्रकार, आवुस! अनुपादान करनेसे परित्रास नहीं होता।

"आवुस! जो भगवान् यह संक्षेपसे उद्देश कर…[२] विहारमें चले गये—'वैसे-वैसे उपपरीक्षण करना चाहिये…दुःखका हेतु नहीं रह जाता। आवुस! विस्तारसे अविभाजित भगवान्के इस संक्षिप्त भाषणका अर्थ मैं इस प्रकार विस्तारसे जानता हूँ। अच्छा हो, तो तुम आयुष्मानो! भगवान्के पास भी जाकर इस अर्थको पूछो…[३] भिक्षुओंने भगवान् से यह कहा—

"भन्ते! भगवान् जो यह हमें…विस्तारसे विभाग किये बिना ही आसनसे उठ कर विहार में चले गये—'वैसे वैसे उपपरीक्षण करना चाहिये…'[४] हमने आयुष्मान् महाकात्यायनसे इस अर्थको पूछा…[४] इन व्यंजनोंसे अर्थको विभाजित किया…[४] इसे धारण करना।"

भगवान्ने यह कहा, सन्तुष्ट हो उन भिक्षुओंने भगवान्के भाषणका अभिनन्दन किया।

---

१. देखो पृष्ठ ३।

२. देखो पृष्ठ ४८-४९।

३. देखो पृष्ठ ५६६-६८।

४. देखो पृष्ठ ४४८-४९।

# १३९–अरणविभंग-सुत्त ( ३. ४. ९ )

मुमुक्षुकी चर्या

ऐसा मैंने सुना—

एक समय भगवान् श्रावस्तीमें अनाथपिण्डिकके आराम जेतवनमें विहार करते थे।

तब भगवान्‌ने भिक्षुओंको सम्बोधित किया—"भिक्षुओ !"

"भदन्त !"—(कह) उन भिक्षुओंने भगवान् को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—"भिक्षुओ ! अरण-विभंग तुम्हें उपदेशता हूँ, उसे सुनो, अच्छी तरह मनमें करो, कहता हूँ।"

"अच्छा, भन्ते !"—( कह ) उन भिक्षुओंने भगवान्‌को उत्तर दिया।

भगवान्‌ने यह कहा—" ( १ ) हीन ( = निकृष्ट ) = ग्राम्य, पृथग्जनिक ( = अनाड़ियोंके ), अनार्य, अनर्थ-युक्त कामके सुखमें अनुयुक्त ( = लग्न ) न होना चाहिये; और नहीं दुःख, अनार्य, अनर्थयुक्त आत्म-पीड़ामें अनुयुक्त होना चाहिये। ( २ ) भिक्षुओ ! इन दोनों अन्तों ( = अतियों )को न ले, तथागतने मध्यम मार्गको खोज निकाला है, ( जो कि ) आँख देनेवाला, ज्ञान करनेवाला, उपशम -अभिज्ञा-संबोधि-निर्वाणके लिये है। ( ३ ) उत्पादनको भी जाने, अप्रसादनको भी जाने। उत्पादनको जान और अ-प्रसादनको जानकर, न उत्पादन करे, न अ-प्रसादन करे; धर्म हीका उपदेश करे। ( ४ ) सुख-विनिश्चयको जाने। सुख-विनिश्चयको जानकर, अपने भीतरके सुखमें अनुयुक्त होवे। ( ५ ) एकान्तमें बात ( = अववाद ) नहीं करे। मुँहपर बहुत धीमा न बोले। ( ६ ) जल्दी बिना बोले, जल्दी जल्दी न ( बोले )। ( ७ ) देशोंकी भाषा ( = जनपद-निरुक्ति )को न घुसावे, 'संज्ञाओंके पीछे न अतिधावन करे'—यह अरण-विभंगका उद्देश है।

( १ ) "यह जो कहा—'···कामके सुखमें अनयुक्त न होना चाहिये, और नहीं···आत्म-पीड़ामें अनुयुक्त होना चाहिये'—सो किसलिये कहा ? जो काम ( = विषयभोग ) के संबंधसे सुखी होनेवालेका सौमनस्यके साथ लग्न होना है, ( वह ) हीन···अनर्थयुक्त है। यह धर्म ( = कामसुख ) दुःख; उपघात-उपायास ( = हैरानी परेशानी ) दाहसे युक्त है, ( यह ) मिथ्या-प्रतिपदा ( = झूठा मार्ग ) है। जो कामके संबंधसे सुखी होनेके सौमनस्यके अनुयोग ( = संपर्क )-का अनुयोग न होना है, ( वह है ) हीन···अनर्थ-युक्त। यह धर्म दुःख-उपघात-उपायास दाहसे रहित है, सम्यक्-प्रतिपदा ( = ठीकमार्ग ) है। जो आत्म-पीड़ामें लगता है, ( यह धर्म ) दुःख, अनार्य, अनार्य-युक्त है। यह धर्म दुःख-उपघात-उपायास-दाहसे युक्त है; यह मिथ्या प्रतिपदा है। जो आत्मपीड़ाके उद्योगमें योग न देना, दुःख-अनार्य, अनर्थयुक्त है। यह धर्म दुःख-उपघात-उपायास-दाहसे रहित, सम्यक् प्रतिपदा है। यह जो कहा—'···कामके सुखमें अनयुक्त

नहीं होना चाहिये, और नहीं···'आत्मपीड़ामें अनुयुक्त होना चाहिये'—वह इसीलिये कहा।

( २ ) "यह जो कहा—' इन दोनों अन्तोंको न ले, तथागतने मध्यममार्ग खोज निकाला है···'—सो किसलिये कहा ?—यही ( वही ) आर्य-अष्टांगिक-मार्ग है; जैसेकि—सम्यक्-दृष्टि, सम्यक्-संकल्प, सम्यक्-वचन, सम्यक्-कर्मान्त, सम्यक्-आजीव सम्यक्-व्यायाम, सम्यक्-स्मृति, ( और ) सम्यक्-समाधि। यह जो कहा—उन दोनों अन्तों (=अतियों)को न ले तथागतने मध्यम-मार्ग खोज निकाला है···'—सो इसीलिये कहा।

( ३ ) "उत्सादनको भी जाने, अ-प्रसादनको भी जाने···धर्महीका उपदेश करे'—सो किसलिये कहा ?—कैसे, भिक्षुओ ! उत्सादना, और अप्रसादना होती है, किन्तु धर्मदेशना (=धर्मका-उपदेश ) नहीं होती ?—'जो कामके संबंधसे सुखी होने वालेका सौमनस्य···[1] परिदाहसे युक्त है, वह मिथ्याप्रतिपन्न है—( =झूठे मार्गपर आरूढ़ ) है'—इस प्रकार कोई कोई दूसरेको अ-प्रसादित (=नाराज ( करते हैं। जो कामके संबंधसे सुखी होनेवालेके सौमनस्यके अनुयोगका अनुयोग न होना···'सम्यक्-प्रतिपदा है—इस प्रकार ( कह ) कोई कोई दूसरेको उत्सादित (=प्रसन्न ) करते हैं। जो ( पुरुष ) दुःख, अनार्य अनर्थयुक्त आत्मपीड़ाके व्यापारमें लगे हुये हैं; वह सभी दुःख-उपघात-उपायास-परिदाहसे युक्त हैं, वह मिथ्या मार्गपर आरूढ़ (=मिथ्या-प्रतिपन्न ) हैं'—इस प्रकार ( कह ) कोई कोई दूसरेको अ-प्रसादित (=नाराज ) करते हैं। जो ···आत्मपीड़ाके व्यापारमें लगे नहीं हैं, वह सभी दुःख-उपायास-परिदाहसे युक्त नहीं हैं, वह ठीक मार्गपर आरूढ़ हैं—इस प्रकार ( कह ) कोई कोई दूसरेको प्रसादित (=खुश ) करते हैं। जिस किसीका भव-संयोजन (=भवबंधन ) प्रहीण ( =नष्ट ) नहीं हुआ, वह सभी, दुःख-उपघात-उपायास-परिदाहसे युक्त हैं। वह मिथ्या मार्गपर आरूढ़ हैं—इस प्रकार ( कह ) कोई कोई दूसरेको अ-प्रसादित करते हैं। वह जिस किसीका भवसंयोजन प्रहीण हो गया है, वह सभी दुःख-उपघात-उपायास-परिदाहसे रहित हैं। ठीक मार्गपर आरूढ़ हैं—इस प्रकार ( कह ) कोई कोई दूसरेको उत्सादित (=प्रसन्न ) करते हैं।—इस प्रकार भिक्षुओ ! उत्पादना और अ-प्रसादना (=नाराज करना ) होती है, किन्तु धर्मदेशना नहीं होती।

"कैसे भिक्षुओ ! उत्सादना और अ-प्रसादना नहीं होती, ( बल्कि ) धर्मदेशना ( होती है ) ?—जो कामके सम्बन्धसे सुखी होनेवाले का सौमनस्य' परिदाहसे युक्त है, वह मिथ्यामार्गपर आरूढ़ हैं'—यह नहीं कहता। यह अनुयोग दुःख है, दुःख-उपघात-उपायास-परिदाहसे युक्त है, मिथ्या मार्ग—इस प्रकार ( कह ) दूसरेको धर्महीको उपदेशता है। जो कामके सम्बन्धसे सुखी, हीन···अनर्थयुक्त सौमनस्यके अनुयोगमें अनुयुक्त नहीं हैं, वह सभी दुःख-उपघात-उपायास परिदाहसे रहित हैं, ठीक मार्गपर आरूढ़ हैं—यह नहीं कहता। 'अन्-अनुयोग अ-दुःख है। और यह धर्म उपघात-उपायास-परिदाहसे रहित है, ठीक मार्ग है—इस प्रकार ( कह ) दूसरेको धर्मही उपदेशता है। 'जो दुःख, अनार्य अनर्थयुक्त आत्म-पीड़ाके व्यापारमें अनुयुक्त ( लग्न ) हैं; वह सभी दुःख-उपघात-उपायास-परिदाहसे युक्त हैं, मिथ्या-मार्ग पर आरूढ़ हैं—यह नहीं कहता। ( बल्कि ) अनुयोग सदुःख है, यह धर्म उपघात-उपायास-परिदाहसे युक्त है, मिथ्या मार्ग है—इस प्रकार दूसरेको धर्मको ही उपदेशता है। जो दुःख, अनार्य, अनर्थयुक्त आत्मपीड़ाके व्यापारमें अनुयुक्त ( =लग्न ) नहीं हैं; वह सभी दुःख-उपघात-उपायास-परिदाह-रहित हैं, ठीक मार्ग पर आरूढ़ हैं'—यह नहीं कहता। ( बल्कि कहता है )—अनुयोग न करना दुःख···रहित है, ठीक

१. देखो पृष्ठ ५६९।

